की ही भांति अपने बगल में डाल उसे विजय-संघर्ष में सक्रिय रखा जैसा बिंदुसार के विरुद्ध 'अमित्रघात' से प्रकट है, परन्तु बिंदुसार के पुत्र अशोक के शासनकाल में पुराना संघर्ष फिर क्षत्रियों में घर कर बैठा। बौद्ध अशोक ने यज्ञ बंद कर दिये, सारे धर्मों, सारे वर्णों की समानता की घोषणा कर दी। दबा हुआ घाव फूट चला। ब्राह्मण उछल कर फिर एक बार सामने आ गये। धन और शक्ति क्षत्रिय के हाथ में थे, पर क्रान्तिकारी षड्यंत्र-मेधा ब्राह्मण के हाथ में थी। पतंजलि के तत्वावधान में उस षड्यंत्र ने रूप धारण किया। उसके शिष्य पुष्यमित्र ने अन्तिम मौर्य बृहद्रथ को मार कर ब्राह्मण साम्राज्य की नींव डाली। बौद्ध संघारामों के क्षत्रिय और ब्राह्मणेतर वर्गों में प्रतिक्रिया हुई। वे शाकल के ग्रीक राजा मिनान्दर को बौद्ध बना पुष्यमित्र पर चढ़ा लाये। पुष्यमित्र ने उसे हरा कर पाटलिपुत्र से जलधर तक के सारे बौद्ध विहारों को जला डाला और शाकल में एलान किया, "जो मुझे एक श्रमण-मस्तक देगा उसे मैं सौ दीनार दूंगा!" श्रमण-मस्तक दोनों का प्रतीक था, क्षत्रिय का भी, ब्राह्मणेतर बौद्ध का भी। पुष्यमित्र की संरक्षा में मनुस्मृति में श्रमण और शूद्र दोनों के विरोध में नियम बने और लगातार आने वाली स्मृतियों में भी बनते ही गये। तीन राज्य खड़े हुए, शुंगों के, चेदियों के, आंध्र-सातवाहनों के, फिर काण्वायनों और सातवाहनों के। सब ब्राह्मण कुल थे। यज्ञानुष्ठान सर्वत्र होने लगे, अश्वमेधों की परम्परा फिर जगी।

परन्तु अब तक वर्ण-धर्म संदेहात्मक हो चला था यद्यपि ब्राह्मण उसे बचाने की प्राणप्रण से चेष्टा कर रहे थे। बौद्ध-जैनों ने उस पर प्रहार किया, भागवद्धर्म ने उल्टे तरीके से उसको क्षति पहुंचायी, अशोक, शालिशूक ने उसे अर्थरहित कर दिया। परन्तु गीताकार ने देखा कि यदि ब्राह्मण न रहा तो क्षत्रिय भी न रहेगा और उसने सांख्य और वैशेषिक का, न्याय और योग का समन्वय किया। परन्तु चूंकि सतर्क भागवत धर्म की यह पोथी थी, जिसका केन्द्र क्षत्रिय अथवा ब्राह्मणेतर देवता कृष्ण था, वह वेद और कर्मकाण्ड का विरोधी बना रहा। परन्तु सतर्क होने के कारण जनसत्ताक आंधी से रक्षा के लिए अथवा उसको दूरस्थ करने के लिए एक बार उसने गीता में—उसके अन्त्य-स्कंधों में—वर्ण-धर्म की फिर से व्याख्या की—ब्राह्मण का धर्म पठन-पाठन, क्षत्रिय का प्रजापालन, वैश्य का कृषिकर्म और वाणिज्य और शूद्र का त्रिवर्ग की सेवा। परन्तु आंधी न रुक

सकी, न रुक सकी। ग्रीकों, शकों और कुषाणों के आक्रमणों ने तथा जाटों, हूणों और गूर्जरों के हमलों ने ब्राह्मणों की वर्ण-व्यवस्था तोड़ दी, ब्राह्मण-क्षत्रियों के साझे से खड़े गुप्त-साम्राज्य को टूक-टूक कर दिया और वे स्वयं इसी भारतीय व्यवस्था में खो गये। उस व्यवस्था की शुद्ध संकरता को न तो धर्म-सूत्रों की शृंखला बचा सकी, न अर्थशास्त्रों का नियंत्रण और न धर्मशास्त्रों के विधान। युद्ध-दुर्मद ग्रीकों (यवना दुष्ट विक्रांताः) के हमले से भारतीय प्रांत नष्ट-भ्रष्ट हो गये (आकुला विषयाः सर्वे), राजा विनष्ट हो गये (नश्येरन् च पार्थिवाः)। इस ग्रीक-शक विध्वंस का रूप समसामयिक युगपुराण ने इस प्रकार खींचा है (पाठ प्रायः अशुद्ध है—व्याकरण के रूप से—प्रयासपूर्वक शुद्ध किया हुआ) :

अनार्याश्चार्य धर्मांश्च भविष्यन्ति नराधमाः।
ब्राह्मणाः क्षत्रिया वैश्याः शूद्राश्चैव युगक्षये।।
समवेशाः समाचारा भविष्यन्ति न संशयः।
पाषण्डैश्च समायुक्ता नरास्तस्मिन् युगक्षये।।
स्त्रीनिमित्त च मित्राणि करिष्यन्ति न सशयः।
चीरवल्कलसंवीता जटावल्कल धारिणः।।
भिक्षुका वृषला लोके भविष्यन्ति न सशय।
त्रेताग्नि वृषला लोके होष्यन्ति लघुविक्रियाः।।
शूद्राः कलियुगस्यान्ते भविष्यन्ति न सशयः।
भोवादिनस्तथा शूद्राः ब्राह्मणाश्चार्यवादिनः।।
समवेशाः समाचारा भविष्यन्ति न सशयः।

*  *  *

ततस्तस्मिन्गते काले महायुद्ध सुदारुणे।
शून्या वसुमती घोरा स्त्रीप्रधाना भविष्यति।।
कर्षि नार्य. करिष्यन्ति लागल कर्षपाणयः।
दुर्लभत्वान्मनुष्याणा क्षेत्रेषु धनुयोधनाः।।
विंशद् भार्या दशोयावा भविष्यन्ति नरास्तदा।
प्रक्षीणा पुरुषा लोके दिक्षु सर्वासु पर्वसु।।
ततः संघातशो नार्यो भविष्यन्ति न संशयः।
आश्चर्यमिति पश्यन्तो...पुरुषा स्त्रियः।।
स्त्रियो व्यवहरिष्यन्ति ग्रामेषु नगरेषु च।
नराःस्वस्था भविष्यन्ति गृहस्था रक्तवाससः।।

*  *  *

तत प्रनष्टचारित्रा स्वकर्मोपहृरिताः प्रजाः।
करिष्यन्ति शका घोरा बहुलाश्च इति श्रुतिः।।
चतुर्भाग तु शस्त्रेण नाशयिष्यन्ति प्राणिनाम्।
हरिष्यन्ति शका· तेषा (कोष?) चतुर्भागं स्वके पुरे।।

* * *

ततः पापक्षते लोके दुर्भिक्षे लोमहर्षणे।
भविष्यति युगस्यान्त सर्वप्राणि विनाशनम्।।
जनमारस्ततो घोरो भविष्यति न सशयः।

* * *

इस उद्धरण से यह सिद्ध है कि इन आक्रमणो से वर्ण-धर्म सर्वथा नष्ट हो गया, अधिकतर पुरुष मारे गये, जो बचे उनमें से प्राय· बौद्ध या जैन श्रमण हो गये। परन्तु इसमें एक बडा परिणाम यह हुआ कि हिन्दू अथवा ब्राह्मण-धर्म नष्ट होने से बच गया और जीवित रह सका। उसको यह शक्ति वास्तव मे बौद्ध धर्म ने ही अप्रत्यक्ष रूप से प्रदान की थी। वर्णाश्रम के विरोध में ब्राह्मण-धर्म बौद्ध-धर्म की चोटें सहने का आदी हो गया था। इसी से जब उस पर औरो ने चोट की तब उसने उन्हें तो बर्दाश्त कर ही लिया चोट करने वालो को भी वह पचा गया—यवन-शको को, कुषाण-जाटो को, हूण-गुर्जरो को, पुक्कस-आभीरो को और बौद्धों तथा उनके बुद्ध को भी! फिर भी संघर्ष चलता रहा ब्राह्मण-क्षत्रियों मे भी, ब्राह्मण-बौद्धो मे भी, अभिजात-कुलीय-निम्नवर्गीयो मे भी। गुप्तकाल मे फिर एक बार ब्राह्मण-क्षत्रियो का साझा हुआ। ब्राह्मणो ने बुद्ध को अंगीकार कर लिया था और साथ ही गुप्तो के भागवत-शैवानुचरण को भी। उन्होने भाई के रहते अथवा उसके हत्यारे चन्द्रगुप्त द्वितीय विक्रमादित्य का रामगुप्त की विधवा ध्रुवस्वामिनी के साथ परिणय स्वीकार किया और उसी विक्रमादित्य की कन्या प्रभावती गुप्ता का विवाह ब्राह्मण वाकाटक-कुलीय प्रवरसेन से सम्पन्न कराया। मनुस्मृति आदि के ब्राह्मण-विवाह-विधान का यह उल्लंघन 'अनुलोम' था, ब्राह्मण को मान्य।

परन्तु बौद्ध सम्प्रदाय विलुप्त न हो सका, सप्तशक्ति न टूटी। समय-समय पर वह जोर पकड़ती गयी। हर्षवर्धन के समय वह फिर एक बार सचेत हुई और बौद्ध नृपति तथा उसके अतिथि ह्वान-त्सांग को मारने की ब्राह्मण अभिसन्धि का उसने सफल प्रतिकार किया। फलतः पान सौ ब्राह्मणों का देश निकाला हो गया। बौद्ध प्रयास

और निम्नकुलीन जनबल फिर बढ़ चला। पालों के समय में दोनों की शक्ति बढ़ी, क्योंकि पाल कट्टर बौद्ध भी थे, शूद्र भी। उनका साम्राज्य सुविस्तृत था और उन्होंने शूद्रों को उच्च पदाधिकारी बनाया। हर्ष और उसके बौद्ध-धर्म के विरोध में गौडवंशीय शशांक ने जो बोध गया के बोधिवृक्ष को काट कर उसके मूल में अग्नि रख दी थी, उसे पालों ने फिर से पनपाया। नालन्दा के विश्वविद्यालय में बौद्ध दार्शनिक ब्राह्मण और लोकायत दोनों का खण्डन करते थे, पालों ने उस विद्यापीठ को अपनी छाया में बढ़ाया, विक्रमशिला आदि को खड़ा किया। ब्राह्मण में फिर एक बार प्रतिक्रिया हुई, जीवन जागा —शंकर और कुमारिल सयत्न हुए। विडम्बना अवश्य थी कि बौद्धों का शून्यवाद जो उपनिषदों का अद्वैतवाद था शंकर का भी अद्वैतवाद बना। शंकर ने बौद्ध दर्शन की युक्तियों का बौद्धों के ही विरुद्ध प्रयोग किया और फलत: स्वयं 'प्रच्छन्न बौद्ध' कहलाये। परन्तु कुछ काल के लिए निश्चय शंकर और कुमारिल के सम्मिलित उद्योग ने बौद्धों को अप्रतिभ कर दिया। क्षत्रिय चुपचाप देखते रहे। ब्राह्मण-समाज की शक्ति एक और कारण से बढ़ चली थी। हूण, आभीर, गुर्जर आदि नवागन्तुकों को उन्होंने अपनी छाया में ले लिया। उनको क्षत्रिय स्वीकार कर लिया और इस अर्थ कुछ यज्ञानुष्ठानों के विधान किये। माउन्ट आबू के अग्निकुलीय क्षत्रियों का आविर्भाव इसी नये विधान का परिणाम था। आज के अनेक राजपूत कुल नये क्षत्रिय बने और उनका आबू में ही, राजपूताना की मूर्धा पर ही, क्षत्रिय बनना उचित भी था। फिर भी यह नवीन शक्ति ब्राह्मणों को अधिक सबल न बना सकी, क्योंकि अब युद्ध का क्षेत्र सर्वथा बदल चुका था। अब उनका युद्ध क्षत्रियों के विरोध में न था वरन उनका और क्षत्रियों का सम्मिलित प्रयास उन बौद्धों के विरोध में था जो अब न तो क्षत्रिय ही रह गये थे, न अभिजातकुलीय ही।

अब बौद्ध धर्म से अनुबोधित एक नवीन जनसत्ता उठ रही थी जिसने पालों की युद्ध शक्ति की संरक्षा में समृद्धि पायी थी। दर्शन को उन्होंने अभिजातकुलीय समझ फेंक दिया, ब्राह्मण-दर्शन को भी, क्षत्रिय-बौद्ध दर्शन को भी। भागवत और शैव धर्म, प्राचीन काल से ही निम्नवर्गीय और अंशतः अब्राह्मण-अनार्य रहे थे। इन दोनों का इस युग में प्रबल योग हुआ। बौद्ध धर्म के महायान ने इस आन्दोलन का आरंभ किया। महायान से मंत्रयान निकला और मंत्रयान से उड़ीसा के

महेन्द्र (श्री) पर्वत पर वज्रयान का प्रादुर्भाव हुआ। कर्मकाड नये सिरे से निखरा, सिद्ध अब नये पुरोहित थे। क्रिया-रहस्य पर निम्नवर्गीय धर्म आगे बढ रहा था—यौनाचरण से भी वह बचा न रह सका। बौद्धों की प्रव्रज्या, जैनों के उत्कट तप और ब्राह्मणो के सयम पर यह जीवन का कटु उपहास था। उडीसा के मंदिरो पर मौन भास्कर्य उत्कीर्ण हुआ परंतु दूर की पूजा अब भी बुद्ध की थी, इसमें बुद्ध की प्रतीक मूर्ति जगन्नाथ के रूप में पुरी के वैष्णव मंदिर मे आदरित हुई। बौद्धों की तारा सहसा शाक्तों की शक्ति और माता बन गयी। कुमारी पूजा ने पश्चिम में काशी-विध्याचल तक अपना स्वत्व जमाया। वज्रयानी सिद्ध, शाक्त कापालिक और अघोरपंथी औघड उडीसा से कामरूप (आसाम) तक और कामरूप से काशी तक यौन प्रक्रियाओं से शांति लाभ करते रहे। घोर तप और क्रूर सयम के विरुद्ध यह नग्न प्रतिक्रिया थी। परन्तु यह प्रवाह घृणित स्रोत में बह चला। काश, इसका सचेतक प्रयोग समाज की उठती विषमताओ के विरुद्ध हो सका होता। इससे बस एक फल हुआ। ब्राह्मण वर्ण-विधान, मनु-याज्ञवल्क्य और विष्णु की स्मृति-विधान मिट गये, ब्राह्मण और क्षत्रिय बौद्ध अभिजात-कुलीय दर्शन प्रनष्ट हो गये।

## : ३ :

# संस्कृतियों का अन्तरावलम्बन

सभ्यता सामाजिक विकास की एक मंजिल है, वह मंजिल जब मनुष्य अपनी बर्बरता छोड़, एकाकी पाशविक बनैलापन छोड़, सचेत ग्राम-जीवन बिताने लगा था, जब उसने आग का प्रयोग सीखा और अपना आहार राध कर खाने लगा, जब उसने कृषि का आरंभ किया और जाना कि गोल पहिया ही चिपटी जमीन पर घूम-दौड़ सकता है। संक्षेप में, जब वह दल अथवा सभा में बैठ सकने की तमीज रखने लगा तब वह 'सभ्य' कहलाया।

संस्कृति एक प्रकार का मानसिक विकास है, एक विशिष्ट दृष्टिकोण, जो सभ्य मानव में हो भी सकती है और नहीं भी हो सकती। यह एक प्रकार का संस्कार है, मानसिक निखार, और यह संस्कार व्यक्तिगत भी हो सकता है, सामूहिक भी। यहां हमारा उद्देश्य सामूहिक संस्कृति पर विचार करना है। मनुष्यों का सचेत समुदाय समाज का निर्माण करता है, समुदाय समाज का पंजर है, सामूहिक चेतना उसका प्राण। जब सामाजिक मान्यताएं किसी समूह-विशेष की अपनी और अन्य समूहों से भिन्न हो जाती हैं, जब इन उचित-अनुचित मान्यताओं के अर्थ वह समूह त्याग और बलिदान करने पर तत्पर और आतुर हो जाता है, जब वह समूह अपने अतीत और इतिहास को अन्यों से भिन्न मान उसमें अपने पूर्वजों द्वारा अर्जित यश पर गर्व करता है और स्वयं अपनी भावी महत्वाकांक्षाओं के पाये उस पर रखता है तब उसकी सामाजिक संज्ञा 'राष्ट्र' अथवा 'नेशन' होती है। सुदूर के समान पूर्वज की सन्तति होने का विश्वास, समान धर्म, अंधविश्वास, समान त्रास और समान उल्लास, समान प्रयास और समान पार्थिव आवास की सीमाएं इस समूह-विशेष अथवा राष्ट्र को आन्तरिक घनता प्रदान करती हैं। ऋग्वैदिक मंत्र 'संगच्छध्वं संवो मनांसि जानताम्' (१०।१९१।२) में इसी सम्मिलित प्रयास,

सम्मिलित सलाप-विलाप, सम्मिलित नाद, सम्मिलित मानसिक चेष्टाओं-वाछनाओं की ओर सकेत है। इसी प्रकार --'समानो मन्त्र: समिति समानी समान व्रत सह चित्तमेषाम्। समानीव आकूति: समाना हृदयानि व, समानमवस्तु वो मन यथा व. सुसहासति' (ऋग्वेद, १०, १९१, ३ और आगे) आदि में भी उसी सयुक्त प्रयास, सम्मिलित विश्वास और सामूहिक सधान की प्रेरणा की ओर निर्देश है। संस्कृति इसी समुदाय-विशेष का अधिकृत, आहरित, आदरित, व्यवहरित रूप है। राष्ट्र अथवा यह समुदाय जिन पूर्वकालिक प्रयत्नों, चेष्टाओं, कीर्तियों, भावनाओं, हर्ष-विषादों, विजय-पराजयों, आचार-विचारों, वेश-भूषाओं, साहित्य-कलाओं, नृत्य-गाथाओं, विचित्रताओं आदि को अपनी, केवल अपनी, कह कर घोषित करता है वे ही उसे आकृति देते हैं, उसका कायिक निर्माण करते और उसे रूपरेखा प्रदान करते हैं। इन्हीं विशेषताओं से राष्ट्र अथवा नेशन पहचाना जाता और अन्य मानव दलों से पृथक् किया जाता है। इन्हीं अवयवों से उसका व्यक्तित्व बनता है।

इस सिद्धान्त और 'प्रतिज्ञा' के अनुसार सस्कृति के अहमत्व और अपनापा ही सस्कृति-विशेष का प्राण है परन्तु यही उस पर गहरा व्यग्य भी है। व्यग्य, अथवा सत्यत, मिथ्या धारणा। वस्तुत किसी सामाजिक दल अथवा राष्ट्र का अपनापा जैसी कोई वस्तु न कभी रही है, न रह सकती है। निस्सदेह समय-समय पर अवस्था विशेष में, सचेत मानव समूह ने प्रयत्नत अथवा अज्ञानतः अपनी क्रियाओं-धारणाओं में विशेषतायें विकसित की हैं, परन्तु समाज-चेतना अथवा सामाजिक व्यवहार ने स्वयं उनको चिरकाल तक उस दल-विशेष की नहीं रहने दी है। शीघ्र ही उनको अन्य दलों ने स्वायत्त कर लिया और स्वायत्त करके कालान्तर में उन्हें न केवल वे अपना बनाने लगे हैं वरन् उन पर मरने-मिटने भी लगे हैं। स्वयं 'सामाजिक'--सामूहिक--व्यवहार की समष्टि में वह व्यष्टि निहित है जिसकी अभिसृष्टि में एक तात्विक विरोध है। जिस सामाजिक चेतना के फलस्वरूप व्यक्ति-व्यक्ति का पारस्परिक व्यवहार दल अथवा समाज की सृष्टि करता है वही दल-दल समाज-समाज में भी एक अस्पष्ट सबंध स्थापित करता है। सामाजिक व्यवहार संबंध पर निर्भर है, और इस व्यवहार का बाह्य रूप आदान-प्रदान है, व्यक्ति-व्यक्ति में, दल-दल में, समाज-समाज में। जातियों के सक्रमण, पारस्परिक सबध, निकटावास, अन्त सघर्ष, व्यापारिक विनिमय इन आदान-

प्रदानों के आधार हैं। इनकी अनिवार्य अवर्ज्य स्थिति के कारण यह संभव नहीं कि समाज-विशेष अथवा राष्ट्र विशेष की सामान्य-विचित्रता अपनी बनी रह सके। जाने-अनजाने वह औरों की हो ही जाती है, राष्ट्र का संकोच, उसकी व्यावहारिक रूढ़िवादिता, उसे औरों की होने से नहीं रोक सकती, नहीं रोक सकी है। सांस्कृतिक प्रजनन और प्रसार का यही स्वाभाविक-प्राकृतिक नियम है, यही उसका अनिवार्य विधान है, उसका सूक्ष्म-रहस्य है।

परिणामतः उस निष्कर्ष का अर्थ यह है कि जिस विचित्रता या विशेषता को समाज-विशेष अथवा राष्ट्र-विशेष अन्यों से भिन्न अपना कहता है वह संभवतः उसका नहीं औरों का है, जिसे वह औरों का और विजातीय कहता है वह संभवतः उसका है, केवल उसी का, औरों का नहीं। संस्कृति तत्वतः एक की नहीं अनेक की है, उसकी अभिसृष्टि बहुमौलिक और मिश्रित है। वह एक अविशेषित (मैं जान-बूझ कर इस शब्द का प्रयोग कर रहा हूं) परम्परा है जिसका निर्माण मनुष्य अपने सामाजिक विकास के क्रम में अपने व्यावहारिक जीवन में अनायास करता जाता है। जैसे बच्चा अपने पारिवारिक वातावरण में अपने आप सीखता है, वैसे ही समाज-विशेष अपने समाज-परिवारों के व्यावहारिक वातावरण में अपने आप सीखता है। इससे राष्ट्र-विशेष अथवा समाज-विशेष की, संस्कृति-विशेष की कल्पना शायद खरी समीक्षा से अवैज्ञानिक सिद्ध होगी। वस्तुतः संस्कृति एकदेशीय नहीं, अन्तर्देशीय, अन्तर्जातीय, अन्तःसामाजिक है। संस्कृतियों के स्वावलम्बन का कोई अर्थ नहीं होता, उनके अन्तरावलम्बन मात्र की वैज्ञानिकता सिद्ध है, ग्राह्य है।

देश-विशेष की सीमा पर समन्वित समाज-विशेष के सुदूर क्षितिज पर अन्य जाति अपने सक्रमण-काल में मंडराने लगती है, भूमि पर जल थाहने की भांति सम्हाल-सम्हाल, टोह-टोह कर जब आगे बढ़ती है उसका आकार स्पष्ट होने लगता है। देशी राष्ट्र अथवा जाति में उसके प्रति प्रतिक्रिया होती है। दोनों में, समीप आते ही, संघर्ष छिड़ जाता है, दोनों एक काल तक सतर्क हो घृणा और अविश्वास से एक-दूसरे के आचार-व्यवहार, संगठन-सस्था को देखते हैं, एक-दूसरे की मान्यताओं की उपेक्षा करते, उनका उपहास करते हैं। परन्तु संघर्ष के बाद एक प्रकार का समन्वय होता है जिसके फलस्वरूप एक के आचार-व्यवहार, संगठन-संस्थाएं दूसरे की हो जाती हैं। यह इस सामाजिक समन्वय की व्यंग्यात्मक वास्तविकता है। हमले होते हैं,

सघर्ष होते हैं, जातियां घुलमिल कर एक हो जाती हैं, संस्कृतियां समन्वित हो जाती हैं, फिर हमले होते हैं, फिर वही क्रम चलता है, वही सास्कृतिक समन्वय होता है। यह चिरकालिक नित्य-सत्य है। कालान्तर में, क्रमिक युगान्तो में जब-जब समाज-विशेष अपने पिछले आकड़े सहेजेगा (स्टाक-टेकिंग करेगा), तब-तब वह पायेगा कि उसकी अनेक प्राचीन मान्यताये अब मान्यताये नही रही, घृणाओ में बदल गयी, घृणाएं मान्यताये हो गयी है, प्राचीन रूढ़िया खो गयी हैं, विश्वास की नयी कोपलें फूट निकली हैं। फिर आंकड़े सहेजिए फिर वही बात, फिर वही और फिर वही। अतः सस्कृतियो का स्वावलम्बन नही, परस्पर अन्तरावलम्बन है।

इस सिद्धान्त के निरूपण के अर्थ अनेक उदाहरण दिये जा सकते हैं, वस्तुत वे एक समूचे ग्रंथ की सामग्री प्रस्तुत करेगे। यहा हम कुछ एक, केवल कुछ एक, के उदाहरण पेश करेंगे। संस्कृति में वेश-भूषा, कला, साहित्यादि का विशिष्ट स्थान है। अतः पहले हम इन्ही पर विचार करेगे।

*प्राचीन से प्राचीन काल मे भी भारतवर्ष मे वसन के क्षेत्र मे केवल* दो वस्त्र—धोती और शाल या चादर—प्रयुक्त होते थे। आर्यों के आने के बाद 'उष्णीष' (पगडी), 'द्रापी' (एक प्रकार की बंडी) और नारियो के लिए एक प्रकार के कंचुक का प्रचलन हुआ। इनमे द्रापी आर्यों के मध्य-एशिया से सम्पर्क का परिणाम था। प्राचीन हिन्दू-काल मे भी प्रायः उष्णीष (जब तब), उत्तरीय (चादर) और अधोवस्त्र (धोती) का ही प्रयोग रहा। इनको बिना सिले ही प्रयोग मे लाया जाता था, इसी कारण एक-आध सूत्रकारो ने तो सुई से सिले वस्त्रो का व्यवहार वर्जित ही कर दिया, यद्यपि वैदिक साहित्य में 'कभी न टूटने वाली' सुई और उससे सिले वस्त्रो का हवाला मिलता है। कम *से कम द्रापी को तो बिना सिले प्रस्तुत नही किया जा सकता था।* परन्तु पश्चात्कालीन वह सारी भारतीय वेश-भूषा जो आज राष्ट्रीय कही जाने लगी है, वास्तव मे अभारतीय है और भारतीय इतिहास के विविध आक्रमको की देन है। अचकन, जिसे मुगलो, विशेष कर लखनऊ के नवाबो ने परिष्कृत कर प्रायः आज का रूप दिया, वास्तव मे प्रथम सदी ईसवी मे कुषाणो ने भारत मे चलायी थी। कुषाण-सैनिको के वेष से यह स्पष्ट है। मथुरा संग्रहालय मे प्रदर्शित स्वयं कुषाणनरेश कनिष्क की मूर्ति के वसन से यह प्रमाणित है। यही अंगरखा या अचकन मध्य-एशियाई 'चोगा' है जो रोमन 'चोगा' का भाषा तथा

आकार में रूपान्तर है। भारतीय कुर्ता उस हिन्दू-ग्रीक सम्पर्क का फल है जो ग्रीक विजेताओं ने अपने प्रायः दो सदियों के शासन में भारत को दिया था। ग्रीक-रोमन कुर्ते को 'त्यूनिक' कहते थे। दोनों की आकृति में अन्तर नहीं के बराबर था। 'कुरता' शब्द की व्युत्पत्ति संभवतः तुर्की जबान से होगी। इसमें सन्देह नहीं कि इसका संबंध किसी विदेशी भाषा से है, और संस्कृत, प्राकृत, अपभ्रंश किसी से इसकी अभिसृष्टि नहीं स्थापित की जा सकती। पाजामा भी, जिसका आधुनिक रूप मुसलमानों ने भारत में संवारा, उन्हीं कुषाणों की देन है। इसका पुराना रूप कुछ सुथना कुछ सलवार का मिला-जुला है। पगड़ी का कोई न कोई रूप सारे मध्य एशिया में प्रचलित रहा, आर्य उसके एक रूप को भारत में ले आये। ईरानियों के अपनी पगड़ी उतार और उसका फेटा गले में डाल अपने विजय की अभ्यर्थना करने की बात कालिदास ने भी कही है। वर्तमान गांधी-टोपी कुछ तो मध्यकालीन पुर्तगालियों की टोपियों के अनुरूप बनी है, पर विशेषकर उन प्राचीन मिस्रियों और खत्तियों की टोपियों के नमूने पर जिन्होंने कभी भारत के पश्चिमी तट से व्यापार किया था। निश्चित है कि भारतीय आभूषण-क्षेत्र में नारियों की नथ और कान की ऊपर की बालियों का प्रवेश मुसलमानों ने कराया। न तो संस्कृत भाषा में इनके लिए कोई शब्द है और न मूर्तिशिल्प, मूर्तियों में इनका कहीं व्यवहार हुआ है। वस्तुतः इनका संबंध अरबी के 'नाकित' शब्द से है जिससे हिन्दी या उर्दू 'नकेल' बनता है! नकेल वह रस्सी है जिससे मनुष्य अपने पशु की नाक नथ कर उसे ले चलता है। यह मानव प्रभुता का प्रतीक है। पुरुष ने नारी को भी संभवतः अपनी इसी प्रभुता के प्रमाणस्वरूप इसे पहना रखा है। आज यह विदेशी नथ हिन्दू वैवाहिक जीवन में अनेक स्थानों में सुहाग का चिन्ह है।*

आश्चर्य की बात है कि रोटी के लिए कोई भारतीय शब्द हमारे पास नहीं है। रोटी शब्द न संस्कृत है, न प्राकृत, न अपभ्रंश, और न इनसे बना कोई तद्भव ही है। इसी रूप में यह शब्द भारत की सारी प्रांतीय भाषाओं—हिन्दी, उर्दू, पंजाबी, पश्तो, कश्मीरी, पहाड़ी, सिन्धी, उड़िया, बंगला, असामी, गुजराती, मराठी, कन्नड़, तमिल, तेलुगु, मलयालम, आदि—में व्यवहृत होता है। निस्संदेह मुस्लिम शासन के युग में कभी इस प्रकार की रोटी खाना

* विस्तृत विवेचन के लिए मेरा ग्रंथ 'भारतीय संस्कृति के स्रोत' देखें।

भारत ने सीसा जैसी तवे पर बनायी जाती है। तवे के लिए भी कोई भारतीय शब्द नहीं है। यह कम आश्चर्य की बात नहीं कि इतने घरेलू शब्द, जिनका नित्यप्रति घर की चहारदीवारी में व्यवहार होता हो और जिनका करोड़ो भारतीय दिन में अनेक बार उच्चारण करते हो, भारतीय नहीं हैं, विदेशी हैं। संस्कृतियों के अन्तरावलम्बन का यह एक अद्भुत प्रमाण है। चौके का पावन क्षेत्र भी इन विदेशी शब्दों का वर्जन न कर सका।

भारत के ज्योतिष, ललितकलाओं आदि पर विदेशी प्रभाव अत्यन्त गहरा पड़ा है, इसे अनेक ईमानदार विद्वान स्वीकार करते हैं। गणित का यह आश्चर्य—ग्रहण—संभवत: बाबुली है। वैदिक साहित्य में उस रहस्य का पहला जानकार अत्रि कहा गया है। गणित में भारतीय चरम सीमा पर पहुच गये थे और उन्होने उसे दूर-दूर के देशों को सिखाया था, यह साधारणतया मान्य है यद्यपि उसका विकास इस स्तर तक इतने प्राचीन काल में हो गया था यह मानने में अनेक लोगों को आपत्ति हो सकती है, जब हम देखते हैं कि तीसरी सदी ईस्वी पूर्व तक अभी दहाई का व्यवहार संभवत अज्ञात था। अशोक के एक शिलालेख में २५६ इस प्रकार लिखा मिलता है—२०० ५० ६। इसके विरुद्ध बाबुल में फलित ज्योतिष का प्रचार और प्रभाव अत्यधिक था। कम-से-कम तात्कालिक सभ्यताओं में कोई ऐसी न थी जहा फलित ज्योतिष का इतना व्यवहार था और जो बाबुल की इस विकास का ऋणी न था। ऐसे देश को गणित ज्योतिष का भी कुछ प्रारम्भिक श्रेय देना अयुक्तियुक्त नहीं जब ग्रहण की व्यवस्था वहा भी पुरानी है, यद्यपि यह कहा जा सकता है कि फलित और गणित ज्योतिष के पाये भिन्न-भिन्न सिद्धान्तों पर अवलम्बित हैं। फिर भी उनकी समता और पारस्परिक सन्निकटता में संदेह नहीं किया जा सकता।

बाख्त्री-ग्रीक राजाओं ने भी भारत में दूसरी सदी ईस्वी पूर्व से पहली सदी ईस्वी पूर्व तक प्राय: दो सदियों तक राज किया और उन्होने ज्योतिष, कला, साहित्य, दर्शन सबको प्रभावित किया। उनका राशि-चक्र आज भारतीय ज्योतिषी सर्वथा अपना कह कर स्वीकार करते हैं। भारतीय ज्योतिष का 'होडाचक्र' ग्रीक 'हारस्कोप' (अंग्रेजी Hour 'आवर', ग्रीक-सूर्य-पर्याय से बना है) का रूपान्तर है। करोड़ो भारतीय जन्म-पत्र के अन्धविश्वास के शिकार हैं, उसकी रचना और फलगणना नित्य की वस्तु है परन्तु उसका आधार अभारतीय है, इसे मानने में विद्वान तो कम-से-कम संकोच नहीं करता। प्राचीन भारतीय

ज्योतिषियों ने 'पौलिश' और 'रोमक' दो ज्योतिष-सिद्धान्तों को स्पष्टतया अभारतीय कह कर अंगीकार किया और प्राचीन आदर्शों के प्रतिनिधि-पोषक तथा संस्कृत साहित्य के सबसे समर्थ कवि कालिदास ने अपनी इष्टदेवी उमा का शिव से विवाह 'जामित्र' लग्न में कराया है (देखिए कुमारसंभव, सातवां सर्ग)। यह जामित्र शब्द निस्सदेह ग्रीकों का 'दीयामेत्रोन' (Diametron) है।

इसी प्रकार भारतीय कला का भी शुद्ध निखार ग्रीक प्रभाव का परिणाम है। मोहेनजो-देड़ो की सैंधव सभ्यता निश्चय उन्नत कला की जननी थी। तत्कालीन किन-किन सभ्यताओं की कला ने उसकी कला को आकृति प्रदान की थी अथवा उसकी कला ने स्वयं किन-किन विदेशी कलाओं में प्राण फूंके थे, यह तो कहना अत्यन्त कठिन है, परन्तु इतना सही है कि उसके अनंतर भारत में प्रतिष्ठित होने वाली आर्य-सभ्यता एक लम्बे काल तक कला के क्षेत्र में सर्वथा वन्ध्या रही। प्रायः हजार वर्षों तक का उनका जीवन तक्षण, चित्रण आदि कलाओं से नितान्त अनभिज्ञ रहा। पहला वास्तविक कला संबंधी प्रस्फुटन मौर्यकाल अर्थात तीसरी सदी ईस्वी पूर्व में होता है। तक्षण-कला, मूर्ति के कोरने, पत्थर की भूमि को चिकनी आदि करने में अशोक का युग स्तुत्य है। भारी अभिन्न, सुचिक्कण, स्तंभों का निर्माण अशोक की विशिष्ट देन है। परन्तु वास्तव में क्या यह देन उसकी है?

कला में व्यक्ति का स्थान अवश्य है, परन्तु उसके पाक्षिक सम्पादन मात्र में, स्रोतीय विकास में उतना नहीं। विकास की ही पराकाष्ठा होती है और अशोककालीन कला पराकाष्ठा है, प्रारम्भ नहीं। परन्तु इस विकास का प्रवाह केवल अलक्षित ही नहीं, अपरिचित भी है। इस अशोकयुगीय कला का संबंध यदि सैन्धव सभ्यता से जोड़ा जा सकता तो उसी आधार से विकसित इसे मानने में कोई असुविधा अथवा आपत्ति न होती, परन्तु दोनों के बीच जो यह दो सहस्र वर्षों का अन्तर है वह कला की दृष्टि से सर्वथा अनुर्वर है। विकास की एक मंजिल का भी वहां अस्तित्व नहीं। इसके विरुद्ध और प्रमाण यह है कि सुमेरी-बाबुली-असुरी कला का स्रोत दूसरी सहस्राब्दि ईस्वी पूर्व के लगभग फूटा था और जो उन्नीसवीं सदी ईस्वी पूर्व में हम्मूराबी के साम्राज्यवादी शासन में प्रभूत बल पकड़ चुका था, उसकी परिणति वस्तुतः खल्दी नृपति नेबुचद्रेज्जार और ईरानी सम्राट् दारयवौष (दारा) के काल में प्रायः छठी सदी ईस्वी पूर्व में हुई। चिकने स्तम्भों पर सपक्ष सिंहों का आकार सृजन पाश्चात्यानिक असुरों और सांड प्रभृति

आकृति मंडित स्तम्भों का निर्माण साम्राज्यकालीन ईरानी कला की विशेषताएं थीं जो अशोक के शीघ्र पूर्ववर्ती थे। कुछ आश्चर्य नहीं यदि अशोक ने स्तम्भ-निर्माण की कला ईरानियों से पायी हो। कारण कि उससे पहले का एक भी स्तम्भ भारत में नहीं मिला। यह भी विचारणीय है कि शिला तथा स्तम्भों पर अभिलेख और उनकी इबारत के शुरू में "देवताओं का राजा ऐसा कहता है" की शैली सर्वथा ईरानी है।

अशोक के शासन के कुछ ही दिनों बाद मौर्य साम्राज्य के प्रांत बिखर गये जिनके उत्तर-पश्चिमी भागों पर, सीमाप्रांत से काबुल तक, ग्रीकों की प्रभुता फैली। इनके बड़े-बड़े नगर खड़े हुए जहां इनके शिल्पियों ने प्रभूत प्रयत्न से वास्तुकला का विस्तार किया, ग्रीक-शैली की मूर्तियां कोरीं। भारतीय मूर्तिकला में प्रसिद्ध गांधार-शैली इसी ग्रीक प्रयास का परिणाम है। हजारों ग्रीक आकृति की मूर्तियां जो आज अफगानिस्तान, सीमाप्रांत, पंजाब आदि में पायी गयी हैं, और काबुल, पेशावर, लाहौर, मथुरा आदि संग्रहालयों में सुरक्षित हैं, इसी ग्रीक छेनी का महत्व प्रदर्शित करती हैं। इसी प्रकार सिक्के ढालने की प्रणाली में भी ग्रीकों ने अद्भुत परिवर्तन किये। वास्तव में प्राचीन काल के विभिन्न देशों के सिक्कों का अध्ययन इतिहास के इस निष्कर्ष को और भी प्रमाणित करता है। तीन-तीन चार-चार सदियों में जातियों के संक्रमण और मिश्रण तथा विजेताओं के परिवर्तन से सिक्कों के क्षेत्र में अद्भुत और समान परिवर्तन होता गया है। कई बार तो ऐसा जान पड़ता है कि कुछ-कुछ अन्तर पर संसार के सारे देशों के सिक्के समान रूप रखते हैं, आकार में, वजन में, ढलाव में, अभिलेख में, उन पर मुद्रित आकृतियों में। प्रमाणतः यह संस्कृतियों के अन्तरावलम्बन का परिणाम है।

इसी प्रकार भारतीय नाटक पर भी ग्रीक प्रभाव पड़ा। संभव भी न था कि ऐसा न हो, जब भारत में यूथिदेमिया और दत्तामित्री जैसे ग्रीक-नगर थे, शाकल तथा पसलीनी में ग्रीक नागरिकों के प्रशस्त मुहल्ले थे। भारतीय रंगमंच पर संभवतः ड्राप अथवा पर्दे का अभाव ही था। इस ग्रीक सम्पर्क से ही शायद यहां इसका व्यवहार हुआ। इसी से पर्दे को 'यवनिका' कहते भी हैं जो उसका ग्रीक मूल उद्घोषित करता है। यवन तब ग्रीकों को कहते थे, आयोनिया की गणना तब ग्रीक देशों में ही थी।

धर्म के क्षेत्र में तो और भी अधिक समानतायें दिखायी जा सकती

हैं। समान देवता समान रूप से संसार में पूजे गये हैं। 'टोटेमिजम' देश विशेष की पद्धति कभी नहीं रही। प्रायः प्रत्येक देश के प्राचीन निवासियों ने अपने अंगो को विविध प्रकार से चित्रित किया, पशुओं-वृक्षों अथवा पर्वतों-नदियों, निर्झरों की पूजा साधारणतया प्रत्येक धर्म का आधार रही है। सारे मध्य-एशिया में, संभवतः दक्षिणी योरप के देशों में भी, पूर्व में सिन्धु तक, कभी मातृ-देवी की पूजा किसी न किसी रूप में होती थी। प्रकृति के देवताओं को भी आर्यों की ही भांति अन्य जातियों ने भी पूजा है। भारत में विष्णु अथवा आकाश के प्रकृत सूर्य की पूजा तो निस्संदेह आर्यों ने प्रचलित की, परन्तु उसे मूर्ति बना कर शकों और कुषाणों ने ही यहां पूजा। कुषाण-कालीन सूर्य की मूर्तियों (उस युग से पूर्व की सूर्य प्रतिमायें भारत में नहीं मिलती) का पहनावा मध्य-एशियाई है—चोगा, सलवार, घुटनों तक ऊंचे जूते, बगल में कटार। स्पष्ट है कि भारत में सूर्य की मूर्ति-रूप में पूजा शकों ने चलायी और जब यहां के ब्राह्मण उसकी पूजा न करा सके तो शक-पुरोहितों को भारत में बुलाना पड़ा। पुराणों के अनुसार कृष्णवंशीय शांब ने सूर्य का पहिला मन्दिर बनवाया और सिन्धु देश में, चन्द्रभागा के तीर। सिन्धु देश का का सिन्ध है जिसकी प्राचीनकालिक संज्ञा 'शकद्वीप' थी और जो भारत में प्रविष्ट होने पर शकों का पहला औपनिवेशिक आधार बना। सुमेरी महाकाव्य 'गिल्गमिश' का जलप्लावन इब्रानी की पुरानी पोथी और शतपथ ब्राह्मण में समान रूप से वर्णित है। मनु जीवों के जोड़ों को उसी तत्परता से बचाते हैं जिससे नूह अपनी नाव में। और, भारतीय मनु-सन्तान उस जल-प्रलय को भारतीय अनुवृत्त समझती है जब कि डाक्टर लियोनार्ड वूली ने प्राचीन सुमेरी और बाबुली भूमि को उलट कर उस जल-प्रलय का वास्तविक स्थल वहां था, यह प्रमाणित कर दिया है। सुमेरी गिल्गमिश में असुर सूखे-अकाल के दैत्य नियामत-अप्सू को बजू मार कर उनको जल-मुक्त करने को बाध्य करता है, ऋग्वेद में इसी प्रकार इन्द्र सूखे के दैत्य वृत्र को मार कर जल को मुक्त करता है। इन्द्र का विरुद यहां 'असुर' है और अप्सू की ही भांति वृत्र भी गुंजलक भरने वाला सर्प है।

अनेक देशों का मातृसत्ताक अवस्था से पितृसत्ताक में परिवर्तन भी उसी सांस्कृतिक एकता को स्थापित करता है। प्रायः सभी ने दास प्रथा से किसी न किसी रूप में लाभ उठाया, और सभी सामन्त-युगीन व्यवस्था से गुजरे। प्रायः सभी ने नारी को अधोधः गिराते हुए उसे

निस्स्वत्व कर दिया और उसे दासो की श्रेणी मे रखा। आर्य जातियो मे यह क्रम विशेष प्रकार से विकसित हुआ। आज जो प्रायः एक ही प्रकार से राजनीतिक, आर्थिक, सामाजिक आदि संस्थाओ का विभिन्न देशो मे विकास हुआ है और हो रहा है वह भी इसी सांस्कृतिक अन्तरावलम्बन तथा आदान-प्रदान का परिणाम है।

२

अब नीचे कुछ अत्यन्त रोचक और नवीन प्रमाणो तथा उदाहरणो का उल्लेख करेगे जिनसे इस सास्कृतिक अन्तरावलंबन के सैद्धान्तिक सत्य की पुष्टि होगी।

अन्य साधारण कारणो के साथ-साथ जिस मुख्य विशेषता को बता कर जो आर्य और सामी जातियो मे अन्तर निकाला जाता है वह है वैवाहिक। यदि विद्वान पुराविद से दोनो मे एक पद मे अन्तर पूछा जाय तो शायद वह कहेगा—सगोत्र और असगोत्र विवाह। सगोत्र विवाह की प्रथा इस देश मे अनजानी नही। छठी सदी ई. पू. मे इस प्रकार के विवाह अनेक बार हुए। शाक्यो मे यह साधारण पद्धति थी। गौतम बुद्ध के पिता शुद्धोदन ने जिस कुल की पुत्रियो से अपना विवाह किया उसी मे स्वयं गौतम ने अपना किया। आज भी दाक्षिणात्यो मे 'मातुल-कन्या-विवाह' अनेकार्थ मे प्रचलित है।

नीचे की तालिका पुराणो और वैदिक साहित्य की सामग्री से प्रस्तुत की गयी है। इसमे 'पितृकन्या' पद का प्रयोग यह और भी स्पष्टतया सिद्ध करता है कि कन्या पिता की ही थी, चचा आदि की नही। इसका प्रयोग शास्त्रीय और व्यावहारिक (कानूनी) पद्धति से हुआ है। इस सबंध मे एक बात यह महत्व की है कि पौराणिक अनुवृत्त अनेकाश में प्राग्वैदिक है। उदाहरणतः त्रसदस्यु-पुरुकुत्स और ययाति ऋग्वेद मे भी प्राचीन माने गये है और उनकी उदारता की गाथाये उस वेद मे गायी गयी है, परन्तु पौराणिक वंशतालिकाये उनसे कई पीढियो पूर्व से आरभ होती है। स्वयं यम का स्थान उसमे पहला नही है, कई पीढियो पश्चात् है। जिन उदाहरणो का उल्लेख नीचे किया जाता है उनमे कुछ अपवादो को छोड कर, जैसा ऊपर कहा जा चुका है, शेष सारे सगे भाई-बहनो के विवाह से सबंध रखते है और जो अपवाद है स्वय वे भी कम-से-कम सौतेले भाई-बहनो या सगे चचेरे भ्राता-भगिनियो के है।

(१) वेण के पिता अंग ने अपनी 'पितृ-कन्या' सुनीता से विवाह किया।

(२) विप्रचित्ति ने अपने पिता कश्यप की कन्या सिंहिका को ब्याहा।

(३) अंग और सुनीता के पीछे दसवीं पीढ़ी में यम और यमी आते हैं क्योंकि ये विवस्वान् की सन्तान हैं और विवस्वान् विप्रचित्ति और सिंहिका का सौतेला भाई है।

(४) विवस्वान् के दूसरे पुत्र मनु ने श्रद्धा से विवाह किया, और श्रद्धा महाभारत में विवस्वान् की कन्या कही गयी है।

(५) नहुष-ऐल ने अपनी 'पितृ-कन्या' विरजा को ब्याहा। यह विरजा ऋग्वेद और पुराणों के यशस्वी नृपति ययाति की माता हुई।

(६) अमावसु-ऐल की पत्नी उसकी 'पितृ-कन्या' अच्छोदा हुई।

(७) ययाति के श्वसुर शुक-उशनस् ने अपनी 'पितृकन्या' गा को ब्याहा।

(८) देवयानी की अग्रजा ने वरुण को ब्याहा जो शुक-उशनस् का दूसरा वंशज होने के नाते देवी का सगा, सौतेला या चचेरा भाई रहा होगा।

(९) अंगिरस्कुलीय भरत ने अपनी तीनों भगिनियों को ब्याहा।

(१०) संहताश्व की कन्या हैमवती- दृषद्वती ने अपने पिता के दोनों पुत्रों, कृशाश्व और अक्षयाश्व, से विवाह किया।

(११) मान्धातृ-पुत्र पुरुकुत्स ने अपनी 'पितृ-कन्या' नर्मदा को ब्याहा।

(१२) सागर के पौत्र अंशुमत् ने अपनी 'पितृ-कन्या' नर्मदा को ब्याहा।

(१३) दशरथ की रानी कौसल्या अपने पति की पितृकुलीया, संभवतः चचेरी बहिन थी।

(१४) 'दशरथ-जातक' से ज्ञात होता है कि राम और सीता भाई-बहिन थे। क्या 'जनक-दुहिता' का अर्थ 'पितृ-कन्या' हो सकता है?

इसी काल संभवतः यह 'पितृ-कन्या' विवाह की परिपाटी बन्द हो गयी। राम ऋग्वैदिक व्यक्ति थे और यम-यमी के संवाद से जान पड़ता है कि तभी से भ्राता-भगिनी-विवाह बुरा माना जाने लगा। इस युग में भारतीय आर्य आचार के नये विधान बनाने लग गये थे। संभवतः ऋग्वैदिक समाज ने अब इस प्रथा के विरुद्ध विद्रोह कर दिया क्योंकि राम के बाद प्रायः २७ पीढ़ियों तक पौराणिक अनुवृत्तों में एक भी पितृ-कन्या-विवाह का उदाहरण नहीं मिलता।

निस्स्वत्व कर दिया और उसे दासों की श्रेणी में रखा। आर्य जातियों में यह क्रम विशेष प्रकार से विकसित हुआ। आज जो प्रायः एक ही प्रकार से राजनीतिक, आर्थिक, सामाजिक आदि संस्थाओं का विभिन्न देशों में विकास हुआ है और हो रहा है वह भी इसी सांस्कृतिक अन्तरावलम्बन तथा आदान-प्रदान का परिणाम है।

२

अब नीचे कुछ अत्यन्त रोचक और नवीन प्रमाणों तथा उदाहरणों का उल्लेख करेंगे जिनसे इस सांस्कृतिक अन्तरावलबन के सैद्धान्तिक सत्य की पुष्टि होगी।

अन्य साधारण कारणों के साथ-साथ जिस मुख्य विशेषता को बता कर जो आर्य और सामी जातियों में अन्तर निकाला जाता है वह है वैवाहिक। यदि विद्वान पुराविद से दोनों में एक पद में अन्तर पूछा जाय तो शायद वह कहेगा---सगोत्र और असगोत्र विवाह। सगोत्र विवाह की प्रथा इस देश में अनजानी नहीं। छठी सदी ई. पू. में इस प्रकार के विवाह अनेक बार हुए। शाक्यों में यह साधारण पद्धति थी। गौतम बुद्ध के पिता शुद्धोदन ने जिस कुल की पुत्रियों से अपना विवाह किया उसी में स्वयं गौतम ने अपना किया। आज भी दाक्षिणात्यों में 'मातुल-कन्या-विवाह' अनेकार्थ में प्रचलित है।

नीचे की तालिका पुराणों और वैदिक साहित्य की सामग्री से प्रस्तुत की गयी है। इसमें 'पितृकन्या' पद का प्रयोग यह और भी स्पष्टतया सिद्ध करता है कि कन्या पिता की ही थी, चचा आदि की नहीं। इसका प्रयोग शास्त्रीय और व्यावहारिक (कानूनी) पद्धति से हुआ है। इस संबंध में एक बात यह महत्व की है कि पौराणिक अनुवृत्त अनेकांश में प्राग्वैदिक है। उदाहरणतः त्रसदस्यु-पुरुकुत्स और ययाति ऋग्वेद में भी प्राचीन माने गये हैं और उनकी उदारता की गाथायें उस वेद में गायी गयी हैं, परन्तु पौराणिक वंशतालिकायें उनसे कई पीढ़ियों पूर्व से आरंभ होती हैं। स्वयं यम का स्थान उसमें पहला नहीं है, कई पीढ़ियों पश्चात् है। जिन उदाहरणों का उल्लेख नीचे किया जाता है उनमें कुछ अपवादों को छोड़ कर, जैसा ऊपर कहा जा चुका है, शेष सारे सगे भाई-बहनों के विवाह से संबंध रखते हैं और जो अपवाद हैं स्वयं वे भी कम-से-कम सौतेले भाई-बहनों या सगे चचेरे भ्राता-भगिनियों के हैं।

(१) वेण के पिता अंग ने अपनी 'पितृ-कन्या' सुनीता से विवाह किया।

(२) विप्रचित्ति ने अपने पिता कश्यप की कन्या सिंहिका को व्याहा।

(३) अंग और सुनीता के पीछे दसवीं पीढ़ी में यम और यमी आते हैं क्योंकि ये विवस्वान् की सन्तान हैं और विवस्वान् विप्रचित्ति और सिंहिका का सौतेला भाई है।

(४) विवस्वान् के दूसरे पुत्र मनु ने श्रद्धा से विवाह किया, और श्रद्धा महाभारत में विवस्वान् की कन्या कही गयी है।

(५) नहुष-ऐल ने अपनी 'पितृ-कन्या' विरजा को व्याहा। यह विरजा ऋग्वेद और पुराणों के यशस्वी नृपति ययाति की माता हुई।

(६) अमावसु-ऐल की पत्नी उसकी 'पितृ-कन्या' अच्छोदा हुई।

(७) ययाति के श्वसुर शुक-उशनस् ने अपनी 'पितृकन्या' गा को व्याहा।

(८) देवयानी की अग्रजा ने वरुण को व्याहा जो शुक-उशनस् का दूसरा वंशज होने के नाते देवी का सगा, सौतेला या चचेरा भाई रहा होगा।

(९) आँगिरसकुलीय भरत ने अपनी तीनों भगिनियों को व्याहा।

(१०) संहताश्व की कन्या हैमवती- दृरिषद्वती ने अपने पिता के दोनों पुत्रों, कृशाश्व और अक्षयाश्व, से विवाह किया।

(११) मान्धातृ-पुत्र पुरुकुत्स ने अपनी 'पितृ-कन्या' नर्मदा को व्याहा।

(१२) सागर के पौत्र अंशुमत् ने अपनी 'पितृ-कन्या' नर्मदा को व्याहा।

(१३) दशरथ की रानी कौसल्या अपने पति की पितृकुलीया, संभवतः चचेरी बहिन थी।

(१४) 'दशरथ-जातक' से ज्ञात होता है कि राम और सीता भाई-बहिन थे। क्या 'जनक-दुहिता' का अर्थ 'पितृ-कन्या' हो सकता है?

इसी काल संभवतः यह 'पितृ-कन्या' विवाह की परिपाटी बन्द हो गयी। राम ऋग्वैदिक व्यक्ति थे और यम-यमी के संवाद से ज्ञान पड़ता है कि तभी से भ्राता-भगिनी-विवाह बुरा माना जाने लगा। इस युग में भारतीय आर्य आचार के नये विधान बनाने लग गये थे। संभवतः ऋग्वैदिक समाज ने अब इस प्रथा के विरुद्ध विद्रोह कर दिया क्योंकि राम के बाद प्रायः २७ पीढ़ियों तक पौराणिक अनुवृत्तों में एक भी पितृ-कन्या-विवाह का उदाहरण नहीं मिलता।

निस्स्वत्व कर दिया और उसे दासों की श्रेणी में रखा। आर्य जातियों में यह क्रम विशेष प्रकार से विकसित हुआ। आज जो प्रायः एक ही प्रकार से राजनीतिक, आर्थिक, सामाजिक आदि संस्थाओं का विभिन्न देशों में विकास हुआ है और हो रहा है वह भी इसी सांस्कृतिक अन्तरावलम्बन तथा आदान-प्रदान का परिणाम है।

२

अब नीचे कुछ अत्यन्त रोचक और नवीन प्रमाणों तथा उदाहरणों का उल्लेख करेंगे जिनसे इस सांस्कृतिक अन्तरावलंबन के सैद्धान्तिक सत्य की पुष्टि होगी।

अन्य साधारण कारणों के साथ-साथ जिस मुख्य विशेषता को बता कर जो आर्य और सामी जातियों में अन्तर निकाला जाता है वह है वैवाहिक। यदि विद्वान पुराविद से दोनों में एक पद में अन्तर पूछा जाय तो शायद वह कहेगा—सगोत्र और असगोत्र विवाह। सगोत्र विवाह की प्रथा इस देश में अनजानी नहीं। छठी सदी ई. पू. में इस प्रकार के विवाह अनेक बार हुए। शाक्यों में यह साधारण पद्धति थी। गौतम बुद्ध के पिता शुद्धोदन ने जिस कुल की पुत्रियों से अपना विवाह किया उसी में स्वयं गौतम ने अपना किया। आज भी दाक्षिणात्यों में 'मातुल-कन्या-विवाह' अनेकार्थ में प्रचलित है।

नीचे की तालिका पुराणों और वैदिक साहित्य की सामग्री से प्रस्तुत की गयी है। इसमें 'पितृकन्या' पद का प्रयोग यह और भी स्पष्टतया सिद्ध करता है कि कन्या पिता की ही थी, चचा आदि की नहीं। इसका प्रयोग शास्त्रीय और व्यावहारिक (कानूनी) पद्धति से हुआ है। इस संबंध में एक बात यह महत्व की है कि पौराणिक अनुवृत्त अनेकांश में प्राग्वैदिक हैं। उदाहरणतः त्रसदस्यु-पुरुकुत्स और ययाति ऋग्वेद में भी प्राचीन माने गये हैं और उनकी उदारता की गाथायें उस वेद में गायी गयी हैं, परन्तु पौराणिक वंशतालिकायें उनसे कई पीढ़ियों पूर्व से आरंभ होती हैं। स्वयं यम का स्थान उसमें पहला नहीं है, कई पीढ़ियों पश्चात् है। जिन उदाहरणों का उल्लेख नीचे किया जाता है उनमें कुछ अपवादों को छोड़ कर, जैसा ऊपर कहा जा चुका है, शेष सारे सगे भाई-बहनों के विवाह से संबंध रखते हैं और जो अपवाद हैं स्वयं वे भी कम-से-कम सौतेले भाई-बहनों या सगे चचेरे भ्राता-भगिनियों के हैं।

परन्तु यह परम्परा फिर भी मर न सकी और महाभारत-काल में एक बार फिर जी उठी।

(१५) कृष्ण-द्वैपायन-व्यास के पुत्र शुक ने अपनी पितृ-कन्या पीवरी को ब्याहा।

(१६) पाचालो के राजा द्रुपद ने भी अपनी भगिनी को ब्याहा।

(१७) सत्राजित ने अपनी दस बहिनो के साथ विवाह किया।

(१८) सात्वत ने सात्वती को ब्याहा जो उसकी भगिनी जान पडती है।

(१९) शृंजय के पुत्र ने शृंजय की दो कन्याओ के साथ ब्याह किया।

(२०) सात्वत के प्रपितामह ने एक ऐक्ष्वाकी (अपने ही कुल की) को ब्याहा।

(२१) इस विवाह से उत्पन्न पुत्र ने एक अन्य ऐक्ष्वाकी (कौसल्या) को ब्याहा।

इस काल के बाद पौराणिक अनुवृत्त में फिर इस प्रकार के वर्णन नहीं आते। सभव है कुछ अशो और क्षेत्रो मे इस परम्परा का सुधार हो गया हो परन्तु प्रमाणतः उसका उच्छेद नही हो सका। बौद्ध अनुश्रुतियो मे अनेक उदाहरण इस निष्कर्ष को पुष्ट करते है। इस विचार से कि पिता के धन मे भाग पाकर कन्या पैतृक सम्पत्ति का विभाजन न करा दे, मिस्र और उसकी देखादेखी अरब मे सामी जाति के लोग उसे अपने भाइयो से ही ब्याहने लगे। अरबो ने तो अपनी कन्याओ को दीर्घ काल तक जीने भी न दिया। मिस्रियो मे यह प्रथा इतनी स्वाभाविक थी कि जब सिकन्दर के सेनापति तोलेमी ने मिस्र मे अपना राज्य स्थापित किया तब देशी भावुकता को प्रसन्न करने के लिए उसे अपने ग्रीक-कुल मे भी वही भ्राता-भगिनी-विवाह की मिस्री प्रथा स्वीकार करनी पड़ी और सारे तोलेमी राजा अपनी भगिनियो से विवाह करते गये। इतिहास विख्यात क्लियोपात्रा को एक के बाद दूसरे अपने सगे भाइयो से विवाह करना पड़ा था। अरब मे भी इस प्रथा ने जड़ पकडी परन्तु मुहम्मद ने उसमे सुधार किया और समान स्तनपायी भाई-बहनो मे विवाह-संस्कार वर्जित कर दिया। आर्यो मे, विशेष कर भारतीय आर्यो मे, कालान्तर मे असगोत्र-विवाह की प्रथा जन्मी, पर केवल कालान्तर मे। ऋग्वैदिक काल से पूर्व उनमे भी भ्राता-भगिनी विवाह व्यवस्थासम्मत माना जाता था। पुराणो के आधार पर इस प्रकार के आर्य-विवाहो के अनेक उदाहरण दिये जा सकते है जो कम से कम दो दर्जन है। परन्तु यह संख्या जिस छोटे आधार से एकत्रित की गयी है उस अनुपात से अत्यन्त

अधिक है जो इस प्रकार के विवाहों की प्रायः स्वाभाविकता स्थापित कर देती है। स्वयं ऋग्वेद के यम-यमी संवाद से इस प्रकार के विवाह की स्वाभाविकता प्रमाणित है और विशेष कर जुड़वे भाई-बहिन का परस्पर विवाह तो जैसे सिद्ध प्रश्न था। इतना अवश्य है कि तत्कालीन आर्यों में इस प्रकार के विवाह की नैतिकता में संदेह किया जाने लगा था क्योंकि यम इस प्राचीन पद्धति में अरुचि प्रदर्शित करता है और उसके अनाचार को धिक्कारता है। फिर भी उस परम्परा का सर्वथा अनस्तित्व न हो सका। आर्य-व्यवस्था को अपनाने की प्रवृत्ति रखने वाले कृष्ण ने जिस रुक्मिन् की भगिनी रुक्मिणी से विवाह किया था उसी की कन्या से उसके पुत्र ने विवाह किया, इसका हवाला ऊपर दिया जा चुका है।

(२२) कृष्ण के जरायुज (जुड़वे) भाई ने विपितृ से उत्पन्न अपनी मां की कन्या को ब्याहा।

(२३) काशी के उदयभद्र ने अपनी सौतेली बहन उदयभद्रा को ब्याहा।

(२४) बुद्ध ने अपनी माता की भतीजी गोपा से ब्याह किया, यह ऊपर कहा जा चुका है।

(२५) कोसलराज प्रसेनजित के पिता महाकोसल ने अपनी पुत्री कोसल-देवी का ब्याह मगधाधिप बिंबिसार से किया, और उसके पुत्र प्रसेनजित की कन्या वजिरा का ब्याह बिंबिसार के पुत्र अजातशत्रु से हुआ।

ऊपर के उदाहरणों से सिद्ध है कि भ्राता-भगिनी विवाह प्राग्वैदिक काल से बुद्ध-युग तक बराबर आर्य-आचार की व्यवस्थित और मान्य पद्धति रही है। इसी कारण जब यमी यम को चुनौती देती हुई उसे उस प्राचीन परम्परा की याद दिलाती है—गर्भे नु नौ जनिता दम्पती कर्देवस्त्वष्टा सविता विश्वरूप.। नकिरस्य प्रमिनन्ति व्रतानि वेदनावस्य पृथिवी उतद्यौः (ऋ., १०, १०, ५)—तब वह सहम कर झल्ला उठता है। जैसा ऊपर कहा जा चुका है, यह परम्परा अभी सर्वथा लुप्त न हो सकी, किसी न किसी रूप में दक्षिण में यह अभी तक विद्यमान है। अतः यह कहना कि आर्यों और सामी जातियों में विभेदक विशेषता सगोत्र और असगोत्र विवाह है, नितान्त असिद्ध है। इससे एक विशिष्ट बात यह जरूर सिद्ध होती है कि सामाजिक पद्धतियों और आचारों पर संस्कृतियों अथवा जातियों का विभाजन नहीं किया जा सकता, क्योंकि वे बराबर एक जाति से दूसरी जाति

परन्तु यह परम्परा फिर भी मर न सकी और महाभारत-काल में एक बार फिर जी उठी।

(१५) कृष्ण-द्वैपायन-व्यास के पुत्र शुक ने अपनी पितृ-कन्या पीवरी को ब्याहा।
(१६) पाचालों के राजा द्रुपद ने भी अपनी भगिनी को ब्याहा।
(१७) सत्राजित ने अपनी दस बहिनों के साथ विवाह किया।
(१८) सात्वत ने सात्वती को ब्याहा जो उसकी भगिनी जान पड़ती है।
(१९) श्रृंजय के पुत्र ने श्रृंजय की दो कन्याओं के साथ ब्याह किया।
(२०) सात्वत के प्रपितामह ने एक ऐक्ष्वाकी (अपने ही कुल की) को ब्याहा।
(२१) इस विवाह से उत्पन्न पुत्र ने एक अन्य ऐक्ष्वाकी (कौसल्या) को ब्याहा।

इस काल के बाद पौराणिक अनुवृत्त में फिर इस प्रकार के वर्णन नहीं आते। सभव है कुछ अशों और क्षेत्रों में इस परम्परा का सुधार हो गया हो परन्तु प्रमाणतः उसका उच्छेद नहीं हो सका। बौद्ध अनुश्रुतियों में अनेक उदाहरण इस निष्कर्ष को पुष्ट करते हैं। इस विचार से कि पिता के धन में भाग पाकर कन्या पैतृक सम्पत्ति का विभाजन न करा दे, मिस्र और उसकी देखादेखी अरब में सामी जाति के लोग उसे अपने भाइयों से ही ब्याहने लगे। अरबों ने तो अपनी कन्याओं को दीर्घ काल तक जीने भी न दिया। मिस्रियों में यह प्रथा इतनी स्वाभाविक थी कि जब सिकन्दर के सेनापति तोलेमी ने मिस्र में अपना राज्य स्थापित किया तब देशी भावुकता को प्रसन्न करने के लिए उसे अपने ग्रीक-कुल में भी वही भ्राता-भगिनी-विवाह की मिस्री प्रथा स्वीकार करनी पड़ी और सारे तोलेमी राजा अपनी भगिनियों से विवाह करते गये। इतिहास विख्यात क्लियोपात्रा को एक के बाद दूसरे अपने सगे भाइयों से विवाह करना पड़ा था। अरब में भी इस प्रथा ने जड़ पकड़ी परन्तु मुहम्मद ने उसमें सुधार किया और समान स्तनपायी भाई-बहनों में विवाह-संस्कार वर्जित कर दिया। आर्यों में, विशेष कर भारतीय आर्यों में, कालान्तर में असगोत्र-विवाह की प्रथा जन्मी, पर केवल कालान्तर में। ऋग्वैदिक काल से पूर्व उनमें भी भ्राता-भगिनी विवाह व्यवस्थासम्मत माना जाता था। पुराणों के आधार पर इस प्रकार के आर्य-विवाहों के अनेक उदाहरण दिये जा सकते हैं जो कम से कम दो दर्जन हैं। परन्तु यह संख्या जिस छोटे आधार में एकत्रित की गयी है उस अनुपात में अत्यन्त

अधिक है जो इस प्रकार के विवाहों की प्रायः स्वाभाविकता स्थापित कर देती है। स्वयं ऋग्वेद के यम-यमी संवाद से इस प्रकार के विवाह की स्वाभाविकता प्रमाणित है और विशेष कर जुडवे भाई-बहिन का परस्पर विवाह तो जैसे सिद्ध प्रश्न था। इतना अवश्य है कि तत्कालीन आर्यों में इस प्रकार के विवाह की नैतिकता में संदेह किया जाने लगा था क्योंकि यम इस प्राचीन पद्धति में अरुचि प्रदर्शित करता है और उसके अनाचार को धिक्कारता है। फिर भी उस परम्परा का सर्वथा अनस्तित्व न हो सका। आर्य-व्यवस्था को अपनाने की प्रवृत्ति रखने वाले कृष्ण ने जिस रुक्मिन् की भगिनी रुक्मिणी से विवाह किया था उसी की कन्या से उसके पुत्र ने विवाह किया, इसका हवाला ऊपर दिया जा चुका है।

(२२) कृष्ण के जरायुज (जुडवे) भाई ने विपितृ से उत्पन्न अपनी मा की कन्या को ब्याहा।

(२३) काशी के उदयभद्र ने अपनी सौतेली बहन उदयभद्रा को ब्याहा।

(२४) बुद्ध ने अपनी माता की भतीजी गोपा से ब्याह किया, यह ऊपर कहा जा चुका है।

(२५) कोसलराज प्रसेनजित के पिता महाकोसल ने अपनी पुत्री कोसल-देवी का ब्याह मगधाधिप बिंबिसार से किया, और उसके पुत्र प्रसेनजित की कन्या वजिरा का ब्याह बिंबिसार के पुत्र अजातशत्रु से हुआ।

ऊपर के उदाहरणों से सिद्ध है कि भ्राता-भगिनी विवाह प्राग्वैदिक काल से बुद्ध-युग तक बराबर आर्य-आचार की व्यवस्थित और मान्य पद्धति रही है। इसी कारण जब यमी यम को चुनौती देती हुई उसे उस प्राचीन परम्परा की याद दिलाती है--गर्भे नु नौ जनिता दम्पती कर्देवस्त्वष्टा सविता विश्वरूपः। नकिरस्य प्रमिनन्ति व्रतानि वेदनावस्य पृथिवी उतद्यौः (ऋ., १०, १०, ५)--तब वह सहम कर झल्ला उठता है। जैसा ऊपर कहा जा चुका है, यह परम्परा अभी सर्वथा लुप्त न हो सकी, किसी न किसी रूप में दक्षिण में यह अभी तक विद्यमान है। अतः यह कहना कि आर्यों और सामी जातियों में विभेदक विशेषता सगोत्र और असगोत्र विवाह है, नितान्त असिद्ध है। इससे एक विशिष्ट बात यह जरूर सिद्ध होती है कि सामाजिक पद्धतियों और आचारों पर संस्कृतियों अथवा जातियों का विभाजन नहीं किया जा सकता, क्योंकि वे बराबर एक जाति से दूसरी जाति

द्वारा सीखे और वर्ते जाते रहे हैं। इन उदाहरणों के महत्वपूर्ण प्रमाण से भी संस्कृतियों का अन्तरावलम्बन ही प्रमाणित होता है।*

इससे भी कहीं अधिक टिकाऊ और अकाट्य सांस्कृतिक अंतरावलंबन का प्रमाण नीचे दिया जाता है। इसमें कोई संदेह नहीं कि ऋग्वेद और भारतीय सम्मिश्रण के साथ अथर्ववेद सर्वथा आर्य ग्रंथ माने जाते हैं, परन्तु १९४२ ई. में मुझे कुछ ऐसे प्रमाण मिले जिनसे यह सिद्ध हो गया कि अनेकांश में अथर्ववेद अंशतः अनार्य प्रमाणित किया जा सकता है। कम-से-कम उसमें (और ऋग्वेद में भी) अनेक ऐसे स्थल हैं जो 'अनार्य' हैं और जिनका अर्थ अन्य आर्येतर भाषाओं तथा इतिहासों के अध्ययन से ही लगाया जा सकता है। इनमें से हम केवल कुछ महत्वपूर्ण मंत्रों का प्रमाणतः उदाहरण देंगे। मंत्र इस प्रकार हैं—

असितस्य तैमातस्य बभ्रोरपोदकस्य च।
सात्रासाहस्याहं मन्योरवज्यामिव धन्वनो विमुञ्चामि रथाँ इव।।६।।
आलिगी च विलिगी च पिता च माता च।
विद्म वः सर्वतो बन्ध्वरसाः किं करिष्यथ।।७।।
उरुगूलाया दुहिता जाता दास्यसिक्न्या।
प्रतङ्कं दद्रुषीणां सर्वासामरसं विषम्।।१८।।
ताबुवं न ताबुवं न घेत्वमसि ताबुवं।
ताबुवेनारसं विषम्।।१०।। अथर्ववेद, ५, १३.

सर रामकृष्ण गोपाल भाण्डारकर अभिनन्दन-ग्रंथ में श्री बाल गंगाधर तिलक ने अपने लेख Chaldean and Indian Vedas (खल्दी और भारतीय वेद) में पहले-पहल विद्वानों का ध्यान इस ओर आकर्षित किया। फिर मैंने श्री वासुदेव शरण अग्रवाल का, जो अलाय-बलाय की व्युत्पत्ति के लिए कुछ दिनों से जागरूक थे, ध्यान इस ओर आकर्षित किया और उन्हें वह सब सामग्री दी जिसका उपयोग उन्होंने अपने 'अलाय-बलाय' नामक लेख में किया। यह लेख नागरी प्रचारिणी पत्रिका के सं. १९९९ के कार्तिक-माघ वाले अंक पृष्ठ २९९-३०० पर छपा है।**

* सुविस्तृत निर्देश के लिए देखिए मेरा ग्रंथ, पिग्मेन इन ऋग्वेद, पृ. ११७-१२८—लेखक.

** कुछ दिन हुए श्री रामचन्द्र टण्डन ने मेरा ध्यान इस लेख की ओर आकर्षित किया। मुझे उसमें अपना नाम न देख कुछ आश्चर्य हुआ। विद्वान् लेखक के स्मृति-भ्रम से ही ऐसा हुआ होगा—लेखक

इन मंत्रों का अर्थ ब्लूमफील्ड के आधार पर श्री तिलक ने इस प्रकार दिया है—

"जिस प्रकार धनुष से ज्या ढीली की जाती है, अश्वों से रथ विलग किया जाता है, मैं तुम्हें काले-भूरे सर्प तैमात और सर्वविजयी अपोदक विष से मुक्त करता हूं।।६।।

"आलिगी और विलिगी, पिता और माता, तुम्हारे सारे बन्धुओं को हम जानते हैं। विषविहीन भला तुम क्या कर सकोगे?।।७।।

"करैत (काले) के साथ उत्पन्न है, यह उरुगूला की दुहिता—उन सबका विष शक्ति-हीन हो गया है जो अपने आश्रय को भाग गये हैं।।८।।

"ताबुवं (अथवा) न ताबुवं (हे सर्प) तू ताबुव नहीं है। ताबुव द्वारा तेरा विष व्यर्थ कर दिया गया है।।१०।।"

स्वयं तिलक ने तैमात, आलिगी, विलिगी, उरुगूला और ताबुवं पर प्रकाश डाला है। इन सबको उन्होंने अवैदिक अक्कादी (खल्दी) शब्द माना है। तैमात, उनके विचार से तैमात तियामत है, और ताबुवं 'तोबा'। इनमें से आलिगी, विलिगी और उरुगूला का अर्थ तिलक भी नहीं लगा सके हैं, यद्यपि यह उन्होंने स्पष्ट कर दिया है कि इनकी व्युत्पत्ति संस्कृत में नहीं हो सकती, ये अवैदिक हैं और इनका संबंध भी संभवतः खल्दी आदि भाषाओं से है। यहां असूरी पुरातत्व का अनुशीलन करते हुए जो सामग्री मुझे मिली है नीचे उसका उपयोग होगा जिससे यह प्रमाणित हो जायेगा कि ये शब्द असूरी हैं और इनका अर्थ अथर्ववेद का भारतीय मंत्रकार स्वयं नहीं जानता, यद्यपि वह इनका प्रयोग करता है।

परन्तु इनकी व्युत्पत्ति अथवा अर्थ करने से पूर्व इनका नैरुक्तिक इतिहास जान लेना कुछ कम रुचिकर शायद न होगा। आलिगी, विलिगी, तैमात आदि का अर्थ करते हुए वैदिक इंडेक्स के ग्रंथकारों—मैक्डोनेल और कीथ—ने आलिगी का अर्थ विलिगी, विलिगी का आलिगी और तैमात का दोनों करके अद्भुत अन्योन्याश्रयन्यास का वितन्वन किया है। ब्लूमफील्ड, ह्विटनी, ग्रिफिथ, आदि ने इन शब्दों का अर्थ तो किया है पर केवल शाब्दिक। उन्हें स्पष्ट करने का उन्होंने निश्चय कोई प्रयत्न नहीं किया। प्रमाणतः रहस्योद्घाटन इनकी शक्ति और तत्सामयिक पुरातात्त्विक ज्ञान से परे था। इन शब्दों में से तैमात का प्रयोग अथर्ववेद के ५, १८, ४ में फिर एक बार हुआ है परन्तु आलिगी, विलिगी और उरुगूला फिर कभी प्रयुक्त नहीं

द्वारा सीखे और बर्ते जाते रहे हैं। इन उदाहरणों के महत्वपूर्ण प्रमाण से भी संस्कृतियों का अन्तरावलम्बन ही प्रमाणित होता है।*

इससे भी कहीं अधिक टिकाऊ और अकाट्य सांस्कृतिक अंतरावलंबन का प्रमाण नीचे दिया जाता है। इसमें कोई संदेह नहीं कि ऋग्वेद और भारतीय सम्मिश्रण के साथ अथर्ववेद सर्वथा आर्य ग्रंथ माने जाते हैं, परन्तु १९४२ ई. में मुझे कुछ ऐसे प्रमाण मिले जिनसे यह सिद्ध हो गया कि अनेकांश में अथर्ववेद अंशतः अनार्य प्रमाणित किया जा सकता है। कम-से-कम उसमें (और ऋग्वेद में भी) अनेक ऐसे स्थल हैं जो 'अनार्य' हैं और जिनका अर्थ अन्य आर्येतर भाषाओं तथा इतिहासों के अध्ययन से ही लगाया जा सकता है। इनमें से हम केवल कुछ महत्वपूर्ण मंत्रों का प्रमाणतः उदाहरण देंगे। मंत्र इस प्रकार हैं—

असितस्य तैमातस्य बभ्रुरपोदकस्य च।
सात्रासाहस्याहं मन्योरवज्यामिव धन्वनो विमुंचामि रथाँ इव।।६।।
आलिगी च विलिगी च पिता च माता च।
विद्म वः सर्वतो बन्ध्वरसाः किं करिष्यथ।।७।।
उरुगूलाया दुहिता जाता दास्यसिक्न्या।
प्रतङ्कं दद्रुषीणां सर्वासामरसं विषम्।।१८।।
ताबुवं न ताबुवं न घेत्वमसि ताबुवं।
ताबुवेनारसं विषम्।।१०।। अथर्ववेद, ५, १३.

सर रामकृष्ण गोपाल भाण्डारकर अभिनन्दन-ग्रंथ में श्री बाल गंगाधर तिलक ने अपने लेख Chaldean and Indian Vedas (खल्दी और भारतीय वेद) में पहले-पहल विद्वानों का ध्यान इस ओर आकर्षित किया। फिर मैंने श्री वासुदेव शरण अग्रवाल का, जो अलाय-बलाय की व्युत्पत्ति के लिए कुछ दिनों से जागरूक थे, ध्यान इस ओर आकर्षित किया और उन्हें वह सब सामग्री दी जिसका उपयोग उन्होंने अपने 'अलाय-बलाय' नामक लेख में किया। यह लेख नागरी प्रचारिणी पत्रिका के सं. १९९९ के कार्तिक-माघ वाले अंक पृष्ठ २९९-३०० पर छपा है।**

* सुविस्तृत निर्देश के लिए देखिए मेरा ग्रंथ, विमेन इन ऋग्वेद, पृ. ११७-१२८—लेखक.

** कुछ दिन हुए श्री रामचन्द्र टण्डन ने मेरा ध्यान इस लेख की ओर आकर्षित किया। मुझे उसमें अपना नाम न देख कुछ आश्चर्य हुआ। विद्वान् लेखक के स्मृति-भ्रम से ही ऐसा हुआ होगा—लेखक.

इन मंत्रो का अर्थ ब्लूमफील्ड के आधार पर थी तिलक ने इस प्रकार दिया है—

"जिस प्रकार धनुष से ज्या ढीली की जाती है, अश्वो से रथ विलग किया जाता है, मैं तुम्हे काले-भूरे सर्प तैमात और सर्वविजयी अपोदक विष से मुक्त करता हू।।६।।

"आलिगी और बिलिगी, पिता और माता, तुम्हारे सारे बन्धुओ को हम जानते है। विषविहीन भला तुम क्या कर सकोगे?।।७।।

"करैत (काले) के साथ उत्पन्न है, यह उरुगूला की दुहिता—उन सबका विष शक्ति-हीन हो गया है जो अपने आश्रय को भाग गये है।।८।।

"ताबुवं (अथवा) न ताबुवं (हे सर्प) तू ताबुवं नही है। ताबुव द्वारा तेरा विष व्यर्थ कर दिया गया है।।१०।।"

स्वय तिलक ने तैमात, आलिगी, विलिगी, उरुगूला और ताबुवं पर प्रकाश डाला है। इन सबको उन्होने अवैदिक अक्कादी (खल्दी) शब्द माना है। तैमात, उनके विचार से तैमात तियामत है, और ताबुवं 'तोबा'। इनमे से आलिगी, विलिगी और उरुगूला का अर्थ तिलक भी नही लगा सके है, यद्यपि यह उन्होने स्पष्ट कर दिया है कि इनकी व्युत्पत्ति संस्कृत मे नहीं हो सकती, ये अवैदिक है और इनका संबंध भी संभवतः खल्दी आदि भाषाओ से है। यहां असूरी पुरातत्व का अनुशीलन करते हुए जो सामग्री मुझे मिली है नीचे उसका उपयोग होगा जिससे यह प्रमाणित हो जायेगा कि ये शब्द असूरी है और इनका अर्थ अथर्ववेद का भारतीय मंत्रकार स्वय नही जानता, यद्यपि वह इनका प्रयोग करता है।

परन्तु इनकी व्युत्पत्ति अथवा अर्थ करने से पूर्व इनका नैरुक्तिक इतिहास जान लेना कुछ कम रुचिकर शायद न होगा। आलिगी, विलिगी, तैमात आदि का अर्थ करते हुए वैदिक इंडेक्स के ग्रथकारो—मैकडोनेल और कीथ—ने आलिगी का अर्थ विलिगी, विलिगी का आलिगी और तैमात का दोनो करके अद्भुत अन्योन्याश्रयन्यास का वितन्वन किया है। ब्लूमफील्ड, ह्विटनी, ग्रिफिथ, आदि ने इन शब्दो का अर्थ तो किया है पर केवल शाब्दिक। उन्हे स्पष्ट करने का उन्होने निश्चय कोई प्रयत्न नहीं किया। प्रमाणतः रहस्योद्घाटन इनकी शक्ति और तत्सामयिक पुरातात्विक ज्ञान से परे था। इन शब्दो में से तैमात का प्रयोग अथर्ववेद के ५, १८, ४ मे फिर एक बार हुआ है परन्तु आलिगी, विलिगी और उरगूला फिर कभी प्रयुक्त नहीं

हुए। इनका प्रयोग पाश्चात्कालीन साहित्य—काशिका-सूत्र में हुआ है परन्तु इनके मूल का विवेचन वहां भी नहीं किया गया है। वहां का प्रसंग अवश्य सर्पविष-विमोचन है। मैक्डोनेल और कीथ की ही भांति ग्रिफिथ ने भी तैमात, अपोदक, आलिगी, बिलिगी और उरुगूला को सापों की अज्ञात जातियां कहा है। निरुक्त-निघंटु में इनको निरर्थक शब्द कहा गया है। खल्दी खोजों के अनुसार तियामत जल का दैत्य है जो खल्दी सृष्टिपरक अनुश्रुतियों में कभी पुरुष कभी नारी माना गया है। अपोदक, जो एक प्रकार का स्थल-सर्प है, तियामत के साथ-साथ ही व्यवहृरित हुआ है। तियामत और मारदुक का युद्ध अनेक 'कीली' (क्यूनीफार्म) अभिलेखों का विषय है। तिलक के विचार से उरुगूला का व्युत्पत्तिक अर्थ 'विशाल-नगर' (उरु=नगर, गुल=विशाल) है और भावार्थ पाताल है। वेबर ने इस शब्द को प्राकृत रुख अथवा संस्कृत वृक्ष से बना मान जंगल का अर्थ निकाला है। परन्तु प्रमाणतः तिलक और वेबर दोनों गलत हैं। यथास्थान इनका अर्थ करेंगे।

तिलक लिखते हैं—"आलिगी और विलिगी का मूल मैं स्थापित न कर सका, परन्तु संभवतः ये अक्कादी शब्द हैं, क्योंकि एक असूरी देवता का नाम बिल और बिल-गी है। जो कुछ भी हो, इसमें कोई संदेह नहीं कि तैमात और उरुगूला, कुछ अन्तर होते हुए भी, वास्तव में अक्कादी अनुश्रुतियों के तियामत और उरुगल अथवा उरुगूला हैं और वैदिकों ने अपने खल्दी पड़ोसियों अथवा सौदागरों से इनको लिया होगा।"

इसी प्रकार तिलक की राय में ताबुवं पोलिनेशियन शब्द ताबू—अपावन—से बना है। स्पष्टतः यह वही शब्द है जिससे अरबी 'तौबा' बनता है। जैसा ऊपर कहा जा चुका है, श्री तिलक की तैमात और ताबुवं की व्याख्या सही है परन्तु आलिगी, विलिगी तथा उरुगूला का अर्थ वे नहीं लगा सके, यद्यपि उनके अभारतीय मूल का उन्होंने सही पता लगा लिया था। यह विश्वास किया जा सकता है कि यदि वे जीवित होते तो संभवतः इनका अर्थ वे यही करते जो नीचे किया गया है, क्योंकि इनका आधार भी असूरी पुरातात्त्विक खोजें हैं जिनका हवाला उन्होंने अपने लेख में दिया है। ये खोजें वस्तुतः उनकी मृत्यु के पश्चात् की जा सकीं और वे इनका उपयोग न कर सके। डाक्टर लियोनार्ड वूली ने आज से प्रायः चालीस वर्ष पूर्व ही वह पट्टिका निकाल डाली थी जिस पर आलिगी, विलिगी, एलूलु, बेलूलु आदि अभिलिखित थे, परन्तु असूरी विद्वानों को इन अथर्ववेदीय मंत्रों का ज्ञान

न था जिनको ऊपर उद्‌धृत किया गया है और भारतीय विद्वान् किस प्रकार असूरी खोजों के प्रति उदासीन हैं, यह कहने की आवश्यकता नहीं।

श्री तिलक के उठाये इस प्रसंग पर मैं प्रायः सन ३५ से विचार कर रहा था कि सन् ४० में मुझे डा. वूली की असूरी खुदाइयों से प्रसूत सामग्री का हवाला पढ़ने का सुअवसर मिला। इन्हें पढ कर मेरी पुरानी धारणा बलवती हो उठी। सन ३७ में डाक्टर प्राणनाथ का एक लेख —'वेदों का सुमेरीय मूल'—काशी विश्वविद्यालय की शोध-पत्रिका में मैंने छापा था, उसे फिर पढ़ा और फिर असूरी खोजों की ओर मुड़ा। धारणा सही निकली, डा. बारनेट ने ब्रिटिश-म्यूजियम के सुमेरो-असूरी विभागों के गाइड स्वरूप एक पुस्तिका छापी थी। इन्हीं दिनों उसे जो उलट रहा था तो उस पट्टिका पर नजर गयी जो प्रायः ३००० ई. पू. के असूरी राजाओं की वंश-तालिका थी, जो ऊर नामक सुमेरी नगर से खोद कर प्राप्त की गयी थी और जिसमें आलिगी और विलिगी पिता और पुत्र के रूप में अभिलिखित मिल गये, अपने प्रकृत एलूलू-बेलूलू राजा के रूप में। पीछे देखा तो कुछ अन्तर के साथ यही पट्टिका केम्ब्रिज-प्राचीन-इतिहास के भाग १ में छपी मिली।

अब इन मंत्रों की स्पष्ट व्याख्या इस प्रकार होगी—इनका प्रयोग ऋषि ने सर्प-दंश झाड़ने के प्रसंग में किया है। इस प्रकार के ओझा-मंत्रों का कुछ विशेष अर्थ नहीं हुआ करता और अपने जिन असाधारण शब्दों का प्रयोग ओझा कर जाता है वे प्रायः निरर्थक होते हैं और यदि उनका कोई अर्थ होता भी है तो संभवतः वे उसे नहीं जानते, यद्यपि किसी अत्यन्त प्राचीन-काल में उनका प्रयोग हुआ था। उदाहरणतः उत्तर प्रदेश के पूर्वी जिलों और बिहार में भूत भगाते समय ओझा जिन मंत्रों का प्रयोग करते हैं उनमें कुछ हैं—'अकाइन-वकाइन पीपल पर की डाइन'। इनमें पीपल पर की डाइन तो बोधगम्य हैं परन्तु अकाइन-बकाइन साधारणतः नहीं। कम से कम ओझा इनका अर्थ नहीं जानता। अथर्ववेद के अनेक मंत्रों के उदाहरण से यह स्पष्टतया दर्शाया जा सकता है कि इनका भी अर्थ है और ये दो जाति के पौधों का निर्देश करते हैं। इसी प्रकार अथर्ववैदिक ओझा भी जिन आलिगी-विलिगी, तैमात-उरुगूला आदि का प्रयोग करता है उनका स्वयं अर्थ तो नहीं जानता और उनका उपयोग वह केवल अपने सुनने वालों में विस्मय का सृजन कर उनको प्रभावित करने के लिए ही करता है, परन्तु

उनका अर्थ है। ऊर की पट्टिका पर अभिलिखित आलिगी, विलिगी सुमेरी राजाओं के नाम हैं जिन्होंने ३००० ई. पू. लगभग सुविस्तृत प्रांतों पर राज किया था और प्राचीनता का उद्घोष करने वाले अथर्ववेदिक ओझा ने इन शब्दों का उपयोग झाड़ने वाले मंत्रों में इन्हें डाल कर किया। यद्यपि दो हजार वर्षों के बाद प्रयोग करने वाला अथर्ववेदिक मंत्रकार इनके अर्थ को न समझ सका परन्तु अपना अर्थ उसने निस्सदेह साध लिया।

इसी प्रकार उरुगूला का अर्थ भी कुछ कठिन नहीं। मुझसे भी पहले जब इस शब्द का अर्थ न चला तब मैं भी वेबर की ही भांति इसका व्युत्पत्तिक अर्थ करने लगा था। 'एल-इराक' और 'नासिर-उल-दीन' के वजन पर मैंने पहले उरुगूल को उरुक् और उल में तोड़ा, फिर अच् संधि के वसूल पर इनसे उरुगूल बनाया। तत्पश्चात उसे स्त्रीलिंग-रूप दे उरुगूला बनाया और षष्ठी में विकृत कर उरुगूला=यः दुहिता पाठ सार्थक किया। और मेरे इस द्राविड़ी प्राणायाम में अनेक अरबी लुगदों और अरबी के विद्वानों की मदद थी। फिर भी स्वतंत्र रूप से मैं एक सही अटकल पर पहुंच गया था कि उरुगूला का संबंध ऊर अथवा उरुक से अवश्य है। ऊर की खुदाई में आलिगी-विलिगी वाली जो पट्टिका मिली थी उससे यह पकड़ मुझे सिद्ध हो गयी थी। परन्तु मैं इस व्युत्पत्ति को केवल एक 'काव्योचित-अनुमान' मानता था। डा. बज के सुमेरी-बाबूली कोश को देखने से मालूम हुआ कि 'गूल' असुरी भाषा में सर्प-विष-भिषज को कहते हैं। अर्थ प्रस्तुत हो गया। और द्राविड़ी प्राणायाम से मेरा छुटकारा हुआ। उरुगूलायाः दुहिता का अर्थ हुआ—ऊर नगर के सर्प-विष-विशेषज्ञ की कन्या और इसका प्रयोग उस साप झाड़ने वाले मंत्र में इसलिए किया गया कि उस विष-शत्रु का नाम सुन कर सर्प अपना विष दंशित व्यक्ति के व्रण से खींच ले।

इस प्रकार अनेक भिन्न जातियों के सांकेतिक शब्दों और सांस्कृतिक आकड़ों का प्रयोग अन्यों ने किया है। भला किसे गुमान हो सकता है कि इस प्रकार के वेदपूत मंत्रों में भी अभारतीय म्लेच्छ शब्दों का प्रयोग हुआ होगा! इसी प्रकार ऋग्वेद और अथर्ववेद के अनेक अन्य अंशों से भी इस सांस्कृतिक अंतरावलंबन का सिद्धान्त स्पष्ट किया जा सकता है। कुछ स्थलों के शब्दों को लें।

खत्ती और मितन्नी संघर्ष के बाद उनके संधिपत्र में (१४०० ई. पू.) ह्यूगो विंक्लर ने जो इन्द्र-वरुण-मित्र-नासत्यों के नाम पढ़े वे

ऋग्वैदिक देवता है, इसमें संदेह नहीं। इसका संकेत हम पहले कर आये हैं। अथर्ववेद १०, ५ मे आने वाले **कनक्नकम्** और **ताउदी** शब्द भी सभवतः पोलिनेशियन ही है। ऋग्वेद ७/१०४/२३ और अथर्ववेद १/७/१ मे **किमीदिन** जाति के प्रेतो का हवाला है। यास्क ने जिस प्रकार ऋग्वेद के **तुर्फरी**, **जुर्फरी** आदि के साथ **आलिगी-विलिगी** को 'निरर्थका. शब्दा:' कहा है उसी तर्क से इस **किमीदिन** को भी **किमिदानीम्** (अब क्या—६,११६) कह कर सार्थक किया है। उनका तात्पर्य यह है कि चूंकि उस जाति के प्रेत *'अब क्या? इधर क्या? उधर क्या?'* कह-कह कर पता लगाते रहते हैं, इसलिए उन्हें **किमीदिन** कहा गया है। मेधा की यह अद्भुत जादूगरी है। यास्क को यह नहीं ज्ञात था कि **किमीदिन** खल्दी शब्द है और प्राचीन अक्कादी में **एकिम्मु** और **दिम्म** प्रेतो के अर्थ में प्रयुक्त होते थे। उन्ही का सयुक्त प्रयोग संभवतः **'किम्म-दिम्म'** है जिससे वैदिक **किमीदिन** बना है। इसी प्रकार खुदा का प्राचीन खल्दी नाम जेहोवा, जिसका उच्चारण **यह्वे** होता था, वैदिक **यह्व**, **यह्व**, **यह्वत्**, **यह्वी**, **यह्वती** आदि शब्दो मे ध्वनित है। निघण्टु के अनुसार **यह्व** का अर्थ महान् है। **यह्व** का 'महान्' अर्थ में प्रयोग **सोम** (ऋग्वेद, ९/७५/१), **अग्नि** (वही, ३, १, २ और १०, ११०, ३) तथा **इन्द्र** के लिए (वही, ८, १३, २४) हुआ है। इसी प्रकार प्रतापी अर्थ मे **असुर** शब्द का प्रयोग भी ऋग्वेद मे वरुण और इन्द्र के लिए किया गया है। सुमेरी और खल्दी अनुश्रुतियो मे **अप्सु-तियामत** और **मर्दुक** की लड़ाई ऋग्वैदिक वृत्र-इन्द्र का युद्ध है। जिस प्रकार तियामत सर्प है उसी प्रकार वृत्र भी सर्प है, उसके भी अहिपुच्छ है। **असुर**, **मर्दुक** और **इन्द्र** एक ही हैं। अप्सु पुरुष है, तियामत (**अथर्ववेद वाला तैमात**) उसकी नारी है। इन्द्र को **अप्सुजित**, **अप्सुक्षित** कहा गया है। **अप्सु** को **अप** की सप्तमी बहुवचन में बनाना यास्क और सायण दोनों द्वारा भाष्य की विडम्बना है। अप्सु सीधा प्रथमा एकवचन है, खल्दी-असुरी अनुश्रुतियो का अकाल डालने वाला दैत्य जिस पर असुर, मर्दुक, इन्द्र सभी अपने-अपने वज्र मार जल का मोक्ष कराते हैं। उसका प्रयोग ऋग्वेद (१, ६०, ६; १०, ११८, ६; १, १५४, १, आदि) मे विस्तृत के अर्थ में हुआ है। श्री तिलक को तो **सिनीवली** भी *अभारतीय जान पड़ा था*। **तुर्फरीतू** (ऋग्वेद, १०, १०६, ६) तो निश्चय अभारतीय है, संभवतः खल्दी, क्योकि इसका 'इतु' खल्दी में मास का अर्थ रखता है जिसका ऋतु रूपान्तर ऋग्वेद में भी मास

और ऋतु के अर्थ में प्रयुक्त हुआ है। बाबुली तिथि-क्रम में भी भारतीय मलमास की भांति 'बीजवपन के तममास' (=मलमास)--तेरहवें महीने--का उल्लेख है। **गिल्गीमिश, इस्तर** की अनुश्रुतियों के अनुसार सूर्य त्वचारोग से पीड़ित होकर वर्ष में कुछ काल तक अव्यक्त रहता है। ऋग्वैदिक जन-विश्वास से इसकी अद्भुत समता है। वहां (ऋ., ७, १००, ६) भी विष्णु (=सूर्य) शिपिविष्ट अर्थात त्वचा रोग से पीड़ित कहा गया है। सप्तलोकों के संबंध में बाबुली और पौराणिक तथा वैदिक अनुश्रुतियों में अद्भुत समता है। खल्दी अनुश्रुतियों में सात स्वर्ग और सात नरक हैं, **तियामत के सात मस्तक हैं।** इसी प्रकार इन्द्र (ऋ , १०, ४६, ८) भी सप्तबन्ध है, सात तलों वाला, सिन्धु के प्रच्छन्न तल, जिनके द्वार इन्द्र और अग्नि खोलते हैं (ऋ., ८/४०/५)।

इसलिए कि प्रस्तुत निबन्ध का उद्देश्य अन्यथा न समझा जाय स्वयं तिलक-से प्राचीनतावादी विद्वान् का एक उद्धरण दे देना युक्तियुक्त होगा--"मेरा उद्देश्य केवल वैदिक विद्वानों का ध्यान भारतीय और खल्दी वेदों के तुलनात्मक अध्ययन के महत्व की ओर आकर्षित करना था और यह हमने कुछ ऐसे शब्दों के निरुक्त को प्रस्तुत करके किया है जो दोनों में समानार्थक हैं, जो एक तरफा नहीं, प्रत्युत् प्रायः समकालीन आर्यों और तूरानी जातियों का पारस्परिक सांस्कृतिक ऋण प्रमाणित करते हैं।" (भण्डारकर अभिनन्दन ग्रन्थ, पृ. ४२)

परन्तु इसका अर्थ यह कभी नहीं है कि केवल भारतीयों ने ही अपनी समसामयिक विदेशी सभ्यताओं से सीखा है, उनको स्वयं सिखाया नहीं। जिस प्रकार उन्होंने औरों से पाया है, औरों से लेकर अपनी संस्कृति की काया का निर्माण किया है, उसी प्रकार उन्होंने भी दूसरों को दिया है और उनकी देन से भी अन्य संस्कृतियां धनी हुई हैं। चाहे बाबुलियों ने अपने सिद्धान्त भारतीयों से पाये हों, चाहे भारतीयों ने अपने बाबुलियों से, एक बात सिद्ध है कि आदान-प्रदान हुए हैं और फलस्वरूप दोनों संस्कृतियों की काया बनी है। बिना एक के अस्तित्व के दूसरी नहीं बन सकती थी। बाबुली वस्त्र-तालिका में मलमल का नाम सिन्धु मिलता है जिसमें उसका भारतीय ऋण सिद्ध है। यह शब्द अक्कादी (खल्दी) मलमल के अर्थ में केवल इस कारण प्रयुक्त हो सका कि मलमल भारत में सिन्धुनद के तट पर बुनी गयी थी। 'ओल्ड टेस्टामेन्ट' का शदीन शब्द भी इसी अर्थ में

इसी भाव से प्रयुक्त हुआ है। फिनीशी मनह (आभूषण, सायण) ऋग्वेदीय मना का रूपान्तर मात्र है जो ऋग्वेद ८, ७८, २ में—सचा मना हिरण्यया—मिलता है। इसी प्रकार भारतीय आधारों ने ससार को पिछली सभ्यताओं के धर्म, दर्शन, कथा साहित्यादि को काफी प्रभावित किया है। इसी प्रकार अंकगणित, बीजगणित, चिकित्सा आदि के क्षेत्र में भी अनेक सभ्यताए भारत की ऋणी हैं।

सस्कृति केवल कुछ काल तक ही एकदेशीय रह सकती है, अपने विकास-क्रम के युगांत-सन्धियों के अल्पकाल मात्र मे। शीघ्र फिर वह अपने प्रवाह में चल पड़ती है। समष्टि और समन्वय उसके शारीरिक अवयव हैं। शरीर की ही भांति उसके भी सन्धिया हैं, अनंत, जहां एकैक सस्कृतियों का सम्मिलन हुआ है। परन्तु जैसे नदियों के संगम के पूर्व की पृथक् धाराए संगम के बाद मिल कर एक हो जाती हैं, सस्कृति भी अनेक सामाजिक धाराओं का सम्मिश्रित प्रवाह है, अविच्छिन्न और स्वाभाविक।

●

: ४ :

# संस्कृत के दो बाबुली-असूरी शब्द—वाल और कला

शब्द संक्रमणशील होते हैं और उनके संचरण के अनुसार ही उनका आयाम भी बढ़ता जाता है। उनका संबंध संस्कृति की संक्रमणशीलता से है और उसी के संचरण के साथ वे भी देश-विदेश की भाषाओं में बहक जाया करते हैं। अनेक बार तो दूसरे देशों की भाषा में विदेशी शब्दों का इतना व्यापक प्रचार होने लगता है कि यदि वहां के शब्दशास्त्रियों को भी बता दिया जाय कि वे शब्द उनकी भाषा में प्राचीन काल से ही व्यवहृरित होकर यद्यपि उसके अन्तरंग हो गये हैं, पर हैं वे विदेशी, तो उनको विश्वास न होगा।

परन्तु शब्दों का साम्राज्य वस्तुतः है कुछ इसी प्रकार का। सन् ४१ में मैंने अथर्ववेद के प्रसिद्ध मंत्र, 'आलिगी च विलिगी च पिता च माता च' के 'आलिगी' और 'विलिगी' शब्दों की व्याख्या करते हुए सुझाया था कि किस प्रकार उनके पूर्वज ईराक में बाबुल के पास प्राचीन ऊर से मिली पट्टिका पर खुदी सुमेरी राजाओं की तालिका के नृपतियों के नाम 'एलुलू', 'बेलुलू' हैं, जो न केवल आलिगी-विलिगी के ही बल्कि भारतीय भाषाओं, और फारसी-अरबी में आमतौर से प्रयुक्त होने वाले 'अलाय-बलाय' शब्दों के भी पूर्वज हैं (देखिए १९४९ के 'प्रतीक' में प्रकाशित मेरा लेख—संस्कृतियों का अंतरावलंबन, और सन् ४९ में प्रकाशित मेरा ग्रंथ—भारतीय समाज का ऐतिहासिक विश्लेषण)। आज मैं संस्कृत, हिन्दी और अन्य भारतीय भाषाओं में सहजरूप से प्रयुक्त होने वाले, पंडित और मूर्ख दोनों द्वारा आम तौर पर व्यवहृरित होने वाले दो शब्दों की व्याख्या उनके संक्रमण के साथ करना चाहूंगा। वे दो शब्द हैं—'वाल' और 'कला'। जान पड़ता है इन दोनों के मूल संस्कृत से भिन्न प्राचीन सामी भाषाओं में मिलेंगे। बाबुली-असूरी-इब्रानी-फिनीशी में।

१—बाल। इस शब्द के प्रायः चार रूप संस्कृत और हिन्दी में मिलते हैं—बाल, वाल, बार, वार। मानियर-विलियम्स ने अनुमान किया है कि 'वार' और 'वाल' 'बाल' के ही प्राचीनतर रूप हैं (दे. उनकी संस्कृत-इंगलिश डिक्शनरी, पृ. ६४३, कालम ३)। इसे स्वीकार करना कठिन है, क्योंकि प्राकृत और संस्कृत का निरंतर समानांतर संयोग रहा है और मूल प्राकृतों के साथ ही साथ मूल संस्कृत—अर्थात शिष्ट लोगों की प्राकृत—भी गतिशील रही है और दोनों सदा परस्पर शब्दों का आदान-प्रदान करती रही हैं। इस स्थिति के प्रकाश में, मेरी समझ में, 'वाल' उतना ही प्राचीन है जितना 'वार'; इसी प्रकार 'बार' भी उतना ही प्राचीन है जितना 'बाल' और परिणामतः 'बाल' और 'वाल', 'बार' और 'वार' चारों एक साथ ही वैकल्पिक रूप में संस्कृत और प्राकृतों में प्रयुक्त होते रहे हैं और प्राकृतों और संस्कृत से उनकी यह दाय भारत की अन्य भाषाओं के साथ-साथ हिन्दी को भी मिली है। यदि यह स्थिति हम स्वीकार नहीं करते तो अति प्राचीनकाल में ही 'वाल' और 'वार' दोनों के एक साथ प्रयोग का समाधान कर सकना संभव न होगा। वालखिल्य और बालखिल्य दोनों प्रयोग अत्यन्त प्राचीन हैं, जैसे वारांगना या वारयोषित और 'बालव्यंजन' (वालव्यजन) या 'बालहस्त' (वालहस्त) अथवा बालि और वालि भी। इसी प्रकार यदि इस शब्द से बल का भी कोई संयोग हो, जो प्रस्तुत लेखक की राय में है, तो 'बल' और 'वल' भी (संभवतः 'वर' भी) समानांतर रूप में एक ही अर्थ में प्रयुक्त होते आये हैं, तथा 'वलराम' और 'बलराम'। संस्कृत 'दधिबल' की व्युत्पत्ति ठीक उसी प्रकार की है जैसे फिनीशी-कार्थेजी नामों, 'हन्निबल' (-बाल) या 'हस्द्रुबल' (-बाल) की।

संस्कृत और हिन्दी में 'बाल' का प्रयोग 'केश' या 'लोम' (रोम) के अर्थ में होता है। 'बाल' या 'केश' अन्यत्र की अपेक्षा मानव-मस्तक अथवा पशु-पुच्छ पर केन्द्रित हैं, इससे अधिकतर उनका संबंध सिर के केशों से है। वैसे साधारणतः यह शब्द शरीर के सारे लोमों को व्यक्त करता है, परन्तु पशु के संबंध में इसका अधिकतर प्रयोग उसकी पूछ से ही तात्पर्य रखता रहा है, जैसे बालहस्त (पूंछ), वालधि, वालधी (पूंछ), वालव्यजन (चमर या चंवर, चमरी गाय, याक की पूंछ का बना)।

'वाल' के जिस 'वार' रूप का व्यवहार योषित, वनिता, अंगना आदि के साथ होकर नारी के मूल अर्थ में सामाजिक अन्तर डाल देता

हैं, उसका संबंध 'बाल' की संख्या-बहुलता से उत्पन्न होने वाले गुण से है। बालों की एकत्र स्थिति अनंतता की द्योतक है, एक से भिन्न अनेकता अथवा एक के विरुद्ध बहुलता की, उसी प्रकार जैसे एक-पतिका नारी का अन्तर बहुवल्लभा नारी से है। नारी 'वारवनिता' अथवा 'वारांगना' इस कारण कहलाती है कि वह बहुभोग्या है, अनेकभोग्या, समाजभोग्या। और उसकी यह संज्ञा 'बाल' अथवा 'बार' की अनंत-संख्यक एकत्रता से बनती है। आप्टे ने 'वारस्त्री' का अर्थ इसी से 'समूह की नारी' (ए वूमन आफ द मल्टीच्यूड) किया है (प्रैक्टिकल संस्कृत-इंगलिश डिक्शनरी, पृ. ८४४, १)। 'बालखिल्य' ऋषियों की परम्परा भी उन्हें बहुसंख्यक ही घोषित करती है, पुराणों के अनुसार ६०,०००, ब्रह्मा के रोमों से उत्पन्न, मात्र अगूंठे के बराबर ऊंचे। बाल का एकत्र बहुसंख्यक और छोटे होना सार्थक ही है। इसी बालोंभरी पूंछ के बराबर काया होने से ही बच्चा 'बाल', 'वाल' (बाला, वाला) कहलाता है। 'वालक' (वालक, वालिका, बालिका) का अर्थ ही है 'घोड़े की पूंछ' (मानियर-विलियम्स, पृ. ९४६, २)। 'वालखिल्य' की व्युत्पत्ति मानियर-विलियम्स ने 'शकात्मक' मानी है (पृ. ९४६, २), जो स्वाभाविक है क्योंकि उसका मूल विदेशी है, यद्यपि ऋग्वेद के ११ सूक्त (कुछ के मत से केवल ९ या ८) ८,४८ के बाद के बाल-खिल्यों के ही माने जाते हैं।

'वाल' का एक तीसरा प्रयोग अनाज की वाली या 'बाल' के अर्थ भी होता है। गेहूं, जौ, ज्वार, बाजरा, मक्का आदि की 'बाल' जहां अनाज के रोमश दानों की एकस्थ बहुलता की परिचायक है, और उस अर्थ में जहां वह 'बाल' के केशवर्ती भाव को मुखरित करती है वहां उससे एक दूर की विस्मृत मौलिक और आधारभूत व्युत्पत्ति का भी संकेत होता है जो न केवल अन्न की बाल में बल्कि स्वयम् केशार्थक 'बाल' या 'बार' शब्द में भी सन्निहित है। वह है 'बाल' का शीर्षस्थ होना। (क्या बालखिल्य ऋषियों का 'ऊर्ध्वरेता' होना भी उनकी बालवत स्थिति को स्पष्ट करता है?) 'बाल' के इस शीर्षस्थ स्वरूप का संस्कृत, हिन्दी, फारसी, उर्दू आदि भाषाओं में प्रयोग बहुधा और अनेकधा हुआ है। 'वालपाश्या' (केश का आभूषण), बालाखाना (ऊपर का कमरा, कोठे की बैठक), बालाई (ऊपरी मलाई), बालाई आमदनी (निश्चित आय से ऊपर की) आदि 'बाल' से निर्मित 'ऊपरी' अर्थ में प्रयुक्त होने वाले कुछ ऐसे ही शब्द हैं। इसी प्रकार अत्यन्त सार्थक शब्द 'बालम' (पति, स्वामी, प्रणयी, जार) है जिसकी व्युत्पत्ति 'हिन्दी

शब्दसागर' भ्रांतिवश संस्कृत 'बल्लभ' से करता है (पृ. २४४४, २)। वस्तुतः इसका अर्थ होना चाहिए (बाल-म) पूर्ण स्वामी, कायिक सर्वस्व, प्रियतम।

'बाल' का संबंध अतिप्राचीन काल से ही जो अपने देश की भाषाओं में, विशेष कर संस्कृत में, और उसके भी प्राचीनतर रूप वेदादि में, केश से होने लगा वह प्रमाणतः केवल केश के अर्थ में मूलतः नहीं हुआ। यदि वह शब्द मूल रूप में संस्कृत का ही होता, वेदों का ही, तो उसका अर्थ कुछ व्युत्पत्तिक भी होता, जैसे केशार्थक शब्द 'शिरोरुह' है, पर ऐसा नहीं है। प्रकट है कि यदि 'बाल' शब्द संस्कृत में, अपने प्राचीनतम रूप में भी (जो 'बालखिल्य' आदि शब्दों में ऋग्वेद तक में सुरक्षित है), अव्युत्पत्तिक ही प्रयुक्त हुआ है तो वह निःसंदेह बाहर से आया हुआ है, कलम-लगा शब्द है, 'ग्रैफ्टेड'। कहां से आया यह शब्द, 'बाल'?

इसका मूल हमें यहूदी-असुरी-फिनीशी-बाबुली-सुमेरी भाषाओं में खोजना होगा। वहां 'बाल' या 'बेल' शब्द का अर्थ देवराज था। वह देवताओं के राजा का द्योतक था। बाल वस्तुतः बाबुल की सामी जनता का प्रधान देवता था। जब उसकी पूजा जेजेबेल ने इसरायल और फिलिस्तीन में प्रचलित की तब वह यहूदी पूजा में यहूदियों के एकेश्वर यह्वे से स्पर्धा करने लगा। प्राचीनतम सुमेरी में यही बाल देवता एन्लिल कहलाता था, जिसने संसार के साहित्यों में वर्णित जलप्रलय का संकट मानवजाति के संमुख उपस्थित किया था। एन्लिल के लक्षणों और शक्तियों को बाबुली सामियों ने अपने प्रधान देवता में केन्द्रित कर उसे 'बेल' कहा। वही 'बेल' या उसका यहूदी रूप 'बाल' असुर, कला और निनवे के असुर सम्राटों और असुर जाति का भी देवता बना और उसे ही, प्रायः मात्र उसे, उन फिनीशियों ने पूजा जिनका संबंध ऋग्वैदिक आर्यों से पर्याप्त था।

बाबुली मूल भाषा में 'बेल' या 'बाल' शब्द का अर्थ, सबसे ऊंचा, शीर्षस्थ, स्वामी है। देवता तो उसका व्यावहारिक अर्थ है ही (जैसे बाबुलियों का प्रधान देवता 'बेल', यहूदियों का 'बाल'), उसका उनकी भाषा में व्युत्पत्तिक अर्थ 'चोटी का' है, 'शीर्षस्थ', 'स्वामी' (बाइबिल, १, क्रानिकल, १२, ५ यह्व बाल अर्थात् स्वामी है)। इसी शीर्षस्थ अर्थ में 'बाल' का पहला सन्निवेश संस्कृत में हुआ। यही, बहुसंख्यावाची राशीभूत एकीभूत संकुलता के साथ-साथ, संस्कृत और भारतीय भाषाओं में शीर्षस्थ या सिर पर उगने वाले केश का अर्थ व्यक्त

करता है और इसी अर्थ में उसकी संज्ञा अनाज की बाल या बाली भी होती है। अनाज की बाली 'बाल' या 'सोम' की उतनी परिचायक नहीं जितनी वह पौधे पर अपनी शीर्षस्थता की परिचायक है, उसके डंठल की चोटी की। इब्रानी में बाल का एक अर्थ भूमि में उगनेवाले सारे पौधों का स्वामी भी है, बालें जिसे प्रिय हैं और जिसे फसल का पहला अन्न समर्पित होता है (बाइबिल, होशिया, २, ८, एजेकिएल, १६, १६)। 'बाल' का अर्थ इब्रानी में 'बालोंभरा मानव' (बाइबिल, २ किंग्स, १, ८) भी है, ठीक जो हमारे कपिराज 'बालि' (वालि, मानियर-विलियम्स, पृ. ९४६, २) का है। बाल शब्द का प्रयोग मिस्री, फिनीशी आदि भाषाओं में हुआ। इसकी यही शीर्ष अथवा शिरोरुह संज्ञा इब्रानी (यहूदी) मूल 'बाल' रूप में संस्कृत में व्यवहृत हुई।

'बाल' शब्द की यह प्राचीनता यदि ऋग्वैदिक परम्परा में जोड़ी जा सके (ऋग्वेद का समय १५०० ई. पू. से २५०० ई. पू. तक समझना चाहिए) तो बाबुली 'बाल' का बाबुल आदि नगरों में समुदय प्रायः ३००० ई. पू. में होना चाहिए। स्वयम् देवता बाल की पूजा वहां के सामी सम्राट् हम्मुराबी (लगभग २००० ई. पू.) से कम से कम ५०० वर्ष पहले प्रभूत प्रचलित हो चुकी थी। और बाबुल, कीश, निप्पुर, ऊर, उरुक आदि नगरों से हम्मुराबी के साम्राज्य और सामी संस्कृति के साथ ही साथ वह मिस्र और सिनाई (तूर) की सीमा से ईरान, अरमनी और भूमध्य सागर की सीमा तक यहूदियों, असुरों और फिनीशियों में फैल गयी। फिर उसकी शीर्षस्थ संज्ञा भारतीय भाषाओं में शिरोरुह के अर्थ में 'बाल' शब्द के माध्यम से प्रचलित हुई। और यह कलम जो वैदिक संस्कृति द्वारा इस देश की जमीन में लगी तो उसके अंकुर वहां की सारी भाषाओं और उपभाषाओं में फूट पड़े।

२—कला। बाल की ही भांति महत्व का, सांस्कृतिक रूप में संभवतः उससे भी अधिक महत्व का, शब्द कला है, यद्यपि उसका आयाम जनबोली में इतना व्यापक नहीं जितना 'बाल' शब्द का है।

'कला' शब्द का उपयोग भारत में ललित कलाओं और उपादेय कलाओं दोनों के अर्थ में हुआ। कला का 'क्रैफ्ट' या करनिर्मित कौशलकृत वस्तु से सबंधित सार्थक उपयोग संस्कृत में बहुत पीछे हुआ है, संभवतः तीसरी सदी ईस्वी में। जहां तक लेखक को ज्ञात है इस शब्द का इस अर्थ में सबसे पहला प्रयोग 'कामसूत्रों' के रचयिता वात्स्यायन ने किया (१, ३, १७)। इन सूत्रों में कला के चौसठों अंगों या चौसठों

कलाओं का परिगणन हुआ है। यही सूची कुछ अन्तर के साथ 'शुक्र-नीति' में भी मिल जाती है, जिसका काल १६वीं सदी ई. तक माना गया है। आरंभ उसका चाहे जब भी हुआ हो, निःसंदेह वह कामसूत्रों से दूर उत्तरवर्ती है, यद्यपि उसके आदि पुरुष उशनस् परम्परा के अनुसार वात्स्यायन से पहले हुए थे। कामसूत्रों और शुक्रनीति के बीच ६४ कलाओं के, ललित कलाओं के भी, अर्थ में इस शब्द का निर्बंध प्रयोग हुआ है और शुक्रनीति के पीछे तो उसका वह प्रयोग सदा होता ही रहा है। फिर भी यह स्वीकार करना पड़ेगा कि जब फन और हुनर के रूपों की चौसठ संज्ञा हो चुकी थी तब इस संख्या के बनने में समय लगा होगा और उनके संबंध में कला शब्द का व्यवहार वात्स्यायन से पर्याप्त पहले शुरू हो गया होगा। विद्वान् साधारणतः कामसूत्रों का समय तीसरी सदी ईसवी मानते हैं, परन्तु किसी स्थिति में उनका समय अधिक से अधिक ई. सदियों के आरंभ से पहले नहीं रखा जा सकता। यह वह समय है जब अनेक विदेशी लाक्षणिक और सांकेतिक शब्द विदेशी जातियों के साथ-साथ इस देश में आये थे और यहां की भाषाओं में, विविध प्राकृतों और संस्कृत में प्रयुक्त होने लगे थे। इस काल के कुछ ही बाद और तीसरी सदी ईसवी से पहले ही प्रायः सभी विदेशी ज्योतिष के सिद्धान्त—पौलिश, रोमक आदि—भारतीय विज्ञानों में समाहित होकर उसके ज्योतिषशास्त्र का आधार बन चुके थे। इस प्रकार यदि कला शब्द का इस देश में भाषागत प्रचलन पहली सदी ईसवी या उससे कुछ पहले से भी मानें तो भी उसका यहां इस अर्थ में पहले-पहल व्यवहार ईसा पूर्व तीन सदियों के पहले नहीं रखा जा सकता।

अब प्रश्न यह है कि ललित कलाओं अथवा उपादेय व्यावहारिक कलाओं के अर्थ में इस शब्द का प्रयोग बाहर से सीखा हुआ माना ही क्यों जाय? कारण कि इस अर्थ में इस शब्द का प्रयोग कामसूत्रों के पहले साहित्य में अनजाना है। शब्द का प्रयोग निःसंदेह हुआ है परन्तु इस अर्थ से सर्वथा भिन्न अर्थ में, 'अंश' के अर्थ में, 'समूचे के अंश' के अर्थ में। ऋग्वेद, ८, ४७, १७ (छठे अंश के अर्थ में), तैत्तिरीय संहिता, शतपथ ब्राह्मण आदि में इसका इसी अंश के अर्थ में प्रयोग हुआ है। पुराणों आदि में भी 'कला' शब्द का प्रयोग 'अंश' के अर्थ में ही हुआ है। सुश्रुत ने धातुओं के अंश के रूप में इसका प्रयोग किया है, जैसे पाशुपतों ने धातुओं के अणु के अर्थ में। काल के अंश के रूप में भी यह शब्द प्रयुक्त हुआ है और चूंकि काल का संबंध सूर्य और चंद्रमा से है उनके अंशों को (सोलहवें अंश को) भी अभि-

व्यक्ति इस शब्द के माध्यम से हुई है, परन्तु जिस अर्थ में आज हम साधारणतः कला का व्यवहार करते हैं उस अर्थ में इसका सबसे पहला प्रयोग संस्कृत में कामसूत्रों में हुआ। यह भी कुछ अर्थ रखता है कि मानियर-विलियम्स कला शब्द का व्युत्पत्तिक मूल 'अस्पष्ट' मानते हैं।

फिर आज के प्रयुक्त अर्थ में कला का प्रयोग इस देश में कब और कहां हुआ ? संभवतः अशोक के समय, जब ईरानी दाराओं के अभिलेख और स्तम्भ स्वयम् उस मौर्य सम्राट् के अभिलेखों और स्तंभों के 'माडल' बने। इन स्तम्भों की परम्परा भारत में तीसरी शताब्दी ईसवी पूर्व में प्रारम्भ होकर केवल सौ वर्ष पहले के ईरानी आदर्शों के माध्यम से असूरी, बाबुली, मिस्री स्तम्भों के आरम्भकाल प्रायः २००० ई. पू. तक अटूट रूप से चली आती है। संस्कृत में अनजाने लिपि और लेखक के ईरानी रूप—लिबि-लिबिर, दिबि-दिबिर—जिस प्रकार अपने माडलों के साथ अशोक ने पर्सिपोलिस, बेहिस्तून और नक्श-ए-रुस्तम से लिये वैसे ही उसने संभवतः कला का भी समावेश अपने देश के कलात्मक सृजन में, और उसकी भाषाओं में भी पहली बार कराया।

और जिस दिशा से, जिस स्थल से 'कला' शब्द का इस देश में प्रादुर्भाव हुआ वह उत्तर-पश्चिम की थी, असुरदेशीय, इराकी कला।

'कला' नाम की असुर देश की प्राचीन नगरी इराक में दजला और उत्तरी-जाब नदियों के संगम पर मोसुल से प्रायः नौ मील दक्षिण बसी थी। आज उसका नाम जगत्प्रसिद्ध निमरूद है। उसका पुराना नाम 'कला' भी आधुनिक 'कलख' या 'कल्ही' में सुरक्षित है। प्रसिद्ध असुर सम्राट् शालमनेसर प्रथम ने कला नगर की राजधानी की नींव ईसवी पूर्व १४वीं सदी में डाली थी, महाभारत-युद्ध से प्रायः ४०० साल पहले। धीरे-धीरे असुर सम्राटों की राजधानी भी यहीं नगर बना और उसकी गणना पश्चिमी एशिया के प्रधान नगरों, बाबुल, असुर, निनेवे, जरूसलम, मेम्फिस आदि के साथ हुई। असुर सम्राटों की तीन राजधानियों में से कला नगरी एक थी, जिसका समुदय और विकास पहली राजधानी असुर और तीसरी राजधानी निनेवे के समृद्धि-काल के बीच हुआ। और जब राजधानी कला से उठ कर निनेवे भी चली गयी तब भी उस नगरी का दबदबा कम न हुआ, बना रहा, बल्कि बढ़ ही गया क्योंकि चाहे राजधानी साम्राज्य की जहां भी रही हो असुरों का सामरिक और सैनिक केन्द्र, जैसा उनके सैकड़ों समकालीन अभिलेखों से प्रमाणित है, कला में ही रहा। और जब-जब राजधानी अन्यत्र रही तब-तब विशेष रूप से शक्ति के विरुद्ध

विद्रोहों और षड्यंत्रों का सूत्रसंचालन उसी नगरी से हुआ, जो स्थिति राजधानी उठ जाने पर न उससे पहले असुर की रही और न उससे पीछे निनेवे की। पर राजनीतिक और सैनिक महत्व से कहीं बढ कर कला नगरी का महत्व उसके सास्कृतिक प्रयोगों मे है। इतिहास जानता है कि युद्ध मे रथों और रिसालों का पहला सामूहिक प्रयोग सेना के स्कधों के रूप में असुरों ने किया और उन्होंने ही रक्षा के लिए नगरों के परकोटे और उन पर आक्रमण के लिए अनेक सामरिक अस्त्र बनाये। उन सबका अनुसंधान केन्द्र पहले यही कला हुआ। इतिहास को कला की सबसे बडी देन उसकी वास्तुशैली है। इधर पिछले युगों मे जो कला मे खुदाइयां हुई हैं उन्होने उस नगरी के विशाल भग्नावशेषों को पुराविदों के सामने अचरज की तरह खडा कर दिया है। प्राचीरों की दौड और नगर का गढवत् निर्माण उसे कोट का रूप प्रदान करता है। समूची नगरी का रूप उसके महलों, दीवालों और परकोटों के कारण दुर्ग या किले-सा दिखाता है। अरमनी पठारों की अराराती पहाडी ऊचाई से लेकर यमन और अदन की तटवर्ती भूमि और लेबनान से फारस की खाड़ी तक बोली जाने वाली अरबी में जो पहली बार 'किला' शब्द का दुर्ग के अर्थ मे उपयोग हुआ, वह इसी कला के नाम से संबंधित है। और उस अरबी के मध्यगत माध्यम से ही 'किला' शब्द का गढ़ के अर्थ में प्रयोग मिस्र, फारस और भारत आदि में भी जो हुआ उसका मूल भी हमें इसी असुरों की प्रधान सामरिक नगरी और सैन्य केन्द्र 'कला' मे खोजना होगा।

पर मूल तो हम वास्तव में किला का नहीं 'कला' शब्द का खोज रहे थे। 'कला' शब्द का मूल भी उसी नगरी कला के भग्नावशेषों में मिलेगा। असुर सम्राटों ने खड्ग से जो काल के प्रसार पर अपनी कीर्ति लिखी उस कीर्ति से कहीं अधिक अमर शातिकाल में सिरजे उनके शिल्प ने उनके यश को बनाया। ६वीं सदी ई. पू. से ७वीं सदी ई. पू. तक कला के प्राचीरों के भीतर असुर सम्राटों—विशेषतः असुरनजीरपाल और सारगोन (शर्रुकीन)—ने अनत कलात्मक शिल्प व्यवस्थित किया। खुदाइयों में जो महलों के खंडहर और मूर्तियां मिली हैं, दीवारों पर विशालकाय और आदमकद उभरे हुए चित्र, आकृतियां और उत्खचित पशु-मानव मिले हैं, वास्तु के कौशल में, शक्ति की दृरिष्ट से कला के इतिहास में वे लासानी हैं। शिकागो और ब्रिटिश म्यूजियम के विशालकाय पक्षधारी सांड और पक्षधारी सिंह मानवजाति के मासल वास्तु के निर्माण में न

केवल पहली बल्कि प्राय: आखिरी मंजिल है और रूपायन की मंजूता में यदि उन पक्षधारी वृषभों का कोई जोड़ है तो वह मानव-मस्तक वाले ईरानी वृषभ ही है। इस प्रकार कला का आदि बिंदु असुरों की यह कला नगरी ही थी। असुरों के अभिलेखों में भी यह गर्वीली घोषणा हुई है कि आज संसार के सारे राष्ट्र अपने शिल्प को संवारने के लिए हमारे असुर शिल्पियों की बाट जोह रहे हैं और उन्हें आनंदित कर रहे हैं। तब के और पिछली सदियों के सभ्य संसार के साहित्यों में जो असुर शिल्पियों का उल्लेख हुआ वह इस कला नगरी के वैभव का ही प्रसार था।

संस्कृत साहित्य पर भी असुर शिल्पियों के विचक्षण वास्तुकौशल की छाया पड़ी और महाभारत ने जिस मय असुर द्वारा बनाये युधिष्ठिर के विस्मयकारक राजभवन की प्रशंसा की उस शिल्पी का नाम परम्परागत वास्तु-शिल्प-ग्रंथों में पीछे बराबर लिखा जाता रहा। कुछ अजब नहीं जो कला नगरी से विदेशी राष्ट्रों को जाने वाले शिल्पियों के मूल स्थान से ही हमारे उस कौशल का नामाकरण हुआ हो जिसे हम आज 'कला' कहते हैं। कला के इतिहास में यह स्थिति अत्यन्त साधारण और आम थी। वास्तुकला में 'गोथिक', 'रोमनेस्क', 'अरबेस्क', 'ससानी' आदि का उल्लेख कलालोचना के क्षेत्र में सहज होता है। स्वयं भारत में 'गंधार-शैली' मूर्तन के इतिहास में ग्रीकों के शिल्प की याद दिलाती है। 'कला' शब्द का संबंध असुरों की कलाप्रधान नगरी कला से करना इस व्याख्या के साथ स्वाभाविक लगता है, विशेषकर जब हम जानते हैं कि न केवल मिस्र की राजधानी काहिरा में 'अल्कला' नाम की मस्जिद है, ईराक की कला नगरी से सैकड़ों-सैकड़ों मील दूर, बल्कि पाकिस्तान-पूर्व भारत की उत्तर-पश्चिमी सीमा पर वह नगर आज भी खड़ा है जिसे हम कलात कहते हैं और जो इराकी कला से हजारों-हजारों मील दूर है। इसी प्रकार बर्तनों पर एक प्रकार का रंगो-रोगन चढ़ा कलात्मक ढंग से उन्हें सुंदर करने के लिए जो फारसी-उर्दू में 'कलई' शब्द का व्यवहार होता है वह निश्चय फारस ने संस्कृत या भारत से नहीं लिया, निकट के पड़ोसी असुरों से लिया जिनके गढ़ और किले, कला और निनेवे, उसके हखमनी सम्राटों ने छठी सदी ईसवी पूर्व में तोड़ दिये।

## : ५ :

# भारतीय संस्कृति के निर्माण में विविध जातियों का योग

आज की भारतीय सस्कृति जातियो और युगो की सामूहिक देन है। जिसे हम आज भारतीय संस्कृति कहते है, वास्तव मे वह विविध जातियो के योग से निर्मित और विकसित हुई है। भारत विविध जनाचारो का संग्रहालय बन गया है और उसकी संस्कृति मे अनेक संस्कृतियो तथा अनेक जातियों की सामाजिक विशेषताओ का सम्मिश्रण है। आज ये सारी परस्पर विरोधी विशेषताए भारतीय संस्कृति के रसायन कलश मे घुलमिल कर एक, और उसकी अपनी हो गयी है। वास्तव मे देश विशेष की सांस्कृतिक पवित्रता उसी प्रकार असत्य और निरर्थक है, जिस प्रकार जाति विशेष की रक्त-शुद्धता। स्थान विशेष की संस्कृति निस्सदेह एक सामूहिक योग है, जिसके निर्माता बहुसख्यक और परस्पर विरोधी है। सदियो के आयात-निर्यात और जातियो के सम्मिश्रण से सस्कृति को रूप मिलता है। भारत इस प्रकार के जातीय सम्मेलन तथा सम्मिश्रण का अपूर्व क्षेत्र रहा है। यहा शक्तियो का संघर्ष हुआ और शक्तियां सतत घुल-मिल कर एक हो गयी है। भारतीय सीमाओ पर विदेशी जातियो की जब-जब कुमुक दिखायी पड़ी, तात्कालिक भारतीयो मे रोषपूर्ण प्रतिक्रिया हुई, फिर द्वन्द्व छिड़ गया और अन्त मे एक जातीय समन्वय का जन्म हुआ। सघर्ष करने वाले दोनो पक्षो की विशेषतायें मिल गयी। एक नयी सस्कृति का रूप निखरा। विकास के प्राणभूत दो विरोधी शक्तियो की यह संघर्षात्मक एकता थी जिसने इस सास्कृतिक द्वन्द्वात्मकता को चरितार्थ किया। जातिया आयी, उनका परस्पर संघर्ष हुआ और उनके रक्तमिश्रण से एक तीसरी जाति का प्रादुर्भाव हुआ। एक ने दूसरी पर जाने-अनजाने अपनी गहरी सास्कृतिक छाप डाली,

दूसरी ने जाने-अनजाने उसे स्वीकार किया। इस आदान-प्रदान के फलस्वरूप भारत की अपनी संस्कृति का कलेवर बना। आगमन-संघर्ष-निर्माण हमारी संस्कृति की तीन आधारभूत परिस्थितियां हैं। इस एकीभूत विरोधात्मकता का अध्ययन अत्यन्त रुचिकर है।

सैन्धव-सभ्यता के मोहनजो-देड़ो (शवों का टीला) हड़प्पा आदि नगरों में ३२५० और १६५० ई० पू० के बीच का जीवन प्रायः आल्हादकर और सुखी था। वहां की नागरिकता रोमन नागरिकता के समानान्तर थी। इस सभ्यता के संयोजित नगर और ईंटों की इमारतें, स्नान-सरोवर और सफाई की मोरियां, प्राणिपूजा और लिंगार्चन, सुकुमार शिल्प और सबल भास्कर्य समसामयिक जगत् में प्रतीक माने जाते थे। मिस्र और सुमेर, बाबुल और असुर, अक्काद और एलाम की सभ्यताओं से सैन्धव-सभ्यता का घना संबंध था। ईसा से प्रायः बीस सदियों पूर्व एक वीर जाति उस प्राचीन प्रतिबंध हिन्दूकुश की शृंखला को लांघ सप्तसिंधु के सीमावर्ती पर्वतों की छाया में आ खड़ी हुई। उसने तृषित नेत्रों से नीचे की घाटियों में फैले हरे-भरे खेतों को देखा। अब तक का उसका जीवन अपरिमित पर्यटन का रहा था, अब शस्यश्यामला उपत्यकाओं को देख उसको आगे भ्रमक जीवन के पांव टिकने की आशा हुई। यह जाति भारतीय आर्यों की थी, अपनी वृहत्तर हिन्दू-योरपीय जाति की पूर्वी शाखा। हिन्दू-योरपीय जाति ने आर्थिक कारणों से मजबूर होकर अपनी शाखा-प्रशाखाओं को पृथक् कर दिया और ये शाखा-प्रशाखायें आहार की खोज और निवास की सुविधाओं के लिए लड़ती-भिड़ती दुनिया के इस सिरे पर आ पहुंची थीं। अपने हाल के भ्रमण काल में असुरों और मध्य-एशियावासियों से इस आर्य-शाखा को निरंतर खूनी संघर्ष करना पड़ा था और अब उनका आगे का जीवन भी उसी प्रकार बीहड़ और द्वन्द्वात्मक था। सामने कृष्णकाय भारतीयों की असंख्य दुर्जय सेना उनकी राह रोके खड़ी थी। उसने उन्हें चैन न लेने दी, भूमि का चप्पा-चप्पा उनके और अपने लहू से सींच दिया। इस प्रकार जब शांति-पूर्वक बसने की आशा संदिग्ध हो गयी तब आर्यों ने कातर सूक्तों में अपने देवताओं से प्रार्थना की। सामने की अनंत वसुधा हाथ से निकली जा रही थी, शत्रु का संघट्ट भयावह था। युद्धों की जो शृंखला बनी उसके अन्त में आर्य विजयी हुए, सहस्राब्दियों का वह जन-निवास कुचल गया, सदियों की वह सैन्धव-सभ्यता विनष्ट हो गयी। आर्यों की ग्रामीण कठोरता के नीचे सैन्धवों की नागरिक

मृकुमारता पिस गयी। आर्यों ने शत्रु की शालीन सभ्यता की नींव पर अपनी संस्कृति के आधार रखे।

सैन्धव संस्कृति का अधिकांश आर्य संहर्ताओं ने अपनी संस्कृति में मिला लिया। जैसे-जैसे ऋग्वैदिक काल अथर्ववैदिक काल के निकट आता गया, यह सम्मिश्रण स्पष्ट होता गया। अथर्ववेद की सभ्यता ऋग्वैदिक सभ्यता से काफी भिन्न थी। इन दोनों स्वतंत्र आर्य-युगों के बीच सैन्धव सभ्यता की कड़ी थी, स्पष्ट और अनिवार्य। जिनका आर्यों ने कभी 'कृष्णाः', 'अनासाः', 'मृध्रवाचा', 'अदेवयु', 'अयज्वन्', 'शिश्नदेवा', 'दासाः', 'दस्यु:' आदि विशेषणों से सम्बोधन किया था, उन्हें अब उन्होंने अपनी सामाजिक अट्टालिका की नींव बनाया। उनकी वर्ण-व्यवस्था का निम्नतम स्तर—शूद्र—इन्हीं अनार्यों के सम्मिश्रण से बना। वर्णों के ऊंचे-नीचे स्तर वास्तव में सापेक्ष्य सेवाओं पर ही अवलम्बित थे। फलतः इन विजित शत्रुओं को उनका 'उचित' स्थान मिला। ऋग्वैदिक राजाओं और ऋषियों के अन्तःपुर की सीमाएं फैल चलीं। देशी जातियों की नारियां इनमें भर चलीं। राजा और श्रीमान् अपने प्रसाद का प्रदर्शन प्रसादकों को 'नारियों से भरे रथों' के दान से करने लगे। इन हरमों की दलित नारियों की नागरिकता आर्यों की सहचरियों की ग्राम्यता से कहीं स्तुत्य सिद्ध होती, कहीं आकर्षक, और आर्य प्रायः उनके लावण्य के वशीभूत हो जाते। अनेक बार इस प्रकार के आकर्षण का परिणाम सुखद होता। कक्षीवान्, औशिज और वत्स इस मिश्रण से उत्पन्न आर्य ऋषि थे, जिनकी सामाजिक पावनता सर्वथा शुद्ध किसी आर्य ऋषि से कम न थी। शीघ्र शिश्न (लिंग) पूजा भी आर्यों की अर्चन-व्यवस्था का भाग बन गयी। शीघ्र आर्यों के विश्वास-दुर्ग को अनार्य रस्मों ने आक्रान्त कर लिया। टोने-टोटके, झाड़-फूंक, मोहन-उच्चाटन, इन्द्र-जाल-जादू, जिन्हें कभी आर्यों ने निकृष्ट घोषित किया था, स्वयं उनके आचार-विश्वास के अंग बन गये। आर्यों के प्रकृति-देवताओं का समाज भी इस अनार्य प्रभाव से वंचित न रह सका। उसमें अनेक नये देवी-देवताओं का प्रादुर्भाव हुआ, जो निस्संदेह भारतीय और अवैदिक थे। अनार्यों के सम्पर्क से यज्ञादि में क्रियाओं की असाधारण बहुलता हुई। अनुष्ठानों के अन्तर्गत विधि-क्रियाओं का एक ओर इस प्रकार अनियन्त्रित विकास और दूसरी ओर 'अन्तर्मुखी-दृष्टि' का आविर्भाव इस सैन्धव संस्कृति के साथ आर्य संघर्ष का ही परिणाम था। यह अन्तर्मुखी दृष्टि सैन्धव-सभ्यता में विशेष प्रकार से विकसित

हुई थी। इसकी पराकाष्ठा अन्त में 'योग' में हुई, जिसे पश्चात्कालीन आर्य ऋषियों ने बढ़ाया और शक्ति दी। मोहनजो-देडो की विख्यात योगीमूर्ति तथा अनेक अन्य प्रतिमाओं और आकृतियों आदि की स्वप्निल चेष्टाएं इस भावना को पुष्ट करती हैं कि इस सैन्धव-सभ्यता में ही योग की परम्परा का आरंभ हुआ था। आर्यों ने इस सभ्यता के बाह्य रूपों--नगर-निर्माण प्रणाली, कला के दृष्टिकोण, आदि--से परहेज किया पर उसके रहस्यमय, शालीन और सूक्ष्म प्रभाव से वे किसी प्रकार वंचित न रह सके। नयी सभ्यता के उपकरणों को अंगीकार कर उन्होंने अपनी संस्कृति के सबल बनाये और अनजाने अहंकारवश उन्हें कालान्तर में 'अपने' कह कर घोषित किया। भारत में विजेता पशुबल की देशी संस्कृति द्वारा वह प्रथम पराजय थी।

हिन्दू-आर्य सभ्यता काफी अरसे तक ग्राम्य और कृषिप्रधान बनी रही। इन आर्यों का जीवन खुले आकाश के नीचे सशक्त उदात्त पौरुष का जीवन था। कृषि-कर्म, पशुचारण, रथधावन उनके कुछ पेशे और मनोरंजन थे। उनके जीवन का दूसरा युग--उत्तर वैदिक काल--विस्तार, विप्लव और अन्तर्द्वन्द्व का युग था। उनके कबीले अब बहुत बड़े हो चुके थे, उनके 'पंचजन' अब अनेक शाखाओं में बंट चुके थे। प्राचीन वैदिक काल के राजा निर्वाचित हुआ करते थे। अब वह पद्धति बदल कर वंशानुगत और कुलानुक्रमिक हो चुकी थी। राजाओं के ऊपर से 'समिति' और 'सभा' का जन-नियंत्रण हट चुका था। उनकी निरंकुशता अब बढ़ चली थी। जनसंगठन (कबीलाबन्दी) अब टूट कर 'जनपद' राज्य बन चुका था जहां निरंकुश राजा शासन करने लगा था। आर्य नारी अपनी ऋग्वैदिक सत्ता, शक्ति और अधिकार खोकर अधोमुखी हो चली थी। उसकी गति अब वीर-काव्यों के सामाजिक स्तरों की ओर तीव्रता से सरक चली थी। वर्णव्यवस्था अब ठोस हो चुकी थी। वर्णों में पारस्परिक आदान-प्रदान अब संभव न था और किसी काल के पेशेवर वर्ण अब आर्थिक कारणों से वर्ग बन चले थे। उनमें आन्तरिक संघर्ष आरंभ हो गया था जिसका होना अनिवार्य था। आगे की कुछ सदियों की कहानी वास्तव में इसी वर्ण अथवा वर्ण-संघर्ष की कहानी है। इस अन्तर्द्वन्द्व ने कालान्तर में अर्थ और शक्ति के लिए ब्राह्मणों और क्षत्रियों में चिरकालिक संघर्ष का रूप धारण किया। वर्ण के क्रमिक बौद्धिक ह्रास ने ब्राह्मणों को अपनी उत्तरकालीन पीढ़ियों के संबंध में त्रस्त और सतर्क कर दिया। उनके कल्याण की

भावना ने और आत्मरक्षा की आवश्यकता से प्रेरित हो उन्होंने कुछ स्थायी साधनों की गवेषणा की, जिनसे संभवतः उन साधन-शक्तिहीन पीढ़ियों के हितों और स्वार्थों की रक्षा हो सके। फलतः उन्होंने उन 'ब्राह्मण' ग्रंथों का निर्माण किया जो यज्ञानुष्ठानों की टेक्नीक की रहस्य-पेटिका बन गये और जिनकी कुंजी केवल ब्राह्मण-वर्ग के पास रह गयी थी। उनकी 'ब्राह्मण' संज्ञा भी सार्थक थी। अब केवल साधना से किसी विश्वामित्र के ब्राह्मण बन बैठने की संभावना न थी। इसके उत्तर में क्षत्रियों ने उपनिषदों की रचना की जिन्होंने भारतीय दर्शन की नींव रखी। इस काल के चार क्षत्रिय राजाओं कैकेय (पंजाब की पहाड़ियों) के अश्वपति, पचाल (गंगा-यमुना का दुआब —फर्रुखाबाद का जिला) के प्रवहण जैवलि, काशी के अजातशत्रु और विदेह (उत्तर बिहार) के जनक ने आत्मा, उसकी अनश्वरता और उसके आवागमन, तथा निर्गुण निरीह ब्रह्म का विवेचन किया। ये चार जनपद आर्य जगत् के चार पूर्वानुक्रमिक भाग थे जिनके केन्द्रों से उपनिषत्कालीन इन चार राजन्य राजाओं ने ब्रह्मर्षि श्रेष्ठ गुरुओं— उद्दालक आरुणि, याज्ञवल्क्य, श्वेतकेतु आरुणेय और दरिप्त बालाकि —को उपनिषत्तत्व में दीक्षित किया। उपनिषदों का बुद्धिवाद ब्राह्मण और वेदविहित यज्ञानुष्ठानों के हिंसारंजित आचरण के विरुद्ध क्षत्रिय विद्रोह था। यह विद्रोह उन क्षत्रिय राजाओं के आधार से निकल, काल के साथ बढ़ चला जिसमें पार्श्व, महावीर और बुद्ध ने प्रबल योग दिया। तीनों क्षत्रिय थे, तीनों अभिजातकुलीय थे, तीनों ब्राह्मण विरोधी थे। स्वयं कृष्ण (जो कभी अनार्य थे) ने क्षत्रियों से साझा किया और ब्राह्मण क्रियाओं के केन्द्र और आहुतियों के भोक्ता इन्द्र का विरोध कर उसकी पूजा उठा दी। उनकी 'गीता' ने ब्राह्मणों का प्रबल विरोध किया और उनके वेदों तथा अनुष्ठानों की निन्दा की। परन्तु स्वयं आक्रमण की योजना भी कुछ साधारण न थी। उसमें उनके प्रमुख आनुक्रमिक कुलों ने भाग लिया था और उनके नेता रह चुके थे—वसिष्ठ, परशुराम, तुर कावषेय, पतंजलि, पुष्यमित्र शुंग। वसिष्ठ ने विश्वामित्र के विरुद्ध आचरण किया, परशुराम ने अनेक बार क्षत्रियों का संहार किया, जनमेजय के पुरोहित तुर कावषेय ने अपने यजमान का अश्वमेध यज्ञ से अपवित्र किया जिससे राजा के भाइयों ने साठ हजार ब्राह्मणों को तलवार के घाट उतार दिया और शेष ब्राह्मणों को निर्वासित कर दिया। महर्षि पतंजलि के शिष्य और मौर्य राजकुल के पुरोहित तथा सेनापति पुष्यमित्र शुंग ने मौर्य

क्षत्रिय राजकुल का पतंजलि की प्रेरणा से नाश कर क्षत्रिय-बौद्ध-जन एकता का अन्त कर दिया। ईसा पूर्व दूसरी सदी में समस्त भारत में क्षत्रिय शक्ति-समाधि के ऊपर तीन सभ्रांत और प्रशस्त ब्राह्मण राजकुलों का शासन जमा। नर्मदा से सिन्धु तक पृथ्वी शुंगों ने भोगी, कलिंग चेदियों ने और दक्षिणापथ के प्रदेश आन्ध्र-सातवाहनों ने भोगा। उत्तर में जब शुंगों का अन्त हुआ तब काण्वायन आये और जब उनके हाथों में तलवार ढीली पड़ी तो उसे दक्षिणात्य सातवाहनों ने छीन लिया पर शक्ति एक ब्राह्मण कुल के हाथ से दूसरे ब्राह्मण कुल के हाथ में ही जाती रही, जब तक कि शक अम्लाट ने उत्तर में उसका सर्वथा अन्त न कर दिया।

इस काल में जब इस उत्तर वैदिक-काल के निचले युगों में यह अन्तर्द्वन्द्व छिड़ा था (लगभग पांचवीं सदी ई. पू. में), सिन्ध और पंजाब के भाग भारत से निकल गये। हखमनी सम्राट् दारयवौष के लम्बे हाथों ने भारत के अन्तर्दाह से लाभ उठाकर उन्हें स्वायत्त कर लिया। इसी प्रकार ३२६-२५ ई. पू. मकदूनिया के विजेता सिकन्दर ने भी पंजाब और सिन्ध को अपने रिसालों से रौंद डाला। भारत को इस पारसीक-संबंध से प्रचुर लाभ हुआ। छठी सदी ई. पू. में सारे एशिया में धार्मिक जागरूकता ने नये रूप धारण किये थे। भारत में बुद्ध, ईरान में जरथुश्त्र, चीन में कनफ्यूशस अपने-अपने दर्शन का विस्तार कर रहे थे। इन नवीन सिद्धान्तों का परस्पर प्रभावित होना स्वाभाविक था। ईरान के राजनीतिक सम्पर्क से मौर्य राजसभा की अनेक प्रथाएं प्रभावित हुईं। चन्द्रगुप्त का अपने दरबार में केशाभिषेचन इसी सम्पर्क का परिणाम था। अशोक के शिला और स्तम्भ लेखों की परम्परा तथा उनकी शैली ईरानी राजाओं के अभिलेखों से अनुप्राणित हुई। उस महान् सम्राट् के स्तम्भादि-संबंधी वास्तु-भास्कर्य पर भी ईरानी तक्षण-प्रणाली की गहरी छाप पड़ी। सिकन्दर ने पश्चिमी जगत् के साथ भारतीय व्यापार का एक स्थल-मार्ग खोल दिया। साथ ही उसने वह्लीक (बाख्त्री, बैक्ट्रिया) में एक ग्रीक उपनिवेश स्थापित किया, जिससे अगली सदियों में भारतीय संस्कृति पर गहरा प्रभाव पड़ा और जो भारत पर किये पश्चात्कालीन ग्रीक हमलों का आधार सिद्ध हुआ। सिकन्दर के सम्पर्क का प्रभाव भारतीय मुद्रा और दर्शन पर भी पड़ा। उसके साथ अनेक ग्रीक दार्शनिक थे, जिन्होंने भारतीय दार्शनिकों के साथ आध्यात्मिक विचार-विनिमय किये थे। इस प्रकार के अनेक प्रसंग प्लूतार्क के जीवनचरितों और ग्रीक-रोमन लेखकों की

कृतियों में सुरक्षित हैं। सीरियक सम्राट् सेल्यूकस और उसके पौत्र के पाटलिपुत्रस्थ राजदूत मेगॅस्थनीज तथा देइमेकस् और अशोक के पांच ग्रीक राजाओं के साथ स्थापित मित्र-भाव से प्रमाणित है कि यह राजनीतिक सद्भाव कुछ काल तक कायम रखा गया। अशोक के पिता बिन्दुसार ने सीरियक सम्राट् से अन्य वस्तुओं के साथ-साथ एक ग्रीक दार्शनिक भी मांगा था, जिससे निष्कर्ष स्वाभाविक है कि भारत में ग्रीक दर्शन का अध्ययन होता था और कुछ लोग उसे पसन्द करते थे। प्लूतार्क के 'सिकन्दर' में भारतीय और ग्रीक दार्शनिकों की एक मुठभेड़ का चित्र सुरक्षित है।

ई. पू. दूसरी सदी में भारत के साथ यह ग्रीक सम्पर्क और गहरा हो गया। इस काल में बाख्त्री के आधार से भारत पर ग्रीकों के अनेक आक्रमण हुए। इन आक्रामकों में मुख्य देमित्रियस्, मिनान्दर और युक्रेतीदिज् थे। सुप्रसिद्ध प्राचीन इतिहासकार जुस्तिन ने देमित्रियस्, को 'भारत का राजा' (Rex Indorum) कहा है। अपने जामाता सेनापति मिनान्दर की सहायता से देमित्रियस् ने मौर्य-शासित भारत पर विकट आक्रमण किया और उसकी राजधानी पाटलिपुत्र पर अधिकार कर लिया। आक्रमण का समय उसने विशेष चातुरी से चुना था। उस काल के भारत का पश्चिमी भाग एक मौर्य शासक के दुर्वृत्त शासन से आक्रान्त था। देमित्रियस् को इससे स्वभावतः पश्चिम भारत के निवासियों ने 'धर्ममीत' (धर्ममित्र—देखिए गार्गी-संहिता का युगपुराण) कह कर उसका स्वागत किया। इस बीच स्वदेश में युक्रेतीदिज् द्वारा राज छिन जाने के कारण देमित्रियस् बॅक्ट्रिया न लौट सका, उसे पश्चिमी पंजाब और सिन्ध पर अधिकार करके ही सन्तुष्ट होना पड़ा। वहां उसने अनेक ग्रीक औपनिवेशिक नगर बसाये, जिनमें दत्तामित्री, युथिदेमिया प्रसिद्ध हुए। उसी की भांति उसके सेनापति और जामाता मिनान्दर ने भी पूर्वी पंजाब पर अधिकार कर वहां ग्रीक शासन की नींव डाली और उसकी राजधानी शाकल (स्यालकोट) ग्रीक संस्कृति का एक प्रबल केन्द्र बन गयी। काबुल की उपत्यका, उत्तर पश्चिमी सीमा प्रान्त, पंजाब, और पश्चिमी उत्तर प्रदेश पर प्रायः सौ वर्षों से ऊपर ग्रीक शासन रहा। इस शासन-काल में अनेक आधारों से ग्रीक संस्कृति का अजस्र प्रवाह होता रहा। इन ग्रीक औपनिवेशिक नगरों के अतिरिक्त हिन्दू नगरों में भी अनेक ग्रीक मुहल्ले कायम हुए जहां ग्रीक भाषा बोली और पढ़ाई जाती थी, ग्रीक ओलिम्पिक (खेल) संगठित

होते थे, ग्रीक दर्शन की चर्चा और उस पर कथोपकथन होते थे, ग्रीक नाटक खेले जाते थे।

साहित्य के क्षेत्र में भी भारत ने अनेक ग्रीक रत्नों को अंगीकार कर अपने साहित्य में मिला लिया। सन्त क्रिसोस्तम (११७ ई.), प्लूतार्क और ईलियन का तो यहा तक कहना है कि "भारतीय होमर का काव्य गाते थे और उसे उन्होने अपनी भाषा मे अनूदित कर लिया था।" पजाब के ग्रीक नगरो और हिन्दू नगरो के ग्रीक मुहल्लो का विचार कर इस कथन की सत्यता ग्रहण कर लेने में कठिनाई नही होती। सभव है देश के कुछ भागो में लोग होमर का अनूदित काव्य गाने लगे हो। आश्चर्य नहीं यदि इस वक्तव्य के गायक ग्रीको के ही भारतीय वशधर रहे हो अथवा उससे प्रभावित हिन्दू भारतीय। वास्तव में ग्रीक और भारतीय ख्यातो मे काफी समानता है, यहां तक कि 'रामायण' और 'ईलियद' के कथा भाग अनेक स्थलों में परस्पर मिलते हैं। यद्यपि यह कहना कठिन है कि किस पर किसका प्रभाव पड़ा है और किसने किससे कितना लिया है, फिर भी यह आसानी से स्थापित किया जा सकता है कि 'ईलियद' का काव्य 'रामायण' का पर्ववर्ती है। भारत के ग्रीक नगरो और हिन्दू नगरो के ग्रीक आवासो में ग्रीक नाटक सर्वसाधारण में खेले जाते ही थे, अतः उनका भारतीय नाटक तथा रगमच को प्रभावित करना स्वाभाविक और अनिवार्य था। अनेक प्रसगो में यह प्रभाव दर्शित है। भारतीय 'ड्राप' परदे के लिए संस्कृत में कोई स्वतत्र शब्द नही है, उसके लिए ग्रीक 'यवनिका' शब्द ही प्रयुक्त होता है। स्पष्ट है कि भारतीयों ने इसे ग्रीक रगमच के प्रचलित कोष से लेकर अपने यहा चलाया। संभवत. भारतीय रगमच की व्यवस्था मे परदे थे ही नही और उनका प्रयोग ग्रीक रगमच के अनुकरण से होने लगा। इस प्रकार की अनेक छोटी-बड़ी समानतायें केवल संयोगवश: कह कर टाली नही जा सकती। इसी प्रकार भारत और ग्रीस के कथा-साहित्य में भी कुछ आदान-प्रदान हुए हैं। 'ईसोप की कथाओं' और 'पचतत्र' तथा 'जातकों' की अनेक कथाओं में प्रचुर साम्य है, जो पारस्परिक प्रभाव का ही परिणाम है। यद्यपि ग्रंथन की दृष्टि से ग्रीक कहानियां पचतंत्र से प्राचीनतर हैं, परन्तु भारतीय कहानियों की स्वाभाविक प्राचीनता सिद्ध है। अग्रथित भारतीय कहानियां अत्यन्त प्राचीन काल से कही और सुनी जाती रही हैं और यह आसानी से स्वीकार किया जा सकता है कि कुछ अंगो में उन्होने ग्रीक कथा-साहित्य को प्रभावित किया होगा।

मुद्रा के क्षेत्र में सिकन्दर के आक्रमण के परिणामस्वरूप कुछ नवीनताएं आयी थीं। पर, पश्चात्कालीन लम्बे ग्रीक-भारतीय संबंध ने तो उसमें सर्वथा क्रान्ति ही उपस्थित कर दी। हिन्दू ग्रीक राजाओं ने दो भाषाओं वाली असंख्य मुद्रायें प्रचलित कीं। भारतीय साहित्यिक संकेतों के अभाव में ये मुद्रायें भारतीय इतिहास के निर्माण के अर्थ अद्भुत सामग्री प्रमाणित हुईं। इनके अनुकरण में ही भारतीयों ने अपने आहत सिक्के छोड कर नये सिक्के ढाले। आहत प्राचीन सिक्कों के स्थान पर अब जो रूपग्राही सुन्दर आकृति के ढले-छपे सिक्के भारत में चले थे, वे निस्संदेह इस ग्रीक-भारतीय सम्पर्क के ही परिणाम थे। सिक्के के लिए चालू ग्रीक सांकेतिक शब्द 'द्रख्म' का भारतीयों ने 'द्रम्म' शब्द में व्यवहार किया, जो हिन्दी 'दाम' में मूल्य के अर्थ में आज भी प्रयुक्त होता है। ग्रीक सिक्कों पर भारतीय लेखों के साथ-साथ ग्रीक भाषा और खरोष्ठी लिपि भी अंकित होती थी, जिससे सिद्ध होता है कि जनता उसे भी पढ़ती-समझती थी।

भारतीय कला और वास्तु के क्षेत्र में ग्रीक प्रभाव गहरा पडा है। भारतीय मूर्तिकला की विख्यात 'गान्धार शैली' ग्रीक आदर्शों और तकनीक से ही अनुप्राणित और प्रभावित है। अफगानिस्तान, सीमा प्रान्त, और पंजाब में पायी गयी बुद्धचरित प्रदर्शिका हजारों मूर्तियां इस ग्रीक भारतीय सम्पर्क की ज्वलन्त प्रमाण हैं। अनेक बार इन मूर्तियों के भारतीय 'अभिप्राय' ग्रीक तक्षकों द्वारा तक्षित हुए, कितनी ही बार भारतीय कलावन्तों ने ग्रीक 'माडलों' को अपनी मेधा से प्रस्तुत किया। गान्धार शैली की तकनीक सर्वथा ग्रीक थी, परन्तु भारतीय आचार्यों ने धीरे-धीरे उसे अपनी शैली में बदल डाला। पहली सदी ई. पू. का सीमाप्रान्तीय वास्तु स्वयं इस ग्रीक प्रभाव से वंचित न रह सका और ग्रीक शैली से अनुप्राणित वह वास्तु उत्तरकालीन भारतीय वास्तु को अरसे तक प्रभावित करता रहा। भारतीय वास्तु-मण्डन में चिरकाल तक उसके 'माडल' लिये जाते रहे। तक्षशिला और उसके आस-पास अनेक भवन इस वक्तव्य के साक्षी हैं। पहली सदी ई. पू. के प्रथम चरण के 'यवन' (Ionic) स्तम्भों से निर्मित वहां मिले एक मंदिर के खंडहर प्रमाणित करते हैं कि ग्रीक शैली का प्रयोग धर्म और गृह्य सब प्रकार के वास्तु में भारतीय शिल्पियों ने किया।

ग्रीक प्रभाव वास्तव में सबसे अधिक भारतीय ज्योतिष के क्षेत्र में पडा। भारत इस क्षेत्र मे ग्रीस का अतीव ऋणी है। भारतीयों ने

ग्रीकों को इस विषय में अपना अग्रगण्य और नेता माना है। भारतीय ज्योतिष-ग्रंथ गार्गीसंहिता प्रथम शती ई. पू. के अन्तिम चरण और तृतीय शती ईसवी के बीच कभी लिखा गया था। उस ग्रंथ में ग्रीकों की मेधा और मौलिकता की बड़ी प्रशंसा की गयी है। उसमें लिखा है कि ''यद्यपि यवन बर्बर हैं परन्तु चूंकि ज्योतिष के विज्ञान का आरंभ उन्होंने ही किया है, वे ऋषियों की भांति स्तुत्य हैं।''

इस प्रकार ईरानी और ग्रीक सम्पर्क से भारतीय व्यापार तो पनपा ही, उससे यहां की सामाजिक व्यवस्था और रहन-सहन पर भी कुछ कम गहरा प्रभाव नहीं पडा। निस्सदेह ग्रीकों ने भारतीय आचार-विचारों, वास्तु-भास्कर्य, मुद्रा-कला, आदि को प्रभावित किया। परन्तु वे स्वयं भारतीय संस्कृति के प्रभाव से वंचित न रह सके। धीरे-धीरे वे स्वयं भारतीय धर्म के शिकंजे में कस गये। शीघ्र ही उनके विचारों और धर्म में युगांतर हुआ। उनका प्रमुख नेता और शासक मिनान्दर स्वयं बौद्ध हो गया। लगभग तभी 'स्वात-कलश-लेख' के थियोदोर ने भी बौद्ध धर्म ग्रहण किया। हेलियोदोरस्, दीय का पुत्र, विदिशा के शुंग दरबार में तक्षशिला के ग्रीक राजा अन्तलिखित का ग्रीक राजदूत बन कर गया था। उसने भी भारतीय वैष्णव धर्म अंगीकार कर लिया और विष्णु के नाम पर एक स्तम्भ खडा कराया जो आज भी बेसनगर में खडा है। कार्ले दरीगृह के अभिलेख में दो ग्रीकों के क्रमश: सिहध्वज और धर्म नाम दिये हैं जिन्होंने भारतीय धर्म और नाम स्वीकार कर लिये थे। इससे सिद्ध है कि भारत ने केवल लिया ही नहीं, वरन् दूसरों को दिया भी और उससे भी अनेक बाहर की जातियां प्रभावित हुईं। अनेक बार उसने अपने विजेताओं को अपनी संस्कृति का उपहार देकर विजित बना डाला। परन्तु ग्रीकों का इस प्रकार भारतीय धर्मों में दीक्षित होना और उनकी बडी जनसंख्याओं का भारतीय समाज में खो जाना किसी प्रकार व्यर्थ न हुआ होगा। भारतीय सामाजिक व्यवस्था पर इसका प्रचुर और गहरा प्रभाव पडा। ग्रीकों का यह भारतीयीकरण अधिकांश में मिश्रित विवाहों का परिणाम था। योद्धा ग्रीक अपने साथ नारियां लेकर नहीं आये थे। इससे युद्धकाल और तत्पश्चात् के अपने शांतिकाल के गार्हस्थ्य जीवन में उन्हें भारतीय नारियों का ही सहारा था। भारत का विदेशों से यह छठी सदी ई. पू. से पहली सदी ई. पू. तक का संबंध भारतीय साहित्य के एक विशिष्ट काल-स्तर के समानान्तर है। यह साहित्य-स्तर सूत्रकाल का है। सूत्र सामाजिक आचार के

विधान-ग्रंथ थे। कुछ भारतीय चिन्तक इस विदेशी सम्मिश्रण को कुछ समय तक सन्त्रस्त देखते रहे, फिर उन्होने इसका प्रतिकार आरंभ किया। सम्मिश्रण कुछ तो शांत साधनो से और कुछ ग्रीक विजयो के फलस्वरूप अराजकता के कारण हुआ था। भारतीय चिन्तको में से कुछ ने समझा कि सामाजिक व्यवस्था का सबसे बुरा परिणाम अन्तर्विवाहो से होता है, इस कारण उन्होने अपने सूत्रग्रंथो में विवाह-पद्धति में आधारभूत परिवर्तन किये। वे जानते थे कि विजातियो के विवाह बालिग नारियो के साथ ही होते है, फिर उन्होने यह भी देखा कि संघर्ष के दिनो में पति का अपनी पत्नी की रक्षा कर सकना बहुसन्तानिक पिता की कन्या की रक्षा की अपेक्षा सरल है, तब उन्होने बाल-विवाह की व्यवस्था की। उनके विचार से बाल-विवाह से ही कन्याओ और फलतः समाज की रक्षा संभव थी। फिर भी सम्मिश्रण रोका न जा सका और ग्रीक सर्वथा भारतीय समाज में खो गये।

ग्रीको के बाद भारत मे शको की धारा आयी। शको ने अनेक केन्द्रो से चिरकाल तक भारत पर राज किया और उसकी राजनीतिक और सामाजिक व्यवस्था पर उन्होने अपने गहरे प्रभाव छोड़े। उनके केन्द्र थे—सिन्ध, तक्षशिला, मथुरा, उज्जैन और महाराष्ट्र। ग्रीको की ही भांति शको ने भी भारतीय समाज को एक नया रूप दिया और सदियो के अपने जीवन में जय-पराजय झेलते वे अपने विविध केन्द्रो में बने रहे। अन्त में वे भी अपनी विशेषताओ के साथ भारतीय जनता मे घुल-मिल गये। भारतीय संस्कृति को उनकी देन भी कुछ कम महत्व की नही है। अपने आगमन से ही उन्होने भारतीय भूमि को अपना समझा और भारतीय संस्कृति को शीघ्र अपना लिया। उनका नेता रुद्रदामन् तो पुष्यमित्र शुग के पश्चात् पहला नृपति था जिसने संस्कृत को राज-भाषा का स्थान दिया। यह स्थान उसे ब्राह्मण सातवाहन कुल के उत्कर्ष काल मे भी प्राप्त न हो सका था। शको ने सातवाहन कुल से विवाह-संबध स्थापित किये और अपने नाम भारतीय रखे। रुद्रदामन्, उषवदात (ऋषिभदत्त) आदि कुछ इसी प्रकार के भारतीय नाम हैं। मध्य एशियाई ऊंचे बूट और जाकेट पहने सूर्यमूर्ति की पूजा भारत मे शको ने ही प्रचलित की। पुराणो के अनुसार कृष्ण के पुत्र शाम्ब ने भारत में ही सूर्य का पहला मंदिर चन्द्रभागा के तीरे बनवाया। इस पहले मंदिर का शको के आदि भारतीय आवास सिन्ध में ही बनना कुछ अर्थ रखता है। उस स्थान मे शको का पहला उप-

सबंध में मार्क्सवादी दृरिष्टकोण शुद्ध वैज्ञानिक से किंचित् भिन्न है। शुद्ध वैज्ञानिक इतिहास जहां केवल घटनाओं के तारतम्य को समझा कर उनकी अंतिम व्याख्या कर उनसे पृथक् हो जाता है वहां मार्क्सीय इतिहासकार ऐतिहासिक निगमन और निष्कर्ष को काम की वस्तु मानता है। समाज की व्यवस्था आर्थिक कारणों से बदल कर मनुष्य के स्वभाव में भी परिवर्तन करती है। अब तक का समाज मनुष्य ने अपने सचेत प्रयास से बनाया है जो अमान्य अवश्य है इससे आगे वह उसे बदल डालने का प्रयत्न करेगा। उस प्रयत्न को सफल करने में इतिहास अपने इतिवृत्तक उदाहरणों से सहायता करता है। मार्क्सवादी 'कला कला के लिए' नहीं मानता, उसे मनुष्य के लिए मानता है। इससे वह इतिहास को भी कुछ हद तक उद्देश्यपरक मानता है परन्तु किसी मंजिल पर वह इस कारण इतिहास के स्तरों को उटकारता नहीं। इतिहास का प्रणयन वह भी नितान्त वैज्ञानिक ढंग से करता है।

उद्देश्यपरक इतिहास सर्वथा मार्क्सीय अथवा उपादेय ही नहीं होता। शुद्ध वैज्ञानिक रूप में इतिहास अन्तर्राष्ट्रीय होता है। राष्ट्रीय इतिहास अवैज्ञानिक और अशुद्ध है। जिस प्रकार राष्ट्रीय औषधि, राष्ट्रीय रसायन, राष्ट्रीय विज्ञान नहीं हो सकते, वैसे ही राष्ट्रीय इतिहास भी नहीं हो सकता। जाति की अखण्डता जितनी असत्य है, इतिहास की राष्ट्रीयता भी उतनी ही अयथार्थ है। इतिहास राष्ट्र की संकुचित सीमाओं को सहज ही पार कर जाता है। जहां पर इतिहासकार राष्ट्रीय दृरिष्टकोण से इतिहास का प्रणयन करता है, वहां वह उसकी घटनाओं और व्यक्तियों से राग-द्वेष करने लगता है। उसके सामने वास्तव में इतिहास नहीं, राष्ट्र और राष्ट्रीय उपादेयता को दृरिष्ट में रख वह इतिहास की घटनाओं को रूप-रंग देता रहता है। उसके लिए इतिहास एक राजनीतिक उद्देश्य का पूरक हो जाता है, जैसा कि वह नेपोलियन, नीरो, बिस्मार्क, हिटलर के हाथ में हो गया था। इसका अर्थ यह नहीं है कि इन व्यक्तियों ने इतिहास की रचना की, वरन् यह कि राष्ट्र को दृरिष्ट में रख जो उन्होंने इतिहास के आकड़ों से राष्ट्रीयता को जगाया तो वह भयावह हो गयी और उसने कालान्तर में अन्य राष्ट्रों को उखाड़ फेंकने का प्रयत्न किया। इतिहास के उदाहरणों का उन्होंने दुरुपयोग किया। मार्क्सवाद के क्षेत्र और दृरिष्टकोण अन्तर्राष्ट्रीय हैं, इससे उसकी ऐतिहासिक व्यवस्था में इतिहास की वैज्ञानिकता विच्छृंखल अथवा दूषित नहीं होने पाती। परन्तु राष्ट्रीय

दृष्टिकोण से लिखे जाने वाले इतिहास में अपने-पराये की मनोवृत्ति का उठना स्वाभाविक है। इस प्रकार के इतिहास में अपनी पराजय की कथा कम अथवा नहीं मिलती, प्राय: विजयों की हीं होती है, या पराजय को विजय से भी स्पृहणीय बना दिया जाता है। भारतीय पुराण प्राय: इसी दृष्टिकोण से लिखे गये हैं, इसी कारण उनमें सिकन्दर के आक्रमण और विजय तथा कुषाण-राजवंश का कोई हवाला नहीं मिलता। देमेत्रियस ने पाटलिपुत्र तक जीत लिया था, इस नाते ग्रीक इतिहासकार उसे 'भारत का राजा' (Rex Indorum) कहते हैं, परन्तु सिवा गार्गी-संहिता (ज्योतिष-ग्रंथ) के 'युगपुराण' के उसका अन्य पुराणों में हवाला नहीं मिलता। शक-पह्लवों के पांच-सात कुलों ने भारत के अनेक बाह्य और आभ्यन्तर केन्द्रों में राज किया था, परन्तु उनका हवाला भी नहीं के बराबर है और यदि इनके सिक्के, अभिलेख, आदि उपलब्ध न होते तो हम उन्हें जान भी न सकते। प्रथम सदी ई पूर्व के लगभग शक अम्लाट के आक्रमण के पश्चात् मगध और उसकी राजधानी की जो दयनीय दशा हो गयी थी, उसका वर्णन भी किसी पुराण ने नहीं किया है। यह चूंकि विदेशी द्वारा पराजित राष्ट्र की दशा थी, इसका उल्लेख साधारणतया पुराणों में नहीं किया गया। गार्गी-संहिता के 'युगपुराण' को छोड शेष सारे पुराण इस प्रसंग पर मूक हैं।

इसका अर्थ सर्वथा यह भी नहीं कि राष्ट्रीय इतिहास किसी स्थल पर वैज्ञानिक नहीं होता। अनेक स्थलों पर उसमें सत्य की स्तुति निर्भयता से हो जाती है। विष्णु-पुराण गुप्तकालीन है। समुद्रगुप्त की असुरविजयी प्रणाली से संतप्त होकर पुराणकार ने राम का प्रसंग खडा कर कहा है—"मैंने यह इतिवृत्त प्रस्तुत किया है। भविष्य में इन राजाओं का अस्तित्व संदिग्ध होकर वैसे ही विवादास्पद हो जायगा जैसे आज राम और अन्य महान् व्यक्तियों का हो गया है। सम्राट् काल के प्रवाह में पड कर भुनी हुई ख्यातें बन गये—वे सम्राट्, जिन्होंने सोचा था और जो सोचते हैं कि 'भारत मेरा है।' साम्राज्यों को धिक्कार है! सम्राट् राघव के साम्राज्य को धिक्कार है!" इस प्रकार की वैज्ञानिक आलोचना के जहां-तहां पुराणों में भी दर्शन हो जाते हैं। राष्ट्रीय इतिहास हर्ष के पंचवर्षीय दान को प्रथम देगा, उसकी प्रशंसा करेगा। उस दान की जो जनता के श्रम का परिणाम था, जिसे जनता नंगे-भूखे रह कर, राह में सुरक्षा के अभाव में लुट-लुट कर प्रस्तुत करती थी और जिसे वह अनुत्तरदायी हर्ष स्वार्थ और प्रदर्शन में लुटा देता

था! राष्ट्रीय इतिहास की बुनियाद का ही यह फल है कि अतिस्त्रीगामी विनाशी पृथ्वीराज युद्ध से भागता हुआ सरस्वती के तट पर मारा जाकर भी अमर है और नरपुंगव जयचन्द्र अपनी मुट्ठी भर सेना के साथ अस्सी वर्ष की बहोती में चन्दावर के मैदान में शहीद होकर भी कायरता और देशद्रोहिता का प्रतीक बना हुआ है। इतिहास की राष्ट्रीयता पर यह विकट व्यंग्य है, अमोघ और अमिट।

यह दोष कुछ भारतीय ही नहीं है। पूर्वाग्रह से विकृत अनेक इतिहासों का निर्माण हुआ है। भारतीय इतिहास विज्ञान को अपनी खोजों से परिपूर्ण करके भी स्वयं 'स्मिथ' अलीक न रह सके और अपने इतिहासों में उन्होंने विजयी जाति के शासकों की मनोवृत्ति दर्शायी। ईरानी दरबार का पांचवीं सदी ई. पू. का ग्रीक राजदूत हेरोदोतस भारत से आये "दो पूछों वाले सिंह" का उल्लेख करता है। उसके इतिहास की सत्यता अनृत के व्यंग्य पर पहुंच जाती है जब वह कहता है कि हिमालय में जो स्वर्ण-सिकता निकलती है और जिसे भारतीय गाड़ियों पर लाद-लाद कर ले जाते हैं, उसे भूमि खोद-खोद कर दीमकें निकालती हैं जो लोमड़ी की ऊंचाई की होती हैं! रोम का इतिहास लिखने वाला लिवी स्वयं पक्षपात से नहीं बच सका। उसकी अवैज्ञानिकता का मुख्य कारण उसकी राष्ट्रीयता है। लिवी मेधावी है, देशप्रेमी है, साहित्यिक है, उसकी लेखनी में जादू है। इतिहास को भी वह साहित्य की भांति लिखता है और उसमें रस का संचार करता है, परन्तु इतिहास-विज्ञान की दृरिष्टि से वह असफल है। लिवी इतिहासकार पीछे है, रोमन पहले। इस कारण रोम की अनेक कुरीतियों, अनेक दुर्बलताओं, को वह क्षमा कर देता है। जो रोमन पराजयें इतिहाससिद्ध हैं उनको भी वह विजयों में बदल देता है। प्रत्येक रोमन कृत्य का वह अनुमोदन करता है यदि वह रोम के अर्थसाधन में सपन्न हुआ है, चाहे वह अत्यन्त अनुचित ही क्यों न रहा हो। जब-जब रोम का रोमेतर राष्ट्रों से संघर्ष हुआ है उसके वर्णन में वह रोम पक्षवर्ती हो गया है, यद्यपि रोमन-रोमन के संबंध में उसका पक्ष सत्य और न्याय्य है। लिवी आलोचक की दृरिष्टि से सर्वथा अनभिज्ञ नहीं, परन्तु वैज्ञानिक तरीके को—राष्ट्रीय दृरिष्टिकोण रखने के कारण—वह समझ ही नहीं पाता। 'अहं' (Subjective element) और रोम की भावना उसमें अधिक है जो उसके दृरिष्टिकोण को विकृत कर देती है। उसमें धार्मिक भावना भी है जो स्थान-स्थान पर प्रकट होकर

उसके विचारों को दूषित कर देती है। परन्तु जो उसे अत्यन्त अवैज्ञानिक बना देती है वह है उसके भीतर राष्ट्र-दृष्टि की पैठ।

इतिहास की भौगोलिक सीमाएं नहीं हैं। उसके प्रति इतिहासकार का दृष्टिकोण सार्वभौमिक होना उचित है। इतिहास की सामग्री केवल पुस्तकीय अध्ययन की वस्तु नहीं। उसकी उपादेयता भी है और राष्ट्र तथा राष्ट्रीयों के चरित्र-निर्माण में उसका प्रयोग किया जा सकता है। देश और राष्ट्र-प्रेम बुरा नहीं, परन्तु उसके कार्य के लिए इतिहास की शृंखला को दूषित करना बुरा है। देश के बच्चों के चरित्र-गठन के लिए इतिहास के उदात्त-व्यक्तियों के चरित चुने जा सकते हैं। उनका चरित गाया जा सकता है, रामायण-महाभारत की भांति। परन्तु उस वीरगाथा को इतिहास नहीं कहा जा सकता। घटना शृंखला की कड़ी है और हटायी नहीं जा सकती। फिर उदात्त चरित के लिए जब हम इतिहास के एक प्रसंग को अलग कर चरितनिर्माण के अर्थ फिर से संगठित करते हैं तब उसके एक स्थल पर अधिक जोर देते हैं, दूसरे को दबा देते हैं। इस प्रकार का इतिहास, इतिहास नहीं, राष्ट्र की सुविधाओं के लिए प्रस्तुत राजनीतिक संकलन है। कुछ अंशों में वह स्तुत्य भी है। परन्तु उसे इतिहास की संज्ञा प्रदान करना अनुचित और दोषपूर्ण दोनों है। इतिहास इतिवृत्त है, अतीत में घटी हुई घटना, जिसका इतिहासकार ऋषिवत् दर्शन कर पुनरुद्धार करता है और जिसे वह शुद्ध वैज्ञानिक रूप से हमारे सामने प्रस्तुत करता है। ऐसा इतिहासकार स्तुत्य है, उसका इतिहास स्तुत्य है।

अवसर वे कभी न खोते थे और बार-बार हार कर भी वे प्रयत्न न छोड़ते। सर्वत्र विदेशियों में विवाह करने से उनकी नस्ल शक्तिमान् होती रहती थी। अवसर से उन्होंने सदा लाभ उठाया।

भारतीयों के हारने और विदेशियों के जीतने के संक्षेप में निम्न-लिखित कारण थे:

१. भारतीयों में वर्ण-व्यवस्था की जकड़।
२. अपनी भूलों से और दूसरों से न सीखने की प्रवृत्ति।
३. जीवन-साधनों की सुविधा से उत्पन्न प्रमाद।
४. राष्ट्रीयता और देशप्रेम का अभाव।
५. छोटे राज्यों की बहुलता, उनकी फूट और गणराज्यों का दमन।
६. सैन्य-संगठन और सैन्य-संचालन की दुर्बलताएं।
७. सुअवसर से लाभ उठाने का अभाव।
८. धार्मिक उत्तेजना की कमी और बौद्ध-जैनादि धर्मों की अहिंसक नीति।
९. युद्ध संबंधी नयी खोजों का अज्ञान।
१०. विजेताओं में ऊपर लिखे दुर्गुणों का अभाव।

: ९ :

# विक्रमादित्यों की परम्परा

विक्रमादित्यों की एक परम्परा रही है—ऐसे जननायकों की जिन्होंने भारत से विदेशी सत्ता के निष्कासन में प्रयास किया। भारतीय इतिहास की परम्परा में प्रमाणतः यह सिद्ध है कि जिस भारतीय राजा ने इस––'विक्रमादित्य'—विरुद को धारण किया है, उसका संबध स्वदेश में विदेशी सत्ता के विरुद्ध आन्दोलन से अवश्य रहा है। यह संभव है कि किसी जननायक ने इस प्रकार के आन्दोलन में योग देकर भी यह विरुद धारण न किया हो, परन्तु इसमें संदेह नहीं कि विरुद धारण करने वालों में से संभवतः कोई ऐसा नहीं जिसने इस राष्ट्रीय यज्ञ में सहयोग न दिया हो। ये आदित्य (सूर्य) का पराक्रम धारण करते थे और जिस प्रकार सूर्य तिमिर का नाश करता है, उन्होंने भारत के शत्रुओं का नाश किया।

इस प्रकार के विक्रमादित्यों की संख्या कम से कम पांच रही है—(१) विक्रमादित्य (आदि) ५७-५६ ई. पू. में विक्रम संवत् के प्रतिष्ठाता, (२) चन्द्रगुप्त (द्वितीय) विक्रमादित्य (गुप्तकुलीय)—ल. ३७५-४१४ ई. (३) स्कन्दगुप्त विक्रमादित्य—ल. ४५५-४६७ ई., (४) मालवा का यशोधर्मन् (ल. ५३२-३३ ई.), और रेवाड़ी का हेमचन्द्र विक्रमादित्य (ल. १५५६ ई.)। इनके अतिरिक्त कुछ लोग विक्रमादित्यों में चालुक्य-विक्रमादित्यों की भी गणना करते हैं, परन्तु प्रमाणत वे भ्रम में हैं क्योंकि जहां पारम्परिक 'विक्रमादित्य' विरुद मात्र है, चालुक्यों के विक्रमादित्य व्यक्तिसंज्ञक अर्थात् नाम हैं और इसी कारण इतिहास में उन्हें विक्रमादित्य प्रथम से षष्ठम् तक गिनना पड़ा है। अस्तु।

इनमें से अन्य तो काल-गणना और कीर्त्यादि में स्पष्ट और निश्चित हैं, केवल आदि विक्रमादित्य का इतिहास अत्यन्त संन्दिग्ध और धूमाच्छादित है। इसमें तो कोई संदेह नहीं कि चन्द्रगुप्त

(द्वितीय) विक्रमादित्य से पूर्व यदि सचमुच कोई विक्रमादित्य हुआ, तो वह प्रथम शती ई. पू. में ही हुआ और उसने विख्यात विक्रम संवत् चलाया। इस आदि विक्रमादित्य का इतिहास निस्संदेह रहस्यमय है, प्रायः अनुद्घाटित।

अनेक बार संदेह किया गया है कि इस नाम का कोई राजा वस्तुतः प्रथम शती ई. पू. में हुआ भी। यह संदेह विशेष कर और जोर पकड़ जाता है जब हम यह देखते हैं कि स्वयं उस विक्रम-संवत् का पहला प्रयोग नवीं सदी ईस्वी में चाहमान (चौहान) राजा चण्डमहासेन ने किया है। यह लेख—"वसु नव (अ) ष्टौ वर्षा गतस्य कालस्य विक्रमादित्यस्य"—(वसु=८, नव ९, अष्ट=८) ८९८ विक्रम-संवत् तदनुकूल ८४१ ई. का है, जो धौलपुर से मिला है (Indian Antiquary, खण्ड १९, पृ. ३५)। "यह संदेह सर्वथा अग्राह्य नहीं है विशेष कर जब हमें इतने प्रतापी राजा के कोई पुरातात्विक चिह्न—शिलालेख, स्तम्भलेखादि—प्राप्त नहीं। यद्यपि इस समस्या का समाधान भी है।" प्रथम शती ईस्वी पूर्व का काल अत्यन्त डावाडोल था। उत्तर भारत में नितान्त उथल-पुथल मची थी। कुछ आश्चर्य नहीं जो तत्कालीन ऐतिहासिक सामग्री, जिस पर हम इस विक्रमादित्य के अस्तित्व का आधार रख सकते, बिसर अथवा नष्ट हो गयी हो। हम इस बात को नहीं भूल सकते कि जनश्रुति के साथ-साथ ही ऐतिहासिक अनुश्रुति भी किसी विक्रमादित्य के प्रथम शती ई. पू. में होने के पक्ष में है। डा. स्तेन कोनो और डा. काशीप्रसाद जायसवाल दोनों ने इस विक्रमादित्य का ऐतिह्य स्वीकार किया है (Problems of Saka and Satavahana History—*J. B. O. R. S*)। भारतीय साहित्य की परम्परा भी इस दृष्टिकोण का सर्वथा समर्थन करती है। जैन-संस्कृत-प्राकृत—तीनों साहित्यों में उसका उल्लेख हुआ है। सातवाहन (शालिवाहन) हाल की प्राकृत सतसई गाथा-सप्तशती में विक्रमादित्य का उल्लेख हुआ है—"संवाहरणसुहरसतोसिएण देन्तेण तुह करे लक्खं। चलणेण विक्कमाइच चरिअमणुसिक्खिअं तिस्सा।" हाल को द्वितीय सदी ईस्वी से पीछे नहीं रखा जा सकता, संभवतः वह प्रथम सदी ईस्वी का ही है। स्पष्ट है कि वह विक्रमादित्य के समय से प्रायः तीन सदियों के भीतर ही हुआ और उसके विक्रमादित्य-संबंधी निर्देश की अवहेलना नहीं की जा सकती। हाल के अतिरिक्त कश्मीरी कवि गुणाढ्य ने भी अपने पैशाची-प्राकृत ग्रंथ बृहत्कथा में उस विक्रमादित्य का उल्लेख किया है। गुणाढ्य और हाल समकालीन थे। बृहत्कथा तो अब उप-

लब्ध नहीं, परन्तु सोमदेव भट्ट द्वारा उसका संस्कृत रूपान्तर कथासरित्सागर के नाम से आज भी उपलब्ध है। इसमें राजा विक्रमसिंह की कथा लम्बक ६, तरंग १, में वर्णित है। अतः, चूंकि प्रथम सदी ई. पू. विक्रमादित्य के जीवन-काल से दो सदियों के भीतर लिखे जाने वाले दो ग्रंथों में उसका उल्लेख मिलता है, उसके ऐतिहासिक व्यक्तित्व में संदेह करना अवैज्ञानिक होगा, विशेष कर जब हमारी जैनादि अन्य अनुश्रुतियों का इस संबंध में सर्वथा ऐक्य है। इस बात को न भूलना चाहिए कि जिन महापुरुषों के प्रमाण इस विक्रमादित्य के संबंध में ऊपर दिये गये हैं, वे दोनों—हाल और गुणाढ्य—अन्य विक्रमादित्यों के पूर्ववर्ती हैं। इससे यह भी नहीं कहा जा सकता कि उन्होंने भ्रमवश पिछले विक्रमादित्यों की अनुश्रुतियों को ही आदि विक्रमादित्य के साथ जोड़ दिया है।

अब तो इसमें संदेह नहीं कि विक्रमादित्य नाम का कोई प्रतापी व्यक्ति प्रथम सदी ई. पू. में विद्यमान था, यद्यपि इसमें संदेह हो सकता है कि विक्रमादित्य उसका विरुद था या संज्ञा थी। साधारणतया यह विरुद-सा लगता है और बाद के राजाओं ने इसे धारण भी विरुद के ही रूप में किया। डा. जायसवाल ने आंध्र-सातवाहन कुल के गौतमीपुत्र श्री शातकर्णि को ही विक्रमादित्य माना है। उन्होंने शकों के विरुद्ध दो विजयों का उल्लेख किया है—(१) गौतमीपुत्र द्वारा नहपाण की, और (२) मालवों द्वारा शकों की। इसमें नं. २ मान लेने में तो शायद किसी को आपत्ति न होगी, परन्तु नं. १ को स्वीकार करना कठिन है। पहले तो यही संदिग्ध है कि गौतमीपुत्र श्री शातकर्णि और क्षहरात क्षत्रप नहपाण समकालीन थे। यदि हम ऐसा मान भी लें, जो कई अन्योन्याश्रयन्यासों से संभव भी है, तो यह स्वीकार करना कठिन होगा कि ये प्रथम सदी ई. पू. में थे। फिर यदि विक्रम सातवाहन होता तो निस्संदेह हाल उसे अपना पूर्वज घोषित करने में न चूकता। दूसरी महत्व की बात यह है कि शातकर्णि का विरुद 'विक्रमादित्य' नहीं था। फिर यह भी है कि विक्रम-संवत् का प्रयोग शातकर्णि के वंशज नहीं करते। भला यह कैसे संभव था कि जिसने इतनी बड़ी विजय के स्मारक में 'विक्रम-संवत्' चलाया, उसका प्रयोग स्वयं उसके वंशज अपने अभिलेखों में न करें? उस संवत् का उपयोग क्या था और उसका प्रयोग किसके लिए उपयुक्त था? कुषाणराज कनिष्क द्वारा चलाये शक संवत् का प्रयोग स्वयं वह और उसके वंशधर निरंतर करते हैं। इसी प्रकार गुप्त सम्राट् भी मालव संवत् के

साथ ही साथ अपने राज्यकाल और अपने पूर्वज चन्द्रगुप्त प्रथम के चलाये गुप्त-संवत् (३१९-२० ई.) का प्रयोग (गुप्त-काले गणनां विधाय) बराबर अपने लेखों में करते हैं। इस कारण गौमतीपुत्र श्री शातकर्णि को विक्रमादित्य मानना युक्तिसंगत नहीं।

फिर यह विक्रमादित्य कौन था?

इस प्रश्न का उत्तर प्रमाणतः इस उत्तर से भी संबंध रखता है जो निम्नलिखित प्रश्न का होगा—वह विजय कौन-सी थी जिसके स्मारक में विक्रम-संवत् प्रचलित किया गया? गौतमीपुत्र श्री शातकर्णि की नहपान वाली विजय अनेक प्रमाणों से अयुक्तियुक्त और अप्रासंगिक होने के कारण इस प्रश्न पर प्रकाश नहीं डाल सकती। फिर ई. पू. प्रथम सदी की एक ही विजय है जो शकों के विरुद्ध हुई और जिसके स्मारकस्वरूप यह संवत् प्रचलित किया जा सका होगा—वह थी शकों के विरुद्ध मालवों की विजय। मालवों ने शकों को निकाल कर वहां अपने मालव-गण की स्थापना की और उसी के नाम पर प्राचीन अवन्ति देश का मालवा नाम रखा। यह घटना प्रथम सदी ई. पू. की है और इसी के स्मारक में उन्होंने संभवतः विक्रम-संवत् चलाया जिसकी प्रारम्भिक तिथि अवन्ति में मालव-गण की स्थापना की तिथि होने के कारण (मालवगणस्थित्या) यह मालव-संवत् भी कहलाया। विक्रम-संवत् उसका नाम दो कारणों से हो सकता है: (१) या तो 'विक्रम' का संबंध व्यक्ति विशेष से न होकर 'शक्ति', 'विक्रम्', 'पराक्रम' से हो, जिसकी प्रतिष्ठा शकों के अवन्ति से निष्कासन और वहां मालवों की प्रतिस्थिति से हुई (जैसा डा. जायसवाल ने माना है—आखिर स्कन्दगुप्त का एक विरुदान्तर 'क्रमादित्य' भी है); या (२) उसका यह नाम मालव जाति के किसी प्रमुख नेता के नाम से संबंध रखता हो। इनमें प्रथम को स्वीकार करना कठिन इस कारण हो जाता है कि उस दशा में प्रथम सदी ईस्वी के हाल-गुणाढ्य के विक्रमादित्य-संबंधी निर्देश निरर्थक हो जाते हैं। इससे दूसरा कारण ही यथार्थ जान पड़ता है।

अब प्रश्न यह है कि मालवों और शकों का संघर्ष कब और कैसे हुआ? पंजाब के अराजक गणतंत्रों में मालव और क्षुद्रक मुख्य थे। ३२६ ई. पू. में मालवों ने सिकन्दर को भारी खतरे में डाल दिया था और संभवतः उन्हीं से वाणविद्ध होकर वह बाबुल में मरा भी। उनका अराजक गणतंत्र संभवतः हजार वर्ष जीवित रहा। उनके नगर चिनाब और झेलम के तट पर फैले हुए थे और उनकी राजधानी रावी

प्रमाणित है। चूंकि व्यक्ति विशेष का प्रभुत्व गणतंत्र मे नही था, इससे शायद आरंभ मे यह संवत् विक्रम संवत् न कहला कर गण के नाम पर मालव-संवत् कहलाया। परन्तु जब गण की स्वतंत्रता नष्ट हो गयी, उसका नाम लोगो को विस्मृत हो गया, तब उसके सेनापति-मुखिया भर की याद उन्हे बनी रही जिसका नाम उन्होने उस संवत् के साथ कालान्तर मे जोड़ दिया। यह सहज ग्राह्य है कि पहले विक्रम-संवत् प्रायः नौ सौ वर्षों तक केवल मालव (अथवा कृत) सवत् के नाम से क्यो चला और विक्रम का संपर्क इस सवत् से इतने बाद क्यो हुआ?

इस प्रकार आदि विक्रमादित्य मालवो का प्रतिनिधि सामरिक प्रमाणित होता है, जिसने शको को हरा कर देश से बाहर निकाल दिया। सारा पश्चिमी भारत—सौराष्ट्र (काठियावाड), गुजरात, अवन्ती (मालवा)—तब शको की शक्ति से आक्रान्त था। शक हाल ही के विजयी थे और उनकी प्रभुता देश को सलती थी। इस विक्रमादित्य ने भारत मे उनको हरा कर एक परम्परा की नीव डाली, जिसे आगे आने वाले विक्रमादित्यो ने पाला और निबाहा। आदि विक्रमादित्य नाम पिछले भारतीय विजेताओ का विरुद बन गया, विदेशी संघर्ष मे उज्ज्वल प्रतीक, जिसे चन्द्रगुप्त द्वितीय से लेकर मुगलकालीन हेमचन्द्र तक ने गौरव के साथ धारण किया और विदेशी प्रभुता का नाश करने मे अपनी शक्ति और निष्ठा का योग दिया।

चन्द्रगुप्त द्वितीय चौथी सदी ईस्वी मे दूसरा विक्रमादित्य हुआ। इसके पहले शक भारत मे अपने पाच केन्द्र बना चुके थे—सिन्ध, तक्षशिला, मथुरा, मालवा और महाराष्ट्र मे। इनके बाद कुषाणो के आक्रमण हुए, परन्तु उनके अपकर्ष काल मे भारशिव नागों ने उनसे शक्ति छीन कर काशी मे दस अश्वमेध किये थे। बचे-खुचे पश्चिमी शको और कुषाणो को चन्द्रगुप्त के पिता समुद्रगुप्त ने ही सीमाप्रान्त और काबुल मे खदेड़ दिया था (दैवपुत्रशाहानुशाहिशकमुरण्ड—प्रयागस्तम्भ का लेख), फिर भी चन्द्रगुप्त को ही उनसे विशेष रूप में लोहा लेना पड़ा। चन्द्रगुप्त यशस्वी पिता का उदात्त पुत्र था और पिता ने उसे अपना उत्तराधिकारी नियत भी किया था, जैसा एक अभिलेख के 'तत्परिगृहीतः' पद से स्पष्ट है, परन्तु परम्परा के अनुसार राज्य बड़े भाई रामगुप्त को मिला।

जान पड़ता है कि चन्द्रगुप्त को युवावस्था मे ही शको से शत्रुता

के तट पर थी। सिकन्दर के साथ मुठभेड़ के बाद कुछ राजनीतिक कारणों से उन्होने अपना मूल निवास छोड़ दिया और निरापद भूमि की खोज में वे दक्षिण की ओर बढ़ चले। प्राय. १५०-१०० ई. पू. में हम मालवों को उनके नये आवास पूर्वी-राजपूताना में प्रतिष्ठित पाते हैं, जैसा करकोट नगर (जयपुर राज्य) के उनके सिक्कों से प्रमाणित है (कनिंघम, A. S. R, खण्ड १४, पृ. १५०)। इसी समय शकों ने भारत पर आक्रमण कर सौराष्ट्र, गुजरात और अवन्ति देश पर अधिकार कर लिया। कुछ असभव नहीं, मालवों में भी इनकी छोटी-मोटी लड़ाइयां हुई हों। आखिर पतंजलि ने अपने महाभाष्य में मालव-क्षुद्रकों की एक सम्मिलित विजय का हवाला दिया ही है, फिर धीरे-धीरे पश्चिमी भारत पर शकों का प्रभुत्व जम गया।

परन्तु मालवों ने भी शकों का पीछा न छोड़ा। उनके आधार की ओर वे निरतर बढ़ते ही गये। ५८ ई. पू. के लगभग अजमेर के पीछे से निकल कर मालव अवन्ति की ओर बढ़ चले थे और वहां उन्हें विदेशी शकशक्ति से लोहा लेना पड़ा। लड़ाई जरा जम कर हुई क्योंकि एक ओर स्वतंत्रताप्रिय मालव थे तो दूसरी ओर अवन्ति के शक, जो पार्थवराज मज्ददात द्वितीय के क्रोध से भागे हुए थे। भारत से बाहर उन्हें मृत्यु से सामना करना था, इससे वे जम कर लड़े। परन्तु मालव विजयी हुए और उन्होने शकों को भारत से निकाल बाहर किया और स्वयं वे उस अवन्ति प्रदेश मे प्रतिष्ठित हुए। यह प्रदेश मालवों के सबंध से मालवा कहलाया और इसी विजय के स्मारक में उन्होने सिक्के ढाले, सम्वत् चलाया, जिसका नाम मालव अथवा विक्रम सवत् हुआ। आज हम दो हजार वर्षों से इस सवत् का उपयोग करते आये हैं। गुप्तों ने मालवों की स्वतंत्रता नष्ट कर दी, परन्तु स्वयं वे मालव-सम्वत् का प्रयोग करते रहे। इसी मालव-गण के मुखिया के नाम पर संभवतः विक्रम-सवत् का नाम पड़ा। इसमें सदेह नहीं कि मालव-गण अराजक था, फिर भी समय-समय पर वे अपना सेनापति चुना करते थे। अनेक बार मालव क्षुद्रक दोनों गणों ने अपना सम्मिलित सेनापति चुना था। कुछ आश्चर्य नहीं कि विक्रम इसी प्रकार का मालव सेनापति रहा हो, जिसने शकों के निष्कासन में विशेष तत्परता दिखायी हो। निस्सदेह यह कहना कठिन है कि 'विक्रम' व्यक्ति नाम था या विरुद। कुछ भी हो, इसे मानने में आपत्ति न होनी चाहिए कि विक्रम मालव था और शकों की शक्ति क्षीण करने में उसने साहस दिखाया था—यह भारतीय साहित्य की अनुश्रुतियों से

प्रमाणित है। चूंकि व्यक्ति विशेष का प्रभुत्व गणतंत्र में नहीं था, इससे शायद आरंभ में यह संवत् विक्रम संवत् न कहला कर गण के नाम पर मालव-संवत् कहलाया। परन्तु जब गण की स्वतंत्रता नष्ट हो गयी, उसका नाम लोगों को विस्मृत हो गया, तब उसके सेनापति-मुखिया भर की याद उन्हें बनी रही जिसका नाम उन्होंने उस संवत् के साथ कालान्तर में जोड़ दिया। यह सहज ग्राह्य है कि पहले विक्रम-संवत् प्रायः नौ सौ वर्षों तक केवल मालव (अथवा कृत) संवत् के नाम से क्यों चला और विक्रम का सम्पर्क इस संवत् से इतने बाद क्यों हुआ?

इस प्रकार आदि विक्रमादित्य मालवों का प्रतिनिधि सामरिक प्रमाणित होता है, जिसने शकों को हरा कर देश से बाहर निकाल दिया। सारा पश्चिमी भारत—सौराष्ट्र (काठियावाड), गुजरात, अवन्ती (मालवा)—तब शकों की शक्ति से आक्रान्त था। शक हाल ही के विजयी थे और उनकी प्रभुता देश को खलती थी। इस विक्रमादित्य ने भारत में उनको हरा कर एक परम्परा की नींव डाली, जिसे आगे आने वाले विक्रमादित्यों ने पाला और निबाहा। आदि विक्रमादित्य नाम पिछले भारतीय विजेताओं का विरुद बन गया, विदेशी संघर्ष में उज्ज्वल प्रतीक, जिसे चन्द्रगुप्त द्वितीय से लेकर मुगलकालीन हेमचन्द्र तक ने गौरव के साथ धारण किया और विदेशी प्रभुता का नाश करने में अपनी शक्ति और निष्ठा का योग दिया।

चन्द्रगुप्त द्वितीय चौथी सदी ईस्वी में दूसरा विक्रमादित्य हुआ। इसके पहले शक भारत में अपने पांच केन्द्र बना चुके थे—सिन्ध, तक्षशिला, मथुरा, मालवा और महाराष्ट्र में। इनके बाद कुषाणों के आक्रमण हुए, परन्तु उनके अपकर्ष काल में भारशिव नागों ने उनसे शक्ति छीन कर काशी में दस अश्वमेध किये थे। बचे-खुचे पश्चिमी शकों और कुषाणों को चन्द्रगुप्त के पिता समुद्रगुप्त ने ही सीमाप्रान्त और काबुल में खदेड़ दिया था (दैवपुत्रशाहानुशाहिशकमुरुण्ड—प्रयागस्तम्भ का लेख), फिर भी चन्द्रगुप्त को ही उनसे विशेष रूप से लोहा लेना पड़ा। चन्द्रगुप्त यशस्वी पिता का उदात्त पुत्र था और पिता ने उसे अपना उत्तराधिकारी नियत भी किया था, जैसा एक अभिलेख के 'तत्परिगृहीतः' पद से स्पष्ट है, परन्तु परम्परा के अनुसार राज्य बड़े भाई रामगुप्त को मिला।

जान पड़ता है कि चन्द्रगुप्त को युवावस्था में ही शकों से शत्रुता

ठाननी पड़ी थी। इस घटना का वर्णन मुद्राराक्षस के रचयिता विशाखदत्त के नाटक देवीचन्द्रगुप्तम् में मिलता है। यह नाटक तो आज हमें उपलब्ध नहीं, परन्तु इसके अनेक लम्बे अवतरण रामचन्द्र और गुणचन्द्र के नाट्यदर्पण में सुरक्षित हैं। इससे जान पड़ता है कि समुद्रगुप्त का ज्येष्ठ पुत्र और चन्द्रगुप्त द्वितीय का बड़ा भाई रामगुप्त कायर था। जब वह अपने असाधारण विजेता पिता समुद्रगुप्त के सिंहासन पर बैठा, तब कुचले राजाओं—विशेष कर शकों—ने फिर सिर उठाया। उनके सम्मिलित संघ ने रामगुप्त को इतना संत्रस्त कर दिया कि उसने उनके घृणित प्रस्ताव तक को स्वीकार कर लिया। उनका प्रस्ताव यह था कि रामगुप्त सन्धि की अन्य शर्तों के साथ एक शर्त यह भी मान ले कि वह अपनी सुन्दरी रानी ध्रुवस्वामिनी को शकपति को अर्पण कर दे। चन्द्रगुप्त अत्यन्त तरुण था। उससे यह सह्य न हो सका। इसके अतिरिक्त उससे ध्रुवस्वामिनी ने अपनी मानरक्षा की प्रार्थना भी की। चन्द्रगुप्त ने उसकी रक्षा का भार अपने ऊपर ले शकपति को कहला भेजा कि ध्रुवस्वामिनी उसके शिविर में आ रही है और जब शकपति रानी के स्वागत में आपान, नृत्यादि से खुशियां मना रहा था, ध्रुवस्वामिनी के छद्मवेश में स्वयं चन्द्रगुप्त ने वहां पहुंच कर उसे मार डाला। पश्चात् रामगुप्त के सिंहासन पर बैठ उसने उसकी पत्नी ध्रुवस्वामिनी से भी विवाह कर लिया। इस कहानी की पुष्टि अनेक अन्य प्रमाणों से भी होती है। हर्षचरित, उस पर शंकरार्य की टीका, भोज के शृंगारप्रकाश, अमोघवर्ष के संजन-पत्राभिलेख और मजमालुत तवारीख, सभी ने इस प्रसंग का सीधा-तिरछा उल्लेख किया। हर्षचरित में तो स्पष्ट वर्णन है—''आरिपुरे च परकलत्रकामुकं कामिनीवेषगुप्तश्चन्द्रगुप्तः शकपतिमशातयत्।'' इसी रहस्य का उद्घाटन नाटककार ने देवीचन्द्रगुप्तम् (ऐसा नाटक जिसमें चन्द्रगुप्त ने देवी, अर्थात् रानी, का वेष धारण किया) में किया है।

गद्दी पर बैठने के बाद चन्द्रगुप्त को गुप्त साम्राज्य के सारे साधनों के साथ विदेशी शकों का सामना करने की सुविधा मिली। शकों ने ध्रुवस्वामिनी को मांग कर शालीन गुप्तकुल की जो अवमानना की थी, उसका कांटा तो चंद्रगुप्त के मर्म में चुभा ही था, उनका मातृभूमि पर शासन भी उसके लिए कुछ कम पीड़ा की बात न थी। उसने उनके विरुद्ध अभियान करने की ठानी। परन्तु शकों पर चढ़ाई करना कुछ हंसी खेल न था। उनकी शक्ति दुर्जेय थी और इस शक्ति का केन्द्र थी उज्जयिनी, यथार्थतः पश्चिम में उज्जयिनी और उत्तर-पश्चिम में

सीमाप्रांत। सीमाप्रांत फिर भी सुदूर सीमा पर था, परन्तु उज्जयिनी पार्श्व में थी। सारा मालवा, गुजरात, सौराष्ट्र (काठियावाड़) और संभवतः महाराष्ट्र भी शकों की भुक्ति बन गये थे। विस्तृत उर्वर भूमि की अन्न-निधि के अतिरिक्त योरप, पश्चिमी एशिया और मिस्र का सारा भारतीय व्यापार इसी भूखण्ड में उतरता था। उज्जयिनी उस वाणिक्पथ का विशिष्ट बिन्दु थी। युद्ध-यात्रा के लिए भी उस तक पहुंचना अपेक्षाकृत आसान था। उस शकभूमि पर आक्रमण करने में बस एक कठिनाई थी कि उसके और गुप्त-साम्राज्य के बीच वाकाटकों का साम्राज्य फैला हुआ था। शकों को जीतने से पहले वाकाटकों को जीतना आवश्यक था, पर उनको जीतना कुछ आसान भी न था। फिर दो शत्रुओं के साथ एक साथ युद्ध ठानना भी कुछ चातुर्य न होता। इससे वाकाटकों के संबंध में चन्द्रगुप्त ने शक्ति से नहीं, नीति और दूरदर्शिता से काम लिया। उसने उनसे विवाह-संबंध स्थापित करने का निश्चय किया। उसके कुबेरनागा से प्रभावती गुप्ता नाम की एक कन्या थी। उसने तत्काल रुद्रसेन द्वितीय वाकाटक के साथ उसका विवाह कर दिया। वाकाटक ब्राह्मण थे, परन्तु जिस स्मृति ने भाई की विधवा अथवा जीवित भाई की सधवा ध्रुवस्वामिनी को चन्द्रगुप्त की धर्मपत्नी बनने की व्यवस्था दी थी उसी ने इस क्षत्रिय-ब्राह्मण सबंध को भी शास्त्रसम्मत करार दिया। चन्द्रगुप्त का मनोरथ सिद्ध हो गया।

वाकाटकों के राज्य से होकर शकों पर आक्रमण करने का उसे रास्ता मिल गया। शीघ्र उसने एक विशाल सेना लेकर शकों पर आक्रमण किया और उनको सर्वथा नष्ट कर दिया। उनको देश से बहिर्गत कर चन्द्रगुप्त ने उनका राज्य स्वायत्त कर लिया और उन्हीं के अनुकरण में उसने उस भूखण्ड में अपने चांदी के सिक्के चलाये। यह युद्ध संभवतः ३६५ और ४०० ई. के बीच कभी हुआ। इस आक्रमण का मार्ग भी एक तत्कालीन अभिलेख में प्रतिध्वनित है। भिलसा के पास उदयगिरि की एक गुफा चन्द्रगुप्त के 'सान्धि-विग्रहिक' मंत्री शाब वीरसेन ने शम्भु (शिव) को अर्पित की है। इस गुफा के अभिलेख से प्रमाणित है कि वीरसेन के साथ ''सारी पृथ्वी को जीतने की इच्छा वाला (वह राजा भी) गया था'' (कृत्स्नपृथ्वीजयार्थेन राज्ञैवेह सहागतः)। इसी उदयगिरि के गुफाद्वार पर एक वराह-विष्णु की मूर्ति उत्कीर्ण है, जिसमें वराह अपने थथन पर पृथ्वी को उठाये असुर हिरण्याक्ष से उसकी रक्षा करते दिखाये गये हैं। वास्तव में यह चन्द्रगुप्त

द्वारा भारतीय भूमि की शकों से रक्षा थी, ठीक उसी प्रकार जैसे उसने ध्रुवस्वामिनी की शकपति से रक्षा की थी। इस वराह की दाढ़ पर जो पृथ्वी का रूप नारी का है, वह तद्रहस्यानुकूल ही है। समसामयिक विशाखदत्त ने अपने नाटक मुद्राराक्षस में भी यदि वराह द्वारा पृथ्वी के उद्धार के बहाने अपने संरक्षक की शक्ति की सराहना की और अपने नान्दि-श्लोक में चन्द्रगुप्त के भारत और ध्रुवस्वामिनी की शकों से रक्षा को अप्रत्यक्ष रूप से ध्वनित कर दिया, तो क्या आश्चर्य ? साहित्य और कला की एकरूपता समकालीनता से स्थापित हो जाती है। इस प्रकार पश्चिमी शकों का नाश कर चन्द्रगुप्त द्वितीय ने अपना विक्रमादित्य विरुद धारण किया। परन्तु केवल इस विजय से उसकी 'शकारि' संज्ञा सार्थक न हो सकी। सुदूर उत्तर-पश्चिम में भी शकों की कुमक उससे लोहा लेने को उद्यत हो रही थी।

उत्तर-पश्चिम का शक घटाटोप कुछ कम भयानक न था। संभवतः पश्चिम से भाग कर शक सरदारों ने सीमाप्रांत के कुषाण आदि अन्य विदेशियों से चन्द्रगुप्त के विरुद्ध साझा कर लिया था। चन्द्रगुप्त अब उनकी ओर मुड़ा। परन्तु इसके पहले उसे एक और कठिनाई का सामना करना पड़ा। उसके शत्रुओं ने इसी काल बंग देश में संगठित होकर विद्रोह का झंडा खड़ा किया। यह सम्मिलित (समेत्य) विद्रोह किन शत्रुओं का था, यह कहना कठिन है। संभव है उसे विदेशियों से युद्ध में फंसा देख कर गृह-शत्रुओं ने सिर उठाया हो और यह भी संभव है कि हारे हुए शक सरदारों में से कुछ इस गृहदाह से लाभ उठाने के लिए देश की उस सीमा पर चन्द्रगुप्त के शत्रुओं के साथ संगठित हो गये हों। परन्तु उसने शत्रुओं की इस घटा को तितर-बितर कर दिया। वहां से वह उत्तर-पश्चिम की ओर बढ़ा। "दैवपुत्र, शाहिशाहानुशाहि, शक और मुरुण्ड" उस प्रांत में जमे बैठे थे, पास ही कश्मीर के पश्चिम-उत्तर में बाह्लीक देश था जहां कभी ग्रीकों ने राज किया था, जहां के स्वामी अब हूण थे। सिन्धु नद के सातों मुखों को पार कर हिन्दूकुश लांघ कोजक अमरान पहाड़ों की छाया में निकल वक्षु की उपत्यका में वह बाह्लीकों (बलख—बाख्त्री—के हूणों) से जा टकराया, उन्हें चूर-चूर कर दिया। अखरोटों के तनों में "उसके हाथी बंधे, केसर की क्यारियों में उसके घोड़े लोटे," उनके बदन पर केसर का मकरन्द बरस पड़ा। शत्रुओं का संहार कर उसने "खड्ग से अपनी भुजकीर्ति" लिखी और अपने विक्रम के "अनिल से उसने दक्षिण सिन्धु को सुवासित किया।" मेहरौली गांव के पास दिल्ली की कुतुब मीनार

के आंगन में एक लौहस्तम्भ खड़ा है। उसके ऊपर जो गुप्तलिपि में राजा 'चन्द्र' का अभिलेख है, वह इसी चन्द्रगुप्त द्वितीय विक्रमादित्य का माना जाता है। सिन्धु के सात मुखों (धाराओं—सहायक नदियों?) को पार कर वाह्लीकों को जीतने आदि की कथा उसी में ध्वनित है। मूल इस प्रकार है :

> यस्योद्वर्तयतः प्रतीपमुरसा शत्रून्समेत्यागता
> न्वंगेष्वाहववर्तिनो भिलिखिता खड्गेन कीर्तिर्भुजे।
> तीर्त्वा सप्तमुखानि येन समरे सिन्धोर्जिता वाह्लिका
> यस्याद्याप्यधिवास्यते जलनिधिर्वीर्यानिलैर्दक्षिणः।।

तत्कालीन अभिलेखों ने तो चन्द्रगुप्त की यह कीर्तिगाथा गायी ही, संभव नहीं कि समसामयिक साहित्यिक इस राष्ट्रीय विजय को भूल जाते। जहां विशाखदत्त ने अपने मुद्राराक्षस में चन्द्रगुप्त का अप्रत्यक्ष और देवीचन्द्रगुप्तम् में प्रत्यक्ष यश विस्तार किया, महाकवि कालिदास ने भी वहां अपने रघुवंश में उसकी विमल कीर्ति पताका फहरायी। रघु-दिग्विजय पर केवल समुद्रगुप्त की ही नहीं चन्द्रगुप्त की विजयों की भी—पिता पुत्र दोनों की—छाया है। यदि केवल समुद्रगुप्त की विजयों की ही छाया रहती तो कालिदास का वर्णन त्रिकूट के पास ही समाप्त हो जाता, फिर वहां से "पारसीकास्तथाजेतुं प्रतस्थे स्थलवर्त्मना" की क्या आवश्यकता थी? परन्तु यह कवि अपने समकालीन मेहरौली स्तम्भ के इस श्लोक के ऐतिह्य को कैसे भुला सकता था? इस कारण यद्यपि उसके नायक के लिए फारस जाने का जलमार्ग खुला था, परन्तु "तीर्त्वा सप्तमुखानि येन समरे सिन्धोर्जिता वाह्लिका" के तथ्य को सार्थक करने के लिए कवि का "प्रतस्थे स्थलवर्त्मना" करना आवश्यक था और इसी कारण "द्राक्षावलयभूमिषु", "ततः प्रतस्थे कौबेरी" तथा "वक्षुतीर विचेष्टनैः" की सार्थकता है। इस चन्द्रगुप्त के नवरत्नों में महाकवि कालिदास तो थे ही, इनके साथ ही कोशकार अमरसिंह भी थे। इसीलिए तो अमरकोश की अपनी टीका में क्षीरस्वामी ने वाह्लीक की व्याख्या में रघुवंश के "दुधुवुः . . . वंक्षुतीरविचेष्टनैः" पाठ को ही स्वीकार कर सत्य की ओर संकेत कर दिया। चन्द्रगुप्त ने भारत में शकों का सर्वत्र नाश कर, अपनी "शकारि" संज्ञा और विक्रमादित्य विरुद सर्वथा सार्थक किये।

तीसरा विक्रमादित्य चन्द्रगुप्त द्वितीय विक्रमादित्य का पौत्र और कुमारगुप्त महेन्द्रादित्य का पुत्र स्कन्दगुप्त था। विलासी पिता कुमारगुप्त

का स्थान अकर्मण्यता में पिता चन्द्रगुप्त और पुत्र स्कन्दगुप्त के बीच कुछ वैसा ही था जैसा राणा सांगा और प्रताप के बीच उदयसिंह का था, अथवा बाबर और अकबर के बीच हुमायूं का। कुमारगुप्त के शासन-काल में गुप्तकालीन कला और साहित्य अपने चरम विकास तक पहुंच चुके थे और अब स्वभावतः पतन ही संभव था। कला और समृद्धि की बहुतायत से सहज ही विलास की वृद्धि होती है और विलास की वृद्धि राष्ट्रों के पतन का सकेत है। रोम और तुर्कों की यही कहानी है, भारत और फ्रांस की भी।

कुमारगुप्त के जीवन के अंतिम क्षणों में साम्राज्य की गति अधोमुखी हो चली थी, जैसा स्कन्दगुप्त के अभिलेख के पद्यांश—विचलितकुललक्ष्मी—से प्रमाणित है। इस काल, भीतरी बाहरी दोनों शत्रुओं का भय था और दोनों खतरे प्रायः साथ ही, एक के बाद एक, झेलने भी पड़े। पिता के जीवन-काल में ही पुष्यमित्रों के गणतंत्र ने, जिसने पर्याप्त शक्ति और सम्पत्ति संचित कर ली थी, नर्मदा की ओर से साम्राज्य की दक्षिणी सीमाओं पर छापे मारे। कुमारगुप्त जीवन-संध्या में प्रयाण के दिन गिन रहे थे, साम्राज्य के स्तम्भों की दृष्टि युवराज स्कन्दगुप्त पर लगी थी और स्कन्दगुप्त ने उन्हें निराश न होने दिया। त्याग और श्रम, तप और शील का जीवन बिताने वाले स्कन्दगुप्त ने चलायमान कुललक्ष्मी को पुष्यमित्रों की ओर से लौटा लिया यद्यपि इस लब्धि के लिए उसे सदा सैनिक जीवन बिताना पड़ा, रूखी पृथ्वी पर सो-सो कर रातें काटनी पड़ीं—"क्षितितलशयनीये येन नीता त्रियामा।" गृह-शत्रु का प्रयास स्कन्दगुप्त के अध्यवसाय और जागरूकता से विफल हो गया।

परन्तु शीघ्र उत्तर-पश्चिमी सीमाकाश पर काले मेघ मंडराने लगे। साम्राज्य फिर खतरे में पड़ गया। चीन के कान्सू प्रांत से हूण कब के चल पड़े थे। उनका उदय साम्राज्यों के विनाश के हित हुआ था। उनसे टकरा कर कितने ही राज्य चूर-चूर हो गये, कितने ही साम्राज्यों की चूलें ढीली हो गयीं, जड़ें हिल गयीं। हूणों की आंधी यम का आक्रोश थी। जिस राह हूण निकल जाते, राष्ट्रों के टसने टूट जाते, नदियों के रक्तिम स्रोत, शवों के अंबार और जले गांवों की राख उनकी कहानी कहती। उनके सरदार अत्तिल ने जब योरप की ओर रुख किया, वहां के देशों में कुहराम मच गया, उसकी मार में प्राचीन रोमन साम्राज्य की रीढ़ टूट गयी।

इन्हीं हूणों की एक भयानक शाखा ने भारत की ओर अपना रुख

किया। टिड्डी दल की भांति नाटे-चौड़े विकराल हूण गुप्त साम्राज्य की सीमा की ओर बढ़े। पर सजग स्कन्दगुप्त ने देवसेना के सेनानी की भाति बढ कर असुरो की इस कुमक की बाग रोक दी। उनके साथ स्कन्दगुप्त के समर मे जा टकराने से पृथ्वी हिल गयी, आवर्त बन गया (हूणैर्यस्य समागतस्य समरे दोर्भ्या धरा कम्पिता भीमावर्तकरस्य. . .")। गाजीपुर जिले मे सैदपुर भीतरी का स्तम्भलेख स्कन्दगुप्त की इस विजय का साक्षी है। इस महायुद्ध के फलस्वरूप एक बार तो साम्राज्य की सुरक्षा हुई और गुप्त-साम्राज्य की प्राचीरे गिरते-गिरते रह गयी। स्कन्दगुप्त की मार से इस विदेशी सूखार जाति ने मुह की खायी और उस वीरकर्मा का विरुद सार्थक हुआ।

परन्तु हूणो की धारा रोकना एक व्यक्ति का काम न था और न गुप्त साम्राज्य की जर्जर दीवारे इस चोट पर खडी ही रह सकती थी। स्कन्दगुप्त ने आमृत्यु इस शक्ति से लोहा लिया और देश के लिए उसने अपने को बलि कर दिया। सभवत. हूणो के साथ ही युद्ध मे उस महाव्रती ने अपने प्राण खोये। साम्राज्य के तार-तार बिखर गये।

चौथा विक्रमादित्य मालवा का 'जनेन्द्र' यशोधर्मन् था। ४५५-५६ ई. के लगभग स्कन्दगुप्त विक्रमादित्य ने हूणो को परास्त किया था, परन्तु उनका खतरा वास्तव मे बना ही रहा। फारस की दुर्जेय शक्ति हूणो की गति मे काफी बाधक रही थी और भारत की ओर बढ़ने मे उन्हे पहला लोहा उससे ही लेना पडता था। ४८४ ई. मे उन्होने फिरोज को मार कर अपनी राह निष्कण्टक बना ली और पूरी शक्ति के साथ भारत पर आक्रमण किया। इन हूण आक्रमणो का नेता संभवतः तोरमाण था। मध्य प्रदेश तक की सारी भूमि पर उसने शीघ्र अधिकार कर लिया। मालवा पर हूणो का शासन जमा। मालवा का हाथ से निकल जाना गुप्त-साम्राज्य के लिए अत्यन्त विपज्जनक सिद्ध हुआ।

तोरमाण के पुत्र मिहिरकुल ने भी भारत के मध्यदेश मगध पर आक्रमण किया, पर उसे अपने मुह की खानी पडी। मगधराज बालादित्य ने उसे हरा कर बन्दी कर लिया। यह बालादित्य कौन था यह कहना कठिन है, परन्तु तिथियो के असामजस्य से जान पड़ता है कि यह बालादित्य कम से कम नरसिह बालादित्य नही था। फिर भी उसे हरा कर बालादित्य ने अपना विरुद कुछ हद तक तो सार्थक कर ही लिया। हूण-आक्रमण की संभावना बनी रहने के कारण शायद बालादित्य "विक्रमादित्य" के विरुद से वंचित रह गया।

जान पड़ता है कि मिहिरकुल को भारतीयों से फिर लड़ना पड़ा। बालादित्य से भाग कर उसने कश्मीर में शरण ली थी और अपनी कृतघ्नता का परिचय उसने अपने आश्रयदाता को मार और सिंहासन को हड़प कर दिया था। यह मिहिरकुल अत्यन्त नृशंस था। हुएन-त्सांग के मतानुसार यह बौद्धों का शत्रु था और उन्हें भांति-भांति की यन्त्रणाएं देकर मार डालता था। राजतरंगिणी का तो उल्लेख है कि यह नित्य विशाल हाथियों को ऊंचे पर्वत शिखरों से गिरवा कर उनके मरण-चिग्घाड़ों को सुन-सुन प्रसन्न होता था। उसी मिहिर-कुल ने मालवा के जनेन्द्र यशोधर्मन् से इस बीच लोहा लेना चाहा परन्तु वह आक्रमण उसे महंगा पड़ा।

जनेन्द्र यशोधर्मन् ने मिहिरकुल को लगभग ५३२-३३ ई. के शीघ्र ही बाद बुरी तरह हराया। उसकी शक्ति इस हार से इतनी क्षीण हो गयी कि उसने फिर भारत की ओर बढ़ने की हिम्मत न की। इसमें संदेह नहीं कि बहुत काल पीछे तक हूण सरदार जहां-तहां भारत में शासन करते रहे और धीरे-धीरे वे भारतीय जनता में घुलमिल गये, परन्तु इसके बाद कभी उन्होंने भारत में छत्रधारी राजा की प्रभुता नहीं प्रतिष्ठित की। मिहिरकुल और उसके सरदारों को पूर्णतया पराजित कर और उनकी शक्ति तोड़ कर जनेन्द्र यशोधर्मन् ने भी विक्रमादित्य का विरुद धारण किया। उसके मन्दसौर के स्तम्भलेख से प्रमाणित है कि स्वयं मिहिरकुल ने अपने मस्तक के पुष्पों के उपहार से उसके चरणों की पूजा की—"चूडापुष्पोपहारैर्मिहिरकुल नृपेणार्चितं पादयुग्मम्।"

*यह यशोधर्मन् विक्रमादित्य भी छठी सदी का महान् विजेता जान* पड़ता है। मन्दसौर (पच्छिमी मालवा) के स्तम्भ पर जो उसकी प्रशस्ति खुदी है, उसमें लिखा है कि जो वसुधा गुप्तों तक को मुयस्सर न हो सकी थी उसे जनेन्द्र यशोधर्मन् ने भोगा और उसने उन प्रांतों तक पर शासन किया जिनमें हूण भी प्रवेश न पा सके थे। वह लिखता है कि लौहित्य (ब्रह्मपुत्र) से महेन्द्र पर्वत (उड़ीसा) तक और हिमालय से पश्चिम सागर तक के सारे राजा उसका प्रभुत्व मानते थे। यशोधर्मन् विक्रमादित्य विदेशियों से सफल संघर्ष करने वाले विक्रमादित्य की प्राचीन परम्परा में अन्तिम था। उसके बाद जो बाढ़ें आयीं वे न रुक सकीं।

यशोधर्मन् के प्रायः हजार वर्ष पश्चात् विदेशियों को बहिर्गत करने का एक प्रयास और हुआ। वह था रेवाड़ी (हरियाणा के गुड़गांव जिले)

के भृगुवंशीय हेमचन्द्र का प्रयास। सोलहवीं सदी ईस्वी के मध्य में हेमचन्द्र को मुसलमान लेखकों ने हेमू नाम से लिखा है, शायद इसी कारण कि वे उसकी राजनीतिक और सामरिक योग्यता से चिढ़े हुए थे। वे राजपूतों को छोड़ हिन्दुओं में किसी और वर्ण को सामरिक श्रेय देने को तत्पर न थे। आधुनिक भार्गव लोग हेमचन्द्र को अपना पूर्वज मानते और अपने को ब्राह्मण कहते हैं। इनका गोत्र निस्सदेह भृगु का है और ये ब्राह्मण हो सकते हैं, यद्यपि पाणिनि के सूत्र 'विद्यायोनिसबधो' के अनुसार गुरु और पिता दोनों के नाम पर गोत्र बन सकते थे। मुसलमानों ने हेमचन्द्र को, जो 'बक्काल' (बनिया) लिखा है, उसका कारण संभवत. उनका वैमनस्य था। यह भी सभव है कि आज ही की भांति चूंकि भार्गव तभी से व्यापार करने लगे थे, मुसलमानों को उनके बनिया होने का भ्रम हो गया हो।

कुछ हो, हेमचन्द्र अथवा हेमू महान् था। सेनापति और नीतिज्ञ दोनों रूप से। सैन्य-संचालन में वह अपने काल में अद्वितीय था। सच्चरित्र भी वह बड़ा था। शेरशाह के बाद उसका बेटा सलीम, फिर उसका पौत्र फीरोज गद्दी पर बैठे। फीरोज बालक था और उसके मामा आदिलशाह ने उसे मार कर गद्दी अपना ली। हेमचन्द्र इसी आदिलशाह का मंत्री था। आदिलशाह विलासप्रिय था। उसने हेमचन्द्र पर राज्य का सारा भार डाल चुनार की राह पकड़ी। मौका देख कर हेमचन्द्र ने हिन्दू राज्य का सपना देखा। अफगानों के गृहयुद्ध से पूर्व में उनका स्वत्व टूट रहा था और हर जगह वे दुर्बल होते जा रहे थे। सन् १५५५ मे सिकन्दर सूर को पंजाब में हरा कर हुमायूं ने दिल्ली मे प्रवेश किया, परन्तु अपने लौटाये शासन को छ महीने से अधिक वह न भोग सका।

सन् १५५६ के आरंभ में हुमायूं के मरने पर उसका तेरह वर्ष का पुत्र अकबर गद्दी पर बैठा। बैरमखां उसका अभिभावक बना। सिकन्दर पंजाब में लूट-मार कर रहा था, हेमचन्द्र दिल्ली का मुगल साम्राज्य छीन लेने की अभिलाषा से उधर बढ़ा। अफगान साम्राज्य की पुन.-स्थापना का लोभ दिखा कर उसने अफगान सरदारों को मुगलों से मिलने न दिया, उनसे उन्हें भड़का रखा। एक बड़ी सेना लेकर जब वह कुशल सेनापति विक्रमादित्य का विरुद धारण कर मुगलों के केन्द्र की ओर चला, तब उसकी राह न रुकी। मुगल-सेनाएं काई-सी फटती गयीं; जो सामने आयी कुचल गयी। आगरा देखते-देखते उसके हाथ आ गया, दिल्ली उसके प्रवेश से सेनाओं से रिक्त हो गयी। कुछ

आश्चर्य न था कि शीघ्र दिल्ली के सिंहासन पर हिन्दू सम्राट् प्रतिष्ठित हो जाता कि इतने में राजनीतिक दावपेंच में पासा पलट गया। बैरमखां ने पानीपत के मैदान में अकबर की ओर से लड़ने के लिए सेना प्रस्तुत की। यद्यपि उसके जीतने की आशा नहीं के बराबर थी और अकबर को काबुल भाग जाने की सलाह दी जाने लगी थी, फिर सामना हेमू का था जिसके नाम से मुगलों के देवता कूच कर जाते थे और जिसकी हरावल में बलिया, आरा के उन भोजपुरी वीरों की बहुतायत थी, जिन्होंने कुछ ही सालों पहले शेरशाह के संचालन में बाबर के लड़ाकों के पैर उखाड़ दिये थे, उनके बादशाह हुमायूं को दरबदर फिरने पर मजबूर किया था और राजपूताना की वीर-प्रसविनी भूमि को रौंद डाला था।

हेमचन्द्र की हिन्दू हरावल ने बैरमखां की हरावल से टकरा कर उसे तोड़ दिया। इसी बीच दोनों पार्श्व के अफगानी रिसालों ने बैरमखां के पार्श्वों को कुचल डाला, परन्तु ठीक तभी एक ऐसी घटना घटी जिसने अनेक भारतीय जीतें हार में बदल दी थीं। हेमू अपने हाथी पर खड़ा जो तीरों की मार कर रहा था, स्वयं दुश्मन के अनेक तीरों का निशाना था। अब तक उसे अनेक घाव लग चुके थे। सहसा एक तीर उसकी आंख में आ लगा, दूसरा उसके हाथी की आंख में। उसका हाथी भागा और उसकी सेना में भगदड़ मच गयी। मैदान मुगलों के हाथ रहा। ,घायल हेमू मरणासन्न अकबर के सामने लाया गया। बैरमखां ने तत्काल उसे मरवा डाला।

विक्रमादित्यों की परम्परा में हेमचन्द्र का यह उद्योग भारतीय इतिहास में अन्तिम था, यद्यपि उस परम्परा से पृथक् प्रयासों की कमी देश में न रही। इस प्रकार के प्रयत्न मराठों ने किये, सन् सत्तावन की गदर में हुआ और सन् १८८५ ई. से इधर निरन्तर भारतीय राष्ट्रीय कांग्रेस करती रही। विक्रमादित्यों का व्रत पूरा हो गया, जब अंग्रेजों ने भारत छोड़ा।

०

## : १० :

# नारी की अधोधः प्रगति

भारतीय नारी अनेक सामाजिक स्तरों, ऐतिहासिक युगों और राजनीतिक परिस्थितियों से होकर गुजरी है। आग और पानी उसने समान रूप से लांघा है। सेवा उसका भाव रहा है, त्याग उसका संबल। उसके इतिहास के युगस्तर मोटे रूप में निम्नलिखित हो सकते हैं: वैदिक, वीरकाव्यकालीन, उपनिषत्कालीन, सूत्रकालीन, राजपूत-कालीन। नीचे हम भारतीय नारी के अनुयुगीन क्रमिक विकास अथवा पतन की कथा कहेंगे, जो उन्नत है, करुण है, कठोर है।

मोहनजो-देड़ो और हड़प्पा की सैन्धव सभ्यता में उसका क्या स्थान था, क्या अनुभूति थी, क्या अधिकार थे, हम नहीं जानते। परन्तु उसकी दशा दयनीय न थी, इसका हमें कुछ आभास मिलता है। इसमें संदेह नहीं कि उससे बहुत पूर्व मातृसत्ताक व्यवस्था का अन्त हो चुका था और उसके स्थान में पितृसत्ताक समाज स्थापित था। उस सभ्यता की एक नर्तकी मूर्ति से ज्ञात होता है कि गणिका का जीवन वहां आरंभ हो गया था। तत्सामयिक बाबुली सभ्यता में तो निस्संदेह गणिका का एक भयावह वर्ग ही बन गया था। नर्तकी का जीवन व्यवहार रूप में सदा वारवनिता के जीवन से संबद्ध होता आया है; कुछ आश्चर्य नहीं कि आर्थिक-लाभ के लिए सैन्धव सभ्यता की नारी के एक अंग ने भी रूपजीवी वृत्ति को अपना लिया हो। उसका विकास किस हद तक हो चुका था, किस प्रतिशत तक तात्कालिक समाज में इस वृत्ति की संख्या पहुंच चुकी थी, यह बताना तो असंभव है, परन्तु इसका रूप खड़ा हो चुका था, यह संभवतः सही है।

ऋग्वेद की नारी, शक्ति और औदार्य की सीमा है। पुत्री की हैसियत से पिता की सम्पत्ति में उसका अधिकार है। युवती की हैसियत से वह अपना पति आप चुनती है, यद्यपि यही स्वतंत्रता कभी-कभी उसके लिए अभिशाप बन जाती है। घोषा उस अभिशाप

का उदाहरण है। विवाह के अवसर पर पुरोहित उसे आशीर्वाद देता है: "स्वसुर की साम्राज्ञी बनो, सास की साम्राज्ञी बनो, नन्दों और देवरों की साम्राज्ञी बनो, गृह-समुदाय के प्रति गृहपत्नी (रानी) के अधिकार से बोलो, द्विपदों और चतुष्पदों के अर्थ कल्याणी सिद्ध हो।" पत्नी की हैसियत काफी ऊंची है और इस ऋग्वैदिक ऊंचाई तक इस रूप में भारतीय नारी कभी नहीं उठी, न पहले, न पीछे। अपनी शक्ति और ऊंचाई की वह स्वयं प्रतीक है।

ऋग्वेद में नारी, नर के अधिकारों के काफी निकट पहुंच जाती है। गृह-विधान सारा उसके हाथ में है। वह गृहस्वामिनी है। सारे दास-दासी, धन-चौपाये उसके अधीन हैं। यज्ञाग्नि वह आजीवन प्रज्वलित रखती है, पति के साथ साधिकार यज्ञानुष्ठानों में भाग लेती है। भाई की भांति वह विद्याध्ययन करती है, अस्त्र चलाना सीखती है, पति की भांति रण में जाती है, शत्रु का पीछा करती है। कन्या अवस्था के उसके गाय दुहने, आसन बिनने, सीने-पिरोने, पानी भरने आदि के कार्य पत्नी के शालीन कार्यों के सामने विस्मृत हो जाते हैं। अब वह पारिवारिक-सामाजिक कार्यों में भाग लेती है। धर्म-कृत्यों में अनवगुण्ठित सम्मिलित होती है, समर में शक्ति का प्रदर्शन करती है। पुरुष ऋषियों की भांति अनेक नारियां भी आचरण करती हैं। वे ऋषि हैं, कवियित्री हैं। ऋग्वेद के अनेक मंत्रों की वे स्रष्टा हैं और आर्य उनके मंत्र भी उसी निष्ठा और उल्लास से गाते हैं, जिस से नर-ऋषियों के मंत्र। घोषा, अपाला, विश्ववारा, लोपामुद्रा, शची-पौलोमी, वागम्भृणी आदि अनेक नारी स्रष्टाओं के मंत्र ऋग्वेद में सुरक्षित हैं। वागम्भृणी तो जैसे चराचर की भाग्यविधायिका है, ओज और ध्वनि की मूर्ति। उसका निर्घोष दिशाओं में गूंज उठता है— "मैं ब्रह्मद्वेषियों को मारने के लिए रुद्र का धनुष तानती हूं, मैं ही जन-कल्याण के लिए सूर्य को क्षितिज की मेधा पर ला चढ़ाती हूं।"

शची-पौलोमी दृप्त वाक्यावली में कहती है—"जैसे सूर्य आकाश की मूर्धा पर चढ़ता है, मेरा सौभाग्य भी ऊर्ध्वोन्मुख हो चला है, मेरी सपत्नियां धूलि धूसरित हैं, मेरे पुत्र दिशाओं के स्वामी हैं, मेरा पति इन्द्र मेरे प्रस्तुत किये हवि से शक्ति धारण करता है।"

परन्तु इस घोषणा में ही पतन का वह बीज निहित है, जो उत्तर काल में भारतीय नारी के लिए विषवृक्ष बन गया। सपत्नी की कल्पना एक ओर तो नारी के अधिकारों की सीमा है, दूसरी ओर पुरुष की उस पर प्रभुता प्रमाणित करती है। जब एक पक्ष का अनुराग केवल एक

पर अव्यभिचार रूपेण होगा और दूसरे का उस पर केवल आंशिक होगा, तो पारस्परिक अधिकारों में निश्चित अन्तर पड जायेगा। जब ऋग्वैदिक काल के बहुत पूर्व नर ने मातृसत्ता की व्यवस्था के स्थान पर पितृसत्ता की व्यवस्था की सीमाएं बांधी और अन्य जनों की नारियों को जीत कर अपने समाज में उनकी संख्या बहुत कर दी, तो उनकी अवमानता के आधार बन गये। ऋग्वैदिक काल में सपत्नी के अनेक उल्लेख हैं। यद्यपि यह नहीं कहा जा सकता कि स्वतंत्र आर्य-नारी सपत्नियों में अपना स्थान अंगीकार करती थी। कम-से-कम उनके उदाहरण अत्यन्त स्वल्प हैं। हां, दास और दस्यु-शत्रुओं की जीती हुई नारियों की संख्या समाज में प्रचुर हो गयी थी। पहले तो ये दासियों की हैसियत से आयीं, पर इनके नागरिक आचरण ने शीघ्र ग्राम्य आर्यों के मन को छीन लिया। चारों ओर से उनकी मांग आने लगी। राजाओं के अन्तःपुर उनकी संख्या से भर चले। वे औदार्य का परिमाण बन गयीं। राजा उनसे भर-भर कर रथ अपने पुरोहितों को दान करने लगा। कक्षीवान्, औशिज, वत्स आदि अनेक आचारवान ऋषि-मुनि उस सन्धि से प्रसूत हुए।

ऋग्वैदिक नारी, जैसे-जैसे यह युगस्तर नीचे की ओर चला, अधोधः गिरने लगी। जुआरी उसे दांव पर रखने लगा और उसके हार जाने पर वह दूसरों से प्रसाधित और विचुम्बित होने लगी। ऋग्वेद में 'जारों' के बीसों संकेत होने से जान पडता है कि समाज में जारिणियों की भी एक संख्या थी, जो स्वच्छन्द समाज का केन्द्रीय स्वाभाविक परिणाम है। इस समाज में भी नर्तकी का स्थान था। अप्सराओं के हवाले भी प्रायः गणिका के ही भाव में दिये गये हैं। गणिका का वर्ग उठ खड़ा हुआ था इसमें कोई आश्चर्य नहीं। उषा के प्रति कहे मंत्रों में वक्ष को खोले नृत्य करती नारी का अनेक बार उल्लेख हुआ है।

फिर भी उस काल की भारतीय नारी उत्तर काल और समसामयिक सभ्यताओं की अपेक्षा कहीं उन्नत थी। बाबुल में नारियों का स्थान प्रायः वेश्या का था। होमर की नारी प्रभूत स्वतंत्रता की प्रतीक होकर भी ऋग्वैदिक नारी के अधिकारों के सामने तुच्छ थी और ग्रीस के उत्कर्ष-काल की नारी तो निस्संदेह दयनीय थी। पर्दा, अनधिकार, बहु-स्त्री-विवाह आदि अनेक कुरीतियों की वह वहां शिकार थी। उलिसेस का पुत्र तेलिमेकस अपनी मां पेनिलोपी को राजनीति से अलग हो चर्खा सम्हालने की राय देता है। मीदिया कहती है—"क्या अभाग

हैं हमारा कि अपने ऊपर हुकूमत करने के लिए हम पति खरीदते हैं।" अन्यत्र एक ग्रीक पात्र कहता है कि "अच्छी नारी द्वार से बाहर नहीं झांकती और उस अच्छे सिक्के की भांति है जिसे उसका स्वामी घर में गाड़ कर रखता है। बुरे सिक्के बाजार में चलते हैं।" आश्चर्य है कि उस काल ग्रीस ने अद्भुत उत्कर्ष का आदर्श सामने रखा। पेरिक्लिज, दिमास्थेनिज, सुकरात, अफलातू, अरस्तू आदि की समकालीन नारी इस अवस्था को पहुंच गयी थी कि विश्वास नहीं होता, परन्तु इतिहास का अकाट्य प्रमाण सामने है। इसकी अपेक्षा ऋग्वैदिक नारी का स्तर बहुत ऊंचा था, उसके अधिकार नितान्त स्पृहणीय थे।

ऋग्वैदिक काल में सती प्रथा का प्रयोग नहीं किया गया, चाहे जिन कारणों से भी ऐसा हुआ हो। इसमें संदेह नहीं कि उस काल के पूर्व और पश्चात् दोनों युगों में इस प्रथा ने जोर पकड़ा—इसका प्रमाण अथर्ववेद में सुरक्षित है। आर्यों को तब नर-बल की आवश्यकता थी—उनका आदर्श था दस पुत्रों का पिता—और इस कारण नारी के संख्याह्रास की कोई प्रथा बरती न जा सकती थी। पति के मरने पर पत्नी उसकी अप्रज्वलित चिता का आरोहण करती, उसके शव के बराबर लेट जाती और उसके प्रज्वलित होने के पूर्व वहां से उतर उसके पति के हाथ से धनुष स्वीकार करने वाले देवर का तत्काल वरण करती। अपने पहले विवाह के अवसर पर ही उसकी "देवृकामा" ("देवर की कामना करने वाली") संज्ञा इस आचरण के अनुरूप उसे प्रदान की जा चुकी थी।

**ऋग्वेद** का निचला स्तर वीरकाव्य (**रामायण-महाभारत**) काल के उपरले स्तर से मिला हुआ है। उसके अन्तिम मंत्रों के देवापि, शांतनु आदि **महाभारत** के आदि-पुरुष हैं। **ऋग्वेद** के अन्तिम युगों में नारी का जो अवतार शुरू हुआ था, वह निरंतर बढ़ता गया। उसे जुए में दांव पर रखना एक साधारण बात हो गयी। नल की परम्परा पाण्डवों ने कायम रखी और मनस्विनी द्रौपदी को उसका परिणाम सहना पड़ा। **रामायण-महाभारत** काल की नारी यदि बड़ी है, तो इसलिए कि वह अपने एकाकी नर की छाया है, उसकी सतत अनुगामिनी है। सीता बड़ी इसलिए है कि वह राम की सतत छाया है। गान्धारी आदरणीया इस कारण है कि आंखें होते हुए भी उसने संसार का वह ऐश्वर्य न देखना चाहा जो उसके पति धृतराष्ट्र के लिए अदृष्ट था। शकुन्तला और द्रौपदी के विद्रोह-नाद तो अत्यन्त दुर्बल सिद्ध

हुए, विशेष कर उन पतियों के प्रति जिनकी अनेक प्रेयसियां थीं। भारतीय नारी का आचरण वास्तव में त्याग और सहिष्णुता की पराकाष्ठा है। उसके बाद ही उपनिषत्काल की नारी एक बार फिर चमक उठती है। बह्मवादिनी गार्गी जनक की परिषत् में याज्ञवल्क्य को अपने शब्दवाणों से क्रुद्ध और उत्तेजित कर देती है। मैत्रेयी अपने पति याज्ञवलक्य से अमरत्व मांगती है और संसार की सुख-शृंखला को क्षणिक और असत्य मान कर त्याग देती है, यद्यपि उसका गृह-जीवन सपत्नी की उपस्थिति से सर्वथा निष्कण्टक नहीं। इसी काल के अन्त्यस्तर से उस युग का आरभ होता है, जिसे सूत्रकाल कहते हैं। इसका प्रसार प्रायः ई. पू. छठी सदी से ई. पू. प्रथम सदी तक है—बुद्ध के समय से आरभ होकर शकों के आक्रमण-काल तक। यही युग था जब बुद्ध ने अत्यन्त अनिच्छा से आनन्द के बहुत अनुनय पर नारी को सघ में दीक्षित होने और प्रव्रज्या धारण करने की अनुमति दी—साथ ही कहा भी, "आनन्द! सघ निस्सदेह सहस्र वर्षों तक जीवित रहता, परन्तु नारी-प्रवेश से उसकी आयु क्षीण हो जायगी और वह अब केवल पांच सौ वर्षों तक ही चल सकेगा!" यही वह युग था, जब भारतीयों की निष्क्रियता के फलस्वरूप ईरानी नृपति दारा ने ई. पू. पांचवीं सदी में सिन्ध और पजाब के भागों को अपने शासन में सम्मिलित कर लिया। इन्हीं दिनों सिकन्दर ने (३२६ ई. पू.) भारत पर आक्रमण कर पजाब को रौंद डाला। इन्हीं दिनों (ई. पू. १८० के लगभग) देमित्रियस् ने अपने सेनापति और जामाता मिनान्दर के साथ भारत पर आक्रमण कर पाटलिपुत्र को स्वायत्त कर लिया और ग्रीकों ने पंजाब में अपने राज्यों और नगरों की नींव डाली। इन्हीं दिनों शकों ने भारत पर आक्रमण कर वर्णाश्रम धर्म को कुचल डाला और पाटलिपुत्र को पुरुषों से निःशेष कर दिया। यह बौधायन-आपस्तम्ब का युग था—वसिष्ठ-पाणिनि का, मनु-पतजलि का, चाणक्य-पुष्यमित्र का, गृह्यसूत्रों और धर्म-शास्त्रों का। यह सामाजिक संघर्ष का युग था, काल ने करवट ली थी।

गार्गी-संहिता का युगपुराण कहता है कि इन आक्रमणों से, विशेष कर अम्लाट शक के बाद, भारतीय वर्ण-व्यवस्था सर्वथा विनष्ट हो गयी। "शकराज के विनष्ट होने पर पृथ्वी सूनी हो जायगी। पुष्य नाम की नगरी सूनी हो जायगी, अत्यन्त वीभत्स। वहां कभी कोई राजा होगा, कभी न होगा। तब लोहिताक्ष अम्लाट नाम का महाबली धनु के दल से अत्यन्त शक्तिमान हो उठेगा और पुष्य नाम धारण करेगा।

रक्तनगर (पाटलिपुत्र) को वे सर्वथा आक्रान्त कर लेंगे। वे सभी अर्थलोलुप और बलवान् होंगे। तब वह विदेशी म्लेच्छ अम्लाट रक्तवर्ण के वस्त्र धारण कर निरीह प्रजा को क्लेश देगा। पूर्व स्थिति को अधोगामी कर चतुर्वर्णों को नष्ट कर देगा। उस दारुण युद्धकाल के अन्त में वसुधा शून्य हो जायगी और उसमें नारियों की संख्या अत्यन्त बढ़ जायगी। करों में हल धारण कर नारियां कृषिकार्य करेंगी और पुरुषों के अभाव में वे ही धनुर्धारण करेंगी। उस समय दस-दस बीस-बीस नारियां एक-एक नर को वरेंगी। पर्वों और उत्सवों में पुरुषों की संख्या अत्यन्त क्षीण होगी, सर्वत्र नारियों के ही झुण्ड के झुण्ड दीखेंगे, यह निश्चित है। पुरुष को जहां-तहां देख कर वे 'आश्चर्य, आश्चर्य' कहेंगी। ग्रामों और नगरों में सारे व्यवहार नारियां ही करेंगी। पुरुष बचे-खुचे सन्तोष धारण करेंगे। गृहस्थ प्रव्रजित होंगे। फिर असंख्य विक्रान्त शक प्रजा को आचार-भ्रष्ट कर अकर्म करने पर बाध्य करेंगे। ऐसा सुना जाता है—जनसंख्या का चतुर्थ भाग शक तलवार के घाट उतार देंगे और उनकी चतुर्थांश संख्या अपनी राजधानी को ले जायेंगे।'' इस वस्तुस्थिति में जब प्रांत 'आकुल' हो गया, समाज विपन्न हो गया, तब इस राजनीतिक और सामाजिक विप्लव के परिणाम को संभालने के लिए भारतीय समाजशास्त्री विकल हो उठे। गृह्य-सूत्रों में समाज को फिर से नियम देने की व्यवस्था की गयी। इस वैदेशिक प्रवाह और विप्लव में प्राण तो संकट में पड़ ही गये थे, नारियों की भी बड़ी दुर्दशा हुई। उनकी विपत्ति को देख और समाज की विपत्ति समझ सूत्रकारों ने उनकी पुनर्व्यवस्था की। परन्तु उनकी व्यवस्था नारियों के प्रति प्रभुतया नियंत्रण सिद्ध हुई। मनु ने कहा तो सही कि ''यत्र नार्यस्तु पूज्यन्ते रमन्ते तत्र देवता'', ''स्त्रीरत्नं दुष्कुलादपि'' तक की व्यवस्था की, परन्तु नारियों के अधिकारों की चर्चा करते समय वे भी भूल गये। उनके अपने अधिकार सर्वथा विनष्ट हो गये। उनके अधिकारों के छिन जाने से उनकी आर्थिक दशा अत्यन्त दारुण हो गयी। परन्तु इससे कहीं बुरी उनकी सामाजिक अवस्था हुई। सूत्रकारों ने देखा कि विपत्काल में पति जितना अपनी पत्नी की रक्षा कर सकता है, उतना अनेक पुत्र-पुत्रियों के भार से दबा पिता अपनी कन्या की नहीं कर सकता; इससे उचित यह है कि कन्या शीघ्र से शीघ्र पत्नी बना दी जाय। तर्क सही था, परन्तु परिणाम अत्यन्त कठोर। फलतः बाल-विवाह की नींव पड़ी, ''अष्टवर्षा भवेद्गौरी''

दृष्टिकोण से लिखे जाने वाले इतिहास में अपने-पराये की मनोवृत्ति का उठना स्वाभाविक है। इस प्रकार के इतिहास में अपनी पराजय की कथा कम अथवा नहीं मिलती, प्रायः विजयों की ही होती है, या पराजय को विजय से भी स्पृहणीय बना दिया जाता है। भारतीय पुराण प्रायः इसी दृष्टिकोण से लिखे गये हैं, इसी कारण उनमें सिकन्दर के आक्रमण और विजय तथा कुषाण-राजवंश का कोई हवाला नहीं मिलता। देमेत्रियस ने पाटलिपुत्र तक जीत लिया था, इस नाते ग्रीक इतिहासकार उसे 'भारत का राजा' (Rex Indorum) कहते हैं, परन्तु सिवा गार्गी-संहिता (ज्योतिष-ग्रंथ) के 'युगपुराण' के उसका अन्य पुराणों में हवाला नहीं मिलता। शक-पह्लवों के पांच-सात कुलों ने भारत के अनेक बाह्य और आभ्यन्तर केन्द्रों से राज किया था, परन्तु उनका हवाला भी नहीं के बराबर है और यदि इनके सिक्के, अभिलेख, आदि उपलब्ध न होते तो हम उन्हें जान भी न सकते। प्रथम सदी ई. पूर्व के लगभग शक अम्लाट के आक्रमण के पश्चात् मगध और उसकी राजधानी की जो दयनीय दशा हो गयी थी, उसका वर्णन भी किसी पुराण ने नहीं किया है। यह चूंकि विदेशी द्वारा पराजित राष्ट्र की दशा थी, इसका उल्लेख साधारणतया पुराणों में नहीं किया गया। गार्गी-संहिता के 'युगपुराण' को छोड शेष सारे पुराण इस प्रसंग पर मूक हैं।

इसका अर्थ सर्वथा यह भी नहीं कि राष्ट्रीय इतिहास किसी स्थल पर वैज्ञानिक नहीं होता। अनेक स्थलों पर उसमें सत्य की स्तुति निर्भयता से हो जाती है। विष्णु-पुराण गुप्तकालीन है। समुद्रगुप्त की असुरविजयी प्रणाली से संतप्त होकर पुराणकार ने राम का प्रसंग खड़ा कर कहा है—"मैंने यह इतिवृत्त प्रस्तुत किया है। भविष्य में इन राजाओं का अस्तित्व संदिग्ध होकर वैसे ही विवादास्पद हो जायगा जैसे आज राम और अन्य महान् व्यक्तियों का हो गया है। सम्राट् काल के प्रवाह में पड कर भूली हुई ख्यातें बन गये—वे सम्राट्, जिन्होंने सोचा था और जो सोचते हैं कि 'भारत मेरा है।' साम्राज्यों को धिक्कार है! सम्राट् राघव के साम्राज्य को धिक्कार है!" इस प्रकार की वैज्ञानिक आलोचना के जहां-तहां पुराणों में भी दर्शन हो जाते हैं। राष्ट्रीय इतिहास हर्ष के पंचवर्षीय दान को प्रश्रय देगा, उसकी प्रशंसा करेगा। उस दान की जो जनता के श्रम का परिणाम था, जिसे जनता नंगे-भूखे रह कर, राह में सुरक्षा के अभाव में लुट-लुट कर प्रस्तुत करती थी और जिसे वह अनुत्तरदायी हर्ष स्वार्थ और प्रदर्शन में लुटा देता

था! राष्ट्रीय इतिहास की बुनियाद का ही यह फल है कि अतिस्त्रीगामी विलासी पृथ्वीराज युद्ध से भागता हुआ सरस्वती के तट पर मारा जाकर भी अमर है और नरपुंगव जयचन्द्र अपनी मुट्ठी भर सेना के साथ अस्सी वर्ष की बुढ़ौती में चन्दावर के मैदान में शहीद होकर भी कायरता और देशद्रोहिता का प्रतीक बना हुआ है। इतिहास की राष्ट्रीयता पर यह विकट व्यंग्य है, अमोघ और अमिट।

यह दोष कुछ भारतीय ही नहीं है। पूर्वाग्रह से विकृत अनेक इतिहासों का निर्माण हुआ है। भारतीय इतिहास विज्ञान को अपनी खोजों से परिपूर्ण करके भी स्वयं 'स्मिथ' अलीक न रह सके और अपने इतिहासों में उन्होंने विजयी जाति के शासकों की मनोवृत्ति दर्शायी। ईरानी दरबार का पांचवीं सदी ई. पू. का ग्रीक राजदूत हेरोदोतस भारत से आये "दो पूंछों वाले सिंह" का उल्लेख करता है। उसके इतिहास की सत्यता अनृत के व्यंग्य पर पहुंच जाती है जब वह कहता है कि हिमालय में जो स्वर्ण-सिकता निकलती है और जिसे भारतीय गाड़ियों पर लाद-लाद कर ले जाते हैं, उसे भूमि खोद-खोद कर दीमकें निकालती हैं जो लोमड़ी की ऊंचाई की होती हैं! रोम का इतिहास लिखने वाला लिवी स्वयं पक्षपात से नहीं बच सका। उसकी अवैज्ञानिकता का मुख्य कारण उसकी राष्ट्रीयता है। लिवी मेधावी है, देशप्रेमी है, साहित्यिक है, उसकी लेखनी में जादू है। इतिहास को भी वह साहित्य की भांति लिखता है और उसमें रस का संचार करता है, परन्तु इतिहास-विज्ञान की दृष्टि से वह असफल है। लिवी इतिहासकार पीछे है, रोमन पहले। इस कारण रोम की अनेक कुरीतियों, अनेक दुर्बलताओं, को वह क्षमा कर देता है। जो रोमन पराजयें इतिहाससिद्ध हैं उनको भी वह विजयों में बदल देता है। प्रत्येक रोमन कृत्य का वह अनुमोदन करता है यदि वह रोम के अर्थसाधन में सपन्न हुआ है, चाहे वह अत्यन्त अनुचित ही क्यों न रहा हो। जब-जब रोम का रोमेतर राष्ट्रों से संघर्ष हुआ है उसके वर्णन में वह रोम पक्षपाती हो गया है, यद्यपि रोमन-रोमन के संबंध में उसका पक्ष स्तुत्य और न्याय्य है। लिवी आलोचक की दृष्टि से सर्वथा अनभिज्ञ नहीं, परन्तु वैज्ञानिक तरीके को—राष्ट्रीय दृष्टिकोण रखने के कारण—वह समझ ही नहीं पाता। 'अहं' (Subjective element) और रोम की भावना उसमें अधिक है जो उसके दृष्टिकोण को विकृत क[र] देता है। उसमें धार्मिक भावना भी है जो स्थान-स्थान पर प्रकट होक[र]

उसके विचारो को दूषित कर देती है। परन्तु जो उसे अत्यन्त अवैज्ञानिक बना देती है वह है उसके भीतर राष्ट्र-दृरिष्टि की पैठ।

इतिहास की भौगोलिक सीमाएं नहीं हैं। उसके प्रति इतिहासकार का दृरिष्टकोण सार्वभौमिक होना उचित है। इतिहास की सामग्री केवल पुस्तकीय अध्ययन की वस्तु नहीं। उसकी उपादेयता भी है और राष्ट्र तथा राष्ट्रीयों के चरित्र-निर्माण में उसका प्रयोग किया जा सकता है। देश और राष्ट्र-प्रेम बुरा नहीं, परन्तु उसके कार्य के लिए इतिहास की शृंखला को दूषित करना बुरा है। देश के बच्चों के चरित्र-गठन के लिए इतिहास के उदात्त-व्यक्तियों के चरित चुने जा सकते हैं। उनका चरित गाया जा सकता है, रामायण-महाभारत की भांति। परन्तु उस वीरगाथा को इतिहास नहीं कहा जा सकता। घटना शृंखला की कड़ी है और हटायी नहीं जा सकती। फिर उदात्त चरित के लिए जब हम इतिहास के एक प्रसंग को अलग कर चरितनिर्माण के अर्थ फिर से संगठित करते हैं तब उसके एक स्थल पर अधिक जोर देते हैं, दूसरे को दबा देते हैं। इस प्रकार का इतिहास, इतिहास नहीं, राष्ट्र की सुविधाओं के लिए प्रस्तुत राजनीतिक संकलन है। कुछ अंशों में वह स्तुत्य भी है। परन्तु उसे इतिहास की संज्ञा प्रदान करना अनुचित और दोषपूर्ण दोनों है। इतिहास इतिवृत्त है, अतीत में घटी हुई घटना, जिसका इतिहासकार ऋषिवत् दर्शन कर पुनरुद्धार करता है और जिसे वह शुद्ध वैज्ञानिक रूप से हमारे सामने प्रस्तुत करता है। ऐसा इतिहासकार स्तुत्य है, उसका इतिहास स्तुत्य है।